अहन्येकादशेनाम चतुर्थेमासिनिष्क्रमः॥ षष्ठेऽन्नप्राशनं
मासिचूडाकार्य्यायथाकुलं १२ एवमेनःशमंयातिबीजगर्भस
मुद्भवं॥तूष्णीमेताःक्रियाःस्त्रीणांविवाहस्तुसमन्त्रकः १३ गर्भा
ष्टमेऽष्टमेवाब्देब्राह्मणस्योपनायनम्॥ राज्ञामेकादशेसैकेवि
शामेकेयथाकुलं १४ उपनीयगुरुःशिष्यंमहाव्याहृतिपूर्वकम्
वेदमध्यापयेदेनंशौचाचारांश्चशिक्षयेत् १५ दिवासन्ध्यासुक
र्णस्थब्रह्मसूत्रउदङ्मुखः॥ कुर्य्यान्मूत्रपुरीषेतुरात्रौचेद्दक्षिणामु
खः १६ गृहीतशिश्नश्चोत्थायमृद्भिरभ्युद्धृतैर्जलैः॥ गंधले
पक्षयकरंकुर्य्याच्छौचमतंद्रितः १७ अन्तर्जानुशुचौदेशेउप
विष्टउदङ्मुखः॥प्राग्ब्राह्मेणतीर्थेनद्विजोनित्यमुपस्पृशेत् १८

ग्यारहवेंदिन नामकरण५चौथेमहीने निष्क्रमण६ छठे महीने अन्नप्राशन७और अपने कुलकीरीतिके अनुसार तीसरे या पांचवें वर्ष चूड़ाकर्म्मकरे ८। १२ इसप्रकार बीज और गर्भकीअपवित्रता दूरहोतीहै,येसबकर्म्म स्त्रियोंके अमन्त्रकहोतेहैं केवल उनकेव्याहमें मन्त्रपढ़ेजातेहैं १३गर्भसे या जन्मसे आठवेंवर्ष ब्राह्मणका,क्षत्रियोंका ग्यारहें और वैश्योंका बारहें या जब उनकेकुलमें होताहो तब यज्ञोपवीतकरनाचाहिये १४शिष्यका यज्ञोपवीतकरके गुरू उसकोमहाव्याहृतिसहित वेदपढ़ावे,शौच(द्रव्यशुद्धि)और सदाचार भी सिखावे १५ दिनमें और सांझ सबेरेजनेऊ कानपरचढ़ाके उत्तर मुंह हो मूत्र और पुरीषकरे और रातको दक्षिणमुंहहोकेकरे १६ (यदि अपनेपासजलनहो तो)मूत्रद्वारा हाथसेपकड़कर जलाशयतकजावे वहांसे जल निकाल और मिट्टीलेके सावधानीसे इतनाधोवे कि जिसमें मलकीगन्ध और चिकनाई चलीजावे १७ प्रतिदिन द्विज जानुओंकेबीच हाथरखके पवित्रस्थलमें उत्तरमुंह या पूर्वमुंह बैठे और ब्रह्मतीर्थ से आचमनकरे १८ ॥

मधुमांसांजनोच्छिष्टशुक्तस्त्रीप्राणिहिंसनम् ॥ भास्करालोकनाश्लीलपरिवादांश्चवर्ज्जयेत् ३३ सगुरुर्यक्रियाःकृत्वा वेदमस्मैप्रयच्छति॥उपनीय ददद्वेदमाचार्य्यःसउदाहृतः३४ एकदेशमुपाध्यायऋत्विग्यज्ञकृदुच्यते॥एतेमान्यायथापूर्व्वमेभ्योमातागरीयसी ३५ प्रतिवेदंब्रह्मचर्य्यंद्वादशाब्दानिपञ्चवा ॥ ग्रहणांतिकमित्येकेकेशांतश्चैवषोडशे ३६ आषोडशादाद्वाविंशाच्चतुर्विंशाच्चवत्सरात् ॥ ब्रह्मक्षत्रविशांकाल औपनायनिकःपरः ३७ अतऊर्ध्वंपतंत्येतेसर्वधर्म्मबहिष्कृताः ॥ सावित्रीपतिताव्रात्याव्रात्यस्तोमादृतेक्रतोः ३८ मातुर्यदग्रेजायंतेद्वितीयंमौंजिबंधनात् ॥ ब्राह्मणक्षत्रियविशस्तस्मादेतेद्विजाःस्मृताः ३९ ॥

ब्रह्मचारीमधुमांसनखावेअंजन औरतेलआदिनलगावे (गुरूको छोड़) किसीकाजूठा न खाय,कठोरवचन, स्त्रीसंग, जीवहिंसा,सांझ सवेरेसूर्य्यकादेखना,लज्जाकेवचनबोलना,दूसरेकीनिंदाकरनी,इत्यादिबातोंकोछोड़दे ३३ जोब्रह्मचारीको(गर्भाधानसेलेकेउपनयन पर्यंत)क्रियायथा विधिकरकेवेदपढ़तारहे उसकोगुरूऔरजोकेवल यज्ञोपवीतकरकेवेदउसेपढ़ाताहैउसको आचार्य्यकहतेहैं ३४जोथोड़ासावेदपढ़ावेवहउपाध्यायऔरजोयज्ञकरावेवहऋत्विक्कहलांताहैइनमेंजोजोपहलेपढ़ेहैंवे पिछलेवालों से अधिकमान्यहैं औरइनसबोंसेमाताश्रेष्ठतमहै ३५ हरएकवेदोंकेपढ़नेमें बारहवर्ष वापांचवर्ष ब्रह्मचर्य्यकरनाचाहिये, कोईकहतेहैंपाठसमाप्तपर्यंतब्रह्मचर्य्यकरके शांतकर्मब्राह्मणकासोलहवर्षकरनाचाहिये ३६ सोलह, बाईस और चौबीसवर्षतकक्रमसे ब्राह्मण,क्षत्रिय औरवैश्योंकेउपनयनकीपरम अवधिहै ३७इससेउपरांतयेपतितहोकरसबधर्म्मोंसेरहितहोतेहैंसावित्रीपतित ,संस्कारहीनभीयदिव्रात्यस्तोमयज्ञनकरेंतोपतितगिने जातेहैं ३८ ब्राह्मण,क्षत्रिय औरवैश्य इसहेतुसे द्विजकहेजातेहैं कि उनकाएकजन्ममातासेऔरदूसरामौंजीबंधनसेगिनाजाताहै ३९॥

यज्ञानांतपसांचैवशुभानांचैवकर्मणाम् ॥ वेदएवद्विजाती नांनिश्रेयसकरःपरः ४० मधुनापयसाचैवसदेवांस्तर्पयेद् द्विजः॥पितॄन्मधुघृताभ्यांचऋचोधीतचयोन्वहम् ४१ यजूंषि शक्तितोधीतेयोन्वहंसघृतामृतैः॥प्रीणातिदेवनाज्येनमधुना चपितृंस्तथा४२सतुसोमघृतैर्देवांस्तर्पयेद्योन्वहंपठेत्।सामा नितृप्तिंकुर्य्याच्चपितॄणांमधुसर्पिषा ४३ मेदसातर्पयेद्देवानथ र्वांगिरसःपठन् ॥ पितृंश्चमधुसर्पिर्भ्यामन्वहंशक्तितोद्विजः ४४ वाकोवाक्यंपुराणंचनाराशंसीश्चगाथिकाः॥ इतिहासां स्तथाविद्याःशक्त्याधीतेहियोन्वहम् ४५ मांसक्षीरौदनमधु तर्पणंसदिवौकसाम् ॥ करोतितृप्तिंकुर्य्याच्चपितॄणांमधुस र्पिषा४६तेतृप्तास्तर्पयंत्येनंसर्वकामफलैःशुभैः ॥ यंयंक्रतु मधीतेसोतस्यतस्याप्नुयात्फलम् ४७ ॥

यज्ञ,तपऔर सबशुभकर्मोंसेद्विजोंकाबड़ाउपकारकर्त्तेदहीहै ४० जोद्विजप्रतिदिनऋग्वेदपढ़ै वहमधुऔर दूधसेदेवताओंकाऔरमधु औरघीसेपितरोंकातर्पणकरे४१ पतिदिनयजुर्वेदपढ़नेवालेघी,और जलसेदेवताओंका औरघीऔरमधुसे पितरोंकातर्पणकरे ४२साम- वेदपाठी सोमलताके रस औरघीसे देवताओंकाऔरमधु औरघीसे पितरोंकातर्पणकरें ४३ अथर्वांगिरा वेदपढ़नेवाले मेदसेदेवताओं का और मधुऔरघृतसे पितरोंका अपनीशक्तिके अनुसारप्रतिदिन तर्पणकरें ४४ जोवाकोवाक्य (वेदोंके प्रश्नोत्तर) पुराणनाराशंसी (रुद्रदेवतमश्च )गाथिका(इन्द्रयज्ञप्रभृतिके)इतिहासऔर(वारुणी प्रभृति)विद्या अपनीशक्तिअनुसारनितनितपढ़तेहैं४५ वेमांस दूध भात औरमधुसेदेवताओंकातर्पणकरें औरपितरोंकामधुऔरघीसे ४६येदेवऔरपितरतृप्तहोकेतर्पणकरनेवालेकीसबकामनापूरीकरते हैंऔरजिसजिसयज्ञकोजोपढ़ताहै वहउसउसकाफलपाताहै ४७ ॥

त्रिर्वित्तपूर्णपृथिवीदानस्यफलमश्नुते ॥ तपसोयत्पर स्येहनित्यंस्वाध्यायवान्द्विजः ४८ नैष्ठिकोब्रह्मचारीतुवसे दाचार्य्यसन्निधौ ॥ तदभावेस्यतनयेपत्न्यांवैश्वानरेपिवा ४९ अनेनविधिनादेहंसाधयन्विजितेन्द्रियः ब्रह्मलोकमवा प्नोतिनचेहाजायतेपुनः ५० गुरवेतुवरंदत्वास्नायीततदनुज्ञ या ॥ वेदव्रतानिवापारंनीत्वाह्युभयमेववा ५१ अविप्लुत ब्रह्मचर्योलक्षण्यांस्त्रियमुद्वहेत ॥ अनन्यपूर्विकांकांतामसं पिण्डांयवीयसीं ५२ अरोगिणींभ्रातृमतीमसमानार्षगोत्र जाम् ॥ पंचमात्सप्तमादूर्ध्वंमातृतःपितृतस्तथा ५३ दशपुरुषविख्याताच्छ्रोत्रियाणांमहाकुलात् ॥ स्फीताद पिनसंचारिरोगदोषसमन्वितात् ५४ ॥

जोद्विज प्रतिदिन वेदपढ़ताहै वहधनसेभरीहुई सारीपृथ्वी के तीनवार दान और बड़ेउच्चतपका फलपाताहै ४८ नैष्ठिकब्रह्मचारी आचार्यकेपासरहे, आचार्य नहो तो उसके पुत्रकेपास वह न होतो आचार्यकी पत्नी अथवा अग्निहोत्रकी अग्निके निकटरहे ४९ इस विधिसेदेहकोसाधे तोजितेन्द्रियहोके ब्रह्मलोकको प्राप्तहोताहै और इससंसारमें जन्मकभी नहींपाताहै ५० गुरूको दक्षिणादेकर उस- की आज्ञासे अथवा वेद समाप्तकरके वा व्रतसे पारहोके या दोनोंको समाप्तकरके (समावर्तन) स्नानकरे ५१ ब्रह्मचर्यसे न डिगकर लक्षणयुक्त क्वारी असपिंड औरअपनेसेछोटीअवस्थावाली स्त्रीको व्याहे ५२ (असाध्य) रोगसेहीनहो, जिसके भाईहों, अपने गोत्र और प्रवरकी न हो और जो मातृकुलमें पांचपीढ़ी से ऊपरहो और पितृकुल में सातपीढ़ी से ऊपरहो उसे व्याहे ५३ दशपुरुष से प्रसिद्ध वेदपाठियों के कुलसे कन्याले परन्तु कुष्टआदिसंचारी रोगयुक्त चाहेजैसे उत्तम कुल हो उस से कन्या न लेवे ५४ ॥

एतैरेवगुणैर्युक्तःसवर्णःश्रोत्रियोवरः ॥ यत्नात्परीक्षितः पुंस्त्वेयुवाधीमान्जनप्रियः ५५ यदुच्यतेद्विजातीनांशूद्राद्दारोपसंग्रहः॥नतन्ममनंयस्मात्तत्रात्माजायतेस्वयम् ५६ तिस्रोवर्णानुपूर्व्वेणद्वेतथैकायथाक्रमम् ॥ ब्राह्मणक्षत्रियविशांभार्य्यास्याशूद्रजन्मनः ५७ ब्राह्मोविवाहआहूयदीयतेशक्त्यलंकृता ॥ तज्जःपुनात्युभयतःपुरुषानेकविंशतिम् ५८ यज्ञस्थऋत्विजेदैवआदायार्षस्तुगोद्वयम् ॥ चतुर्दशप्रथमजःपुनात्युत्तरजश्चषट् ५९ ॥

इन्हीं पूर्वोक्त गुणों से युक्त, सवर्ण, वेदपाठी, यत्न से जिसका पुंस्त्व परीक्षितहो,युवा,बुद्धिमान्, और जो लोगोंको प्रियहो ऐसा वर होनाचाहिये ५५ शूद्रसे कन्या लेने की अनुमति द्विजोंको जो कहीहै यह मेरामत नहीं क्योंकि दारामें आत्मास्वयं उत्पन्न होता है ५६ वर्णकी अनुलोमतासे ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्यके क्रमसे* तीन दो और एक स्त्रियां होतीहैं, शूद्रकी केवल अपनीही वर्णकी स्त्री होतीहै ५७ वरकोबुलाकर अपनीशक्ति के अनुसार आभूषण सहित जो कन्यादान है उसे ब्राह्मविवाह कहते हैं ऐसे व्याह से जो पुत्र उत्पन्न होता है वह अपनी ऊपर की दश और नीचेकी दश और एक अपनी ऐसी इकीस पीढ़ियोंको पवित्रकरताहै ५८ यज्ञ करानेवाले ऋत्विज्को कन्यादे तो दैवविवाह, और दोगौ शुल्क लेके कन्यादे तो आर्षविवाह होता है इन में पहिले से उत्पन्नपुत्र चौदह और दूसरेसे उत्पन्न छः छः पीढ़ियों को पवित्र करताहै ५९ ॥

* अर्थात् ब्राह्मण अपने वर्ण की क्षत्रिय की और वैश्यकी कन्या लेसक्ता है इसी प्रकार क्षत्रिय अपने वर्ण की और वैश्यकी लेसक्ता है वैश्य और शूद्र केवल अपने वर्णकीही लेसक्ते हैं ॥

इत्युक्त्वाचरतांधर्मंसहयादीयतेऽर्थिने ॥ सकायःपावयेत ज्जःपट्पट्वंश्यान्सहात्मना ६० आसुरोद्रविणादानाद्गां धर्वःसमयान्मिथाः ॥ राक्षसोयुद्धहरणात्पैशाचःकन्यकाछ लात् ६१ पाणिर्ग्राह्यःसवार्णासुगृह्णीयात्क्षत्रियाशरम् ॥ वैश्याप्रतोदमादद्याद्वेदनेत्वग्रजन्मनः ६२ पितापितामहो भ्रातासकुल्योजननीतथा ॥ कन्याप्रदःपूर्वनाशेप्रकृतिस्थः परःपरः ६३ अप्रयच्छन्समाप्नोतिभ्रूणहत्यामृतावृतौ ॥ गम्यन्त्वभावेदातॄणांकन्याकुर्य्यात्स्वयंवरम् ६४ सकृत्प्र दीयतेकन्याहरंस्ताञ्चोरदण्डभाक् ॥ दत्तामपिहरेत्पूर्वा ज्यायांश्चेद्वरआवजेत् ६५ ॥

तुमदोनोंइकट्ठेहोकर धर्म्मआचरणकरो ऐसाकहके जोमांगने वालेको कन्यादीजातीहै वहकायविवाह कहलाताहै इससे उत्पन्न सुत अपने सहित छः छः पीढ़ियोंको पवित्र करता है ६० बहुत धनलेकेकन्यादे तो आसुरविवाह होताहै और कन्यावर आपसमें सलाहकरके व्याहकरलें तो गान्धर्वविवाह होता है युद्धमें हरीहुई कन्यासे राक्षसविवाह और छलसे जो हो वह पैशाचविवाह कह-लाताहै ६१ अपनीजातिकी कन्याकेसाथ व्याहहो तो पाणिग्रहण करे अर्थात् हाथपकड़े, ब्राह्मण यदिक्षत्रियाकोव्याहे तोक्षत्रियाबाण पकड़े, और वैश्याप्रतोदअर्थात् (पैना) औररस्सीपकड़े ६२ बापदादा भाईअपने कुलकाकोई पुरुष और माता इनमें पहलेकेन होनेपर दूसरा दूसरा यदि सावधानहो तो कन्यादानका अधिकारी है ६३ जो ये कन्याका विवाह न करदेंतोउसकेहरएकऋतुकालमें इन्हेंभ्रूण (गर्भ) हत्याकापापलगताहै यदिकन्यादानका अधिकारी कोईनहो तोयोग्यवरकोकन्याअपनेआपवरणकरे ६४ कन्याएकहीबारदीजाती हैजोउसकाहरणकरेतोचोरकेसमानदण्डकाभागीहोताहै औरयदि पहलेवरसेअच्छावरभामिलेतो दीहुईकन्याकाभीहरणकरले ६५॥

अनाख्यायददद्दोषंदण्डउत्तमसाहसम् ॥ अनुष्ठान्तुत्य
जन्दण्ड्योदूषयंस्तुमृषाशतम् ६६ अक्षताचक्षताचैवपुनर्भूः
संस्कृतापुनः ॥ स्वैरिणीयापतिंहित्वासवर्णंकामतःश्रयेत्
६७ अपुत्रांगुर्वनुज्ञातोदेवरःपुत्रकाम्यया ॥ सपिंडोवास
गोत्रोवाघृताभ्यक्तऋतावियात् ६८ आगर्भसंभवांगच्छेत्प
तितस्त्वन्यथाभवेत् ॥ अनेनविधिनाजातःक्षेत्रजोस्यभवे
त्सुतः६९ हताधिकारांमलिनांपिंडमात्रोपजीविनीम् ॥ परि
भूतामधःशय्यांवासयेद्व्यभिचारिणीम् ७० सोमःशौचंददा
वासांगन्धर्वश्चशुभांगिरम् ॥ पावकःसर्वमेध्यत्वंमेध्यावैयो
षितोस्मृताः ७१ ॥

कन्याकादोष विनकहेही जो कन्यादान करदेतेहैं उनको उत्तम साहसकादण्डदेनाचाहिये और निर्दोषकन्याको त्यागकरनेवाले पतिकोभीयही दण्डदेनाचाहिये यदिकोई कूटदोषलगावे तोउसे सौपणदण्ड देनाचाहिये ६६ कन्याचाहे अक्षताचाहे क्षताहो दूसरीवारविवाहहोनेसे पुनर्भू कहलातीहै और जो पतिकोछोड़ किसी अपनेदूसरेसवर्णपुरुषको स्वीकार अपनीइच्छासेकरले वहस्वैरिणी कहलातीहै ६७ जिसके पुत्रउत्पन्नहुआहो उसकेपास ऋतुकालमें सबअंगमें घीलगाके अपनेपिताआदि बड़ोंकीआज्ञासे देवर, सपिण्ड, अथवाकोई सगोत्रगमनकरे जो पुरुषकेपास न गईहो ६८ परन्तु गर्भरहनेतकही जावेनहींतो पतितहोताहै इसप्रकार उत्पन्न पुत्रक्षेत्रजकहलाताहै ६९ व्यभिचारिणी स्त्रीकोसबअधिकारसे हीन करके मैलेवस्त्रपहिनाकर भोजनमात्र अन्नदेकर प्रतिदिनअनादर से भूमिपर सुलावे ७० सोमदेवताने स्त्रियोंको शुचिदेदीहै,गंधर्व ने मीठीवोली और अग्निने सबप्रकार पवित्रहोनेकी शक्तिदी है इसलिये स्त्रियां पवित्रहोती हैं ७१ ॥

व्यभिचाराद्दतौशुद्धिर्गर्भेत्यागोविधीयते॥ गर्भभर्त्तवधा
दौचतथामहातिपातके ७२ सुरापीव्याधिताधूर्त्तावंध्यार्थघ्न
प्रियंवदा ॥ स्त्रीप्रसूश्चाधिवेतव्यापुरुषद्वेपिणीतथा ७३
अधिविन्नातुभर्त्तव्यामहदेनोन्यथाभवेत् ॥ यत्रानुकूलंदम्प
त्योस्त्रिवर्गस्तत्रवर्धते ७४ मृतेजीवतिवापत्योर्यानान्यमुप
गच्छति॥ सेहकीर्तिमवाप्नोतिमोदतेचोमयासह ७५ आज्ञा
संपादिनींदक्षींवीरसूंप्रियवादिनीम् ॥त्यजन्दाप्यस्तृतीयां
शमद्रव्योभरणंस्त्रियाः ७६ स्त्रीभिर्भर्तृवचःकार्यमेपधर्म्मः
परःस्त्रियाः ॥आशुद्धेःसंप्रतीक्ष्योहिमहापातकदूपितः७७॥

ऋतुकाल प्राप्तहोनेपर व्यभिचारसे शुद्धहोतीहैं, जोदूसरे का गर्भरहजावे, गर्भका पतनकरादेवे, अपनेपतिके मारनेपर उद्यतहो और महापातककरे,तो उसस्त्री का त्यागकरनाचाहिये ७२ सुरा-पान करनेवाली, सदा रोगिणीरहनेवाली,धूर्त, वांझ,धननाशकरने वाली,प्रियबोलनेवाली, जिसके लड़काहुआकरे औरजोस्त्री अपने पतिकादोपकरतीहोतो ऐसीस्त्रीके रहतेदूसराव्याह विहित है ७३ (परअधिविन्ना(प्रथमविवाहिता)कापालनकरनाचाहियेनहींतोबड़ा पापहोताहै जहांस्त्रीपुरुषकी परस्परअनुकूलता होतीहै वहांत्रिवर्ग (अर्थ, धर्म औरकाम) वढ़तारहता है ७४ पतिकेजीते वा मरनेपर जो दूसरेके पासनहींजाती वह इसलोकमें अच्छी कीर्तिपाती है और (परलोकमें) उमाकेसाथ रहनेसे सुखपातीहै ७५ यदिआज्ञा पालनकरनेवाली,घरकेकाममें चतुर,वीरपुत्रजननेवाली और प्रिय वचन वोलनेवाली,स्त्रीकोछोड़,उससे तीसराभाग धनदिलानाचा-हिये और निर्धनहोतो उससेस्त्रीका पालनकरानाचाहिये७६ स्त्रियों का यह परमधर्म है कि पतिका कहना माने और पतिको महा-पातक लगाहोतो उसकी शुद्धितक आसराटेखें ७७ ॥

लोकानंत्यंदिवःप्राप्तिःपुत्रपौत्रप्रपौत्रके ॥ यस्मात्तस्मा
त्स्त्रियःसेव्याःकर्तव्याश्चसुरक्षिताः ७८ षोडशर्तुनिशाःस्त्री
णांतस्मिन्युग्मासुसंविशेत् ॥ ब्रह्मचार्येवपर्वण्याद्याचतस्त्र
श्चवर्जयेत् ७९ एवंगच्छन्स्त्रियंक्षामांमघांमूलंचवर्जयेत्॥
सुस्थइन्दौसकृत्पुत्रंलक्षण्यंजनयेत्पुमान् ८० यथाकामी
नवद्वापीस्त्रीणांवरमनुस्मरन् ॥ स्वदारनिरतश्चैवस्त्रियोर
क्ष्यायतःस्मृताः ८१ भर्तृभ्रातृपितृज्ञातिश्वश्रूश्वशुरदेवरैः॥
बन्धुभिश्चस्त्रियःपूज्याभूषणाच्छादनाशनैः ८२ संयतोप
स्करादक्षाहृष्टाव्ययपराङ्मुखी ॥ कुर्य्यात्श्वशुरयोःपादवं
दनंभर्तृतत्परा ८३ ॥

पुत्र,पौत्र और प्रपौत्रके द्वारा अनन्तलोक और स्वर्गमिलता है इसलिये स्त्रियोंका संग्रह और बड़ी रखवालीसे उनका पालन करनाचाहिये ७८ ऋतुकालकी सोलहरातहोतीहैं, उनमेंयुग्म ६,८ १० वीं आदिरात्रियोंमें स्त्रीगमनकरे इससे ब्रह्मचारीही रहता है परन्तु कृष्णपक्षकी चौदश ८,३० और (पूर्णिमा) और पहिली ४ रातें छोड़देवे ७९ शुभचन्द्रविचार, मघा और मूलनक्षत्रको छोड़ जो सामा (डवली) स्त्रीकेपास एकवारजावे तो शुभलक्षणयुक्तपुत्र उत्पन्नहोताहै)८० अथवास्त्रियोंको पतिव्रतारखनेकेलिये जबउसकी इच्छादेखे गमनकरे और अपनीहीस्त्री में रतरहे क्योंकि स्त्रियोंकी रक्षा अवश्यहै८१ पति,भाई,पिता,जातिके लोग,सास,श्वशुर,देवर और सबप्रकारके बंधुलोग (मामीकापुत्र,फूफीकालड़का और मामृ कावेटा) भी गहनेकपड़े और भोजन से स्त्रियोंका सत्कारकरें ८२ घरकी चीजोंकासंयम(यथोचित स्थानपररखना,कार्यमें चतुरहो,ना प्रसन्नरहना)बहुतखर्च न करना,सासश्वशुरके पावोंपर प्रणामकरना और पतिकी सेवामें तत्पररहना ये स्त्री के धर्म हैं ८३ ॥

क्रीडांशरीरसंस्कारंसमाजोत्सवदर्शनम् ॥ हास्येपरग्र
हेयानन्त्यजेत्प्रोषितभर्तृका ८४ रक्षेत्कन्यांपिताविन्नांपतिः
पुत्रास्तुवार्द्धके ॥ अभावेज्ञातयस्तेषांनस्वातंत्र्यम्क्वचित्स्त्रि
याः ८५ पितृमातृसुतभ्रातृश्वश्रूश्वशुरमातुलैः ॥ हीनान
स्याद्विनाभर्त्रागर्हणीयान्यथाभवेत् ८६ पतिप्रियहितेयुक्ता
स्वाचाराविजितेन्द्रिया ॥ सेहकीर्तिमवाप्नोतिप्रेत्यचानुत्त
मांगतिम् ८७ सत्यांमन्यांसवर्णायांधर्म्मकार्य्यंनकारयेत् ॥
सवर्णासुविधौधर्म्येज्येष्ठयानविनेतरा ८८ दाहयित्वाग्नि
होत्रेणस्त्रियंवृत्तवतींपतिः ॥ आहारेद्विधिवद्दारानग्नींश्चैवा
विलम्बयन् ८९ सवर्णेभ्यःसवर्णासुजायंतेहिसजातयः ॥
अनिंद्येषुविवाहेषुपुत्राःसन्तानवर्द्धनाः ९० ॥

खेलना,शृंगारकरना,भीड़में जाना,उत्सवदेखना,हँसना और दूसरे के घरजाना, जिसका पति विदेश गयाहो वह ये सब बातें छोड़देवे ८४ कुमारीकी रक्षा पिताकरे विवाहिता होने पर पति बुढ़ापेमें पुत्र और इनमें कोईनहो तो जाति लोग रक्षाकरें,स्त्रियोंको स्वतन्त्र कभी न होने देना चाहिये८५पतिनिकट नहो तो पिता,माता,पुत्र,भाई,सास,श्वशुर और मामा इनसे दूरनहो नहीं तो निन्दित होती है ८६ पति के प्रिय और हित काममें तत्पर, अच्छा आचरण करनेवाली और इन्द्रियोंको अपनेवशमें रखनेवाली स्त्री यहां बड़ाई पाती है और परलोक में बड़ा सुखपाती है ८७ सवर्णा स्त्री के रहते दूसरी से ( धर्मकार्य ) यज्ञ आदि न करावे सवर्णा कईएकहों तो ज्येष्ठा को छोड़ औरों से न करावे ८८ सुशीला स्त्री मरजावे तो अग्निहोत्रकी अग्निसे उसका दाहकरके पति फेर अग्नि और स्त्री का संग्रहकरे विलम्ब न करे ८९ अच्छे विवाह सेब्याही सवर्णा स्त्री से सवर्ण पुरुष से सजाति ( उसी जाति)के पुत्र उत्पन्नहोतेहैं औरउनसेसन्तानकी बढ़ती होतीहै ९०

विप्रान्मूर्धावसिक्तोहिक्षत्रियायांविशःस्त्रियां॥अंवष्टःशूद्र्यां निपादोजातःपारसवोपिवा ९१ वैश्याशूद्रस्तुराजन्यान्मा हिष्योग्रौसुतौस्मृतौ॥वैश्यातुकरणःशूद्र्यांविन्नास्वेपविधिः स्मृतः ९२ ब्राह्मण्यांक्षत्रियात्सूतोवैश्याद्वैदेहिकस्तथाशूद्रा ज्जातस्तुचाण्डालःसर्वधर्मवहिष्कृतः ९३ क्षत्रियामागधवै श्याच्छूद्रात्क्षत्तारमेवच॥शूद्रादायोगवंवैश्याजनयामासवै सुतम् ९४ माहिष्येणकरण्यांतुरथकारःप्रजायते ॥ असत्सं तस्तुविज्ञेयाःप्रतिलोमानुलोमजाः ९५ जात्युत्कर्पोयुयेज्ञेयः पंचमेसप्तमेपिवा॥व्यत्ययेकर्मणांसाम्यंपूर्ववच्चाधरोत्तरं९६

ब्राह्मणसेक्षत्रियास्त्रीमें उत्पंन्नपुत्र मूर्द्धाभिपिक्तावैश्यामें अंवष्ट और शूद्रामेंउत्पन्नपुत्रनिपाद व पारसवकहलाताहै ६१ क्षत्रियसे वैश्यामेंउत्पन्नमाहिष्य औरशूद्रामें उत्पन्न उग्रकहाजाताहै,वैश्यसे शूद्रामेंउत्पन्नकरण (कायथ)होताहै,यहवातविवाहितास्त्रियोंमेंजा- नना ६२ क्षत्रियसेब्राह्मणीस्त्रीमेंउत्पन्नसूत, वैश्यसेवैदेहिक और शूद्रसेचाण्डालहोताहै चाण्डालसवधर्मोंसेरहितहोताहै ६३क्षत्रि- यास्त्रीमेंवैश्यसेमागध औरशूद्रासेक्षत्ताउत्पन्नहोताहै वैश्यामेंशूद्रसे आयोगवनामपुत्रउत्पन्नहोताहै६४ माहिष्यपुरुपसेकरणीस्त्रीमेंरथ कारपैदाहोताहै इनमेंप्रतिलोमज (नीचजातिकेपुरुपसेउत्तमजाति कीस्त्रीमेंउत्पन्न)कोबुराऔरअनुलोमज(उत्तमजातिपुरुपसेहीनस्त्री मेंउत्पन्न) कोअच्छाजानना ६५ सातवें या पांचवेंजन्ममें( किसीजा- तिकीकन्याअपनेसेवड़ीजातिके पुरुपसेव्याहीजाय उससेजोकन्या होवहभीउसीवड़ीजातिकोदीजायइसीतौरसातवींपीढ़ीमें(जातिव ढ़ीहोजातीहै औरकर्मोंकेव्यत्ययमें) ब्राह्मणआदिकोआपत्कालमें अपनीवृत्तिसेजीवननहोसकेतो नीचवृत्तिसेभीनिर्वाहकरनायहकर्म व्यत्ययहैसातयापांचपुरुपतकजिसजातिकाकर्मकरेउसीकेतुल्यहो- जाताहै,अधर(प्रतिलोमज)नीच (औरउत्तमअनुलोमज) (अच्छे) पूर्ववत्होते है. ६६ ॥

कर्मस्मार्तंविवाहाग्नौकुर्वीतप्रत्यहंगृही ॥ दायकालाहृ
देवापिश्रौतंवैतानिकाग्निषु ९७ शरीरचिन्तांनिर्वर्त्यकृत
शौचविधिर्द्विजः॥प्रातःसंध्यामुपासीतदंतधावनपूर्वकम्९८
हुत्वाग्नीन्सूर्य्यदैवत्यान्जपेन्मंत्रान्समाहितः ॥ वेदार्थान
धिगच्छेच्चशास्त्राणिविविधानिच ९९ उपेयादीश्वरंचैवयो
गक्षेमार्थसिद्धये ॥ स्नात्वादेवान्पितॄंश्चैवतर्पयेदर्चयेतथा
१०० वेदाथर्वपुराणानिसेतिहासानिशक्तितः ॥ जपयज्ञप्र
सिद्धार्थंविद्यांचाध्यात्मिकींजपेत् १ बलिकर्मस्वधाहोमस्वा
ध्यायातिथिसत्क्रियाः ॥ भूतपितृपरब्रह्ममनुष्याणांमहाम
खाः २ देवेभ्यश्चहुतादन्नाच्छेषाद्भूतबलिंहरेत् ॥ अन्नंभूमौ
श्वचाण्डालवायसेभ्यश्चनिःक्षिपेत् ३ ॥

इतिवर्णजातिविवेकप्रकरणम् ॥ गृहस्थप्रतिदिनस्मार्त (बलिवै-
श्वदेवआदि)कर्मविवाहाग्नि,अथवा विभागकालमेंप्राप्तअग्निसेकरे
और श्रौत (अग्निहोत्रादि)कर्मवैतानिक(आहवनीया)आदिअग्नि-
होत्रकर ९७द्विजशरीरचिंता (मलमूत्रोत्सर्ग)शौच (हाथपांवधोना,
और दांतनकरके प्रातःसन्ध्याकी उपासनाकरे ९८ अग्निहोत्रक-
रके सूर्य्यदेवताकेमन्त्र सावधानहोकेजपे अनन्तर वेदकेअर्थऔर
अनेकप्रकारके शास्त्रोंकोसुने वा पढ़े९९तबईश्वर (राजा) केपास
योग (अलब्धवस्तुकेलाभ) और क्षेम (रक्षा) के लियेजावे स्नान
करकेपितरोंकातर्पण और देवताओंकीपूजाकरे १०० अनन्तरवेद
अथर्व उच्चाटनादिमन्त्रपुराण और इतिहास और अध्यात्मविद्या
काजापकरे १ बलि वैश्वदेव,स्वधा (तर्पण और श्राद्ध) होम,स्वा-
ध्याय(पाठपढ़ना)और अथितिकासत्कार येपांचों क्रमसे भूत,पितृ
देव, ब्रह्म और मनुष्योंके महायज्ञ कहलातेहैं २ देवताओंकेहोमसे
जो अन्नबचरहे उससे भूतबलिदेना कुत्ता, चाण्डाल और कौवों
के लियेभी भूमिपर अन्न फेंकदेना ३ ॥

अन्नंपितृमनुष्येभ्योदेयमप्यन्वहंजलम् ॥ स्वाध्यायं
चान्वहंकुर्य्यान्नपचेदन्नमात्मने ४ बालस्ववासिनीवृद्धगर्भि
ण्यातुरकन्यकाः ॥ संभोज्यातिथिभृत्यांश्चदंपत्योःशेषभोज
नम् ५ आपोशानेनोपरिष्टादधस्तादश्नतातथा ॥ अनग्न
ममृतंचैवकार्य्यमन्नंद्विजन्मना ६ अतिथित्वेनवर्णेभ्योदेय
शक्त्यानुपूर्व्वशः ॥ अप्रणोद्योतिथिःसायमपिवाग्भूतृणोद
कैः ७ सत्कृत्यभिक्षवेभिक्षादातव्यासुव्रतायच ॥ भोजयेच्चा
गतान्कालेसखिसम्बन्धिबान्धवान् ८ महोक्षंवामहाजंवा
श्रोत्रियायोपकल्पयेत् ॥ सत्क्रियान्वासनंस्वादुभोजनंसू
नृतंवचः ९ ॥

पितर और मनुष्योंको भी प्रतिदिनअन्न और जलदेवे नित्य नित्यवेद पढ़, अपनेही लिये अन्ननपकावे ४ बालक ( सुवासिनी सुहागिनि) वृद्ध,गर्भिणी, आतुर, कन्या, अतिथि और भृत्योंको खिलाकें शेषअन्न स्त्रीपुरुष आपभोजनकरे ५ द्विजों को भोजन के समय आदि और अन्तमेंआपोशान (मन्त्रपढ़करआचमनकरनेसे) अन्नकोअनग्न और अमृतकरनाचाहिये ६ कईअतिथिआयेहों तो वर्णक्रम में ( पहिले ब्राह्मण तब क्षत्रिय आदिको अपनीशक्ति के अनुसार अन्नदेना आरम्भकरना सायंकालमेंभी अतिथिआवे,तो निराशनकरना कुछअधिकनबनपड़े तो अच्छेवचन, भूमि, तृण और जलसे सत्कारकरना ७ सत्कारपूर्वक भिखारी और व्रतीको भिक्षादेनीचाहिये भोजन समयमें यदिकोई मित्र, सम्बन्धी और बान्धव आजायतो उसेभी खिलाना ) ८ श्रोत्रिय ( वेदपढ़ा ) अतिथिआवे तो उसे बड़ाभारी बकरा या बैलआगे लाखड़ाकरे सत्कार करे अच्छा आसनदे मधुरभोजन करावे और मीठी बातबोले ९ ॥

प्रतिसंवत्सरंत्वर्घ्याःस्नातकाचार्य्यपार्थिवाः ॥ प्रियो
विवाह्यश्चतथायज्ञंप्रत्यृत्विजःपुनः १०. अध्वनीनोऽतिथि
र्ज्ञेयःश्रोत्रियोवेदपारगः ॥ मान्यावेतौगृहस्थस्यब्रह्मलोक
मभीप्सतः ११ परपाकरुचिर्नस्यादनिन्द्यामन्त्रणादृते ॥
वाक्पाणिपादचापल्यंवर्ज्जयेच्चातिभोजनम् १२ अतिथिं
श्रोत्रियंतृप्तमासीमांतमनुव्रजेत् ॥ अहःशेषंसमासीतशिष्टै
रिष्टैश्चबन्धुभिः १३ उपास्यपश्चिमांसंध्यांहुत्वाग्नींस्तानु
पास्यच ॥ भृत्यैःपरिवृतोभुक्त्वानातितृप्त्याथसंविशेत् १४
ब्राह्मेमुहूर्त्तेचोत्थायचिन्तयेदात्मनोहितम् ॥ धर्मार्थकामा
न्स्वेकालेयथाशक्तिनहापयेत् १५ ॥

स्नातक, आचार्य, मित्र जिसे कन्यादेनीहो और राजा इनको हरसाल अर्घ्यदेकर अर्थात् (मधुपर्कसे) पूजे और ऋत्विजको वर्ष के बीचभी हरयज्ञके आरम्भमें अर्घ्यदे पूजे १० पथिक पहुंचाहोताहे श्रोत्रिय (वेदपढ़नेवाला) और वेदपारग (जिसनेवेदकी एक शाखा समग्रपढ़ीहो) येदोनों ब्रह्मलोककी इच्छारखनेवाले गृहस्थ को अत्यन्त माननीय अतिथिहैं ११ अच्छेमनुष्य के निमन्त्रण कोछोड़ दूसरेकेघरभोजनकी अभिलाषा न रक्खे वाणी, हाथ और पांवइनकी चपलता औरभूखसे अधिक भोजन कभी न करे १२ श्रोत्रिय अतिथिहो तो उसको भोजनसे तृप्तकरके अपने ग्रामकी सीमातक पहुंचा आवे भोजनके अनन्तर शेषदिन बड़ेलोग, मित्र और बन्धुओंके साथ बैठके वितावें १३ पश्चिमा ( सायं ) सन्ध्या की उपासना और अग्नियों में होम और उनकी उपासना करके भृत्यों सहित भोजन करे परन्तु ऐसा भोजन न करे कि जिससे अफरजावे अनन्तर शयनकरे १४ ब्राह्ममुहूर्तमें (पिछले पहर में) उठकर अपनाहित विचारे धर्म, अर्थ और काम इन्हें अपने अपने समय में शक्तिके अनुसार न खोवे १५ ॥

विद्याकर्म्मवयोवन्धुवित्तैर्मान्यायथाक्रमम् ॥ एतैःप्रभूतैःशूद्रोपिवार्द्धकेमानमर्हति १६ वृद्धभारिनृपस्नातस्त्रीरोगिवरचक्रिणाम् ॥पन्थादेयोनृपस्तेषांमान्यःस्नातश्चभूपतेः१७ इज्याध्ययनदानानिवैश्यस्यक्षत्रियस्यच ॥ प्रतिग्रहोधिकोविप्रेयाजनाध्यापनेतथा १८ प्रधानंक्षत्रियेकर्मप्रजानांपरिपालनम् ॥कुसीदकृषिवाणिज्यपाशुपाल्यंविशःस्मृतम् १९ शूद्रस्यद्विजशुश्रूषातयाजीवन्वणिग्भवेत् ॥ शिल्पैर्वाविविधैर्जीवेद्द्विजातिहितमाचरन् २० भार्यारतिःशुचिर्भृत्यभर्त्ताश्राद्धक्रियारतः॥नमस्कारेणमन्त्रेणपञ्चयज्ञान्नहापयेत् २१ अहिंसासत्यमस्तेयंशौचमिंद्रियनिग्रहः ॥ दानंदयादमःक्षान्तिःसर्वेषांधर्म्मसाधनम् २२ ॥

विद्या,कर्म,अवस्था, वन्धु और धन इनकेपराक्रमसे मनुष्यवड़ा गिनाजाताहै जो ये सववहुतपढ़ेहों तो वुढ़ापेमें शूद्रभीमानकेयोग्य होताहै १६ वृद्ध,वोझाढोनेवाला,राजा,स्नातक,(ब्रह्मचारी या यज्ञदीक्षित ) स्त्री,रोगी,वर, (जिसका व्याह होनेजाताहो) और चक्री (सुराकार) इन्हें राहमें देसहटजानाचाहिये इनसवोंमें राजावड़ा है और स्नानकराजाकोभीमाननीयहै १७ यज्ञकरना, पढ़ना और दानदेना ये कार्य्य वैश्य और क्षत्रियकोभी हैं ब्राह्मणको प्रतिग्रह (दानलेना)यज्ञकराना औरपढ़ाना येअधिकहैं १८ प्रजाकापालन करना यहक्षत्रियका श्रेष्ठकर्महै कुसीद (व्याजलेना) खेती, वणिज औरपशुपालन ये वैश्यकेमुख्यकर्महैं १९ द्विजोंकीसेवाकरनी शूद्रका प्रधानकर्महै उससे नजीसके तोवनिज कर वा अनेकप्रकारकीशिल्पविद्यासे निर्वाहकरे परन्तु द्विजोंकाहितकरतारहे २० और अपनीस्त्री में रतहोवे पवित्ररहे भृत्योंकापालनकरेपितरोंकीश्राद्धकरे , औरनमस्काररूपीमंत्रसेपंचयज्ञोंकोनछोड़े २१ जीववधनकरना,सत्यवोलना, चोरीनकरनी, पवित्ररहना, इंद्रियोंकोवशमें रखना, दान, दया,दम (मनकासंयम) औरसहनशीलतायेसवमनुष्योंके धर्मसाधनहैं २२॥

वयोबुद्ध्यर्थवाग्वेषःश्रुताभिजनकर्मणाम् ॥ आचरेत्स
दृशींवृत्तिमजिह्मामशठांतथा २३ त्रैवार्षिकाधिकान्नोयःसतु
सोमंपिवेद्द्विजः ॥ प्राक्सौमिकीःक्रियाःकुर्य्याद्यस्यान्नंवा
र्षिकंभवेत् २४ प्रतिसंवत्सरंसोमःपशुःप्रत्ययनन्तथा ॥
कर्त्तव्याग्रयणेष्टिश्चचातुर्मास्यानिचैवहि २५ एषामसम्भ
वेकुर्यादिष्टिंवैश्वानरींद्विजः ॥ हीनकल्पंनकुर्वीतसतिद्रव्ये
फलप्रदम् २६ चाण्डालोजायतेयज्ञकरणाच्छूद्रभिक्षितात्॥
यज्ञार्थंलब्धमददद्भासःकाकोपिवाभवेत् २७ कुशूलकुंभी
धान्योवात्र्याहिकोश्वस्तनोपिवा ॥ जीवेद्वापिशिलोंछेनश्रे
यानेषांपरःपरः २८ ॥

वय,(अवस्था) बुद्धि,वाणी, धन,वेष,विद्या,कुल और अपनेकर्म के अनुसार अपनी जीविका वृत्तिकरनी सो भी तिरछा (टेढ़ी) और शठ (मत्सरयुक्त) न हो २३ जिसको तीनवर्षतक खाने से अधिक अन्नहो वह द्विज सोमपानकरे जिसको वर्षभर खानेको अन्नहो वह प्राक्सौमिकी ( अग्निहोत्र, दर्श पौर्णमास, आदि जो सोम से पहिले कियेजाते ) ऐसीक्रियाकरे २४ प्रतिवर्ष सोमयज्ञ,दोनों अयनोंमें या प्रतिवर्षमें पशुयज्ञ,आग्रयणेष्टि, (नवान्नयज्ञ) और चातुर्मास्यभी प्रतिवर्ष करना चाहिये २५ इनका सम्भव नहो तो द्विज वैश्वानर यज्ञकरे अपनेपास धनरहते निकृष्टपक्ष न करे और फलप्रद (काम्यकर्म) तो हीनकल्प करनाही न चाहिये २६ शूद्र से मांगकर उस धनसे यज्ञकरे तो चाण्डालहोताहै और जो धन यज्ञकेलिये मिलाहो उसे नदे तो भास (शकुन्त) अथवा कौओंका जन्मपाताहै२७कुशूलधान्य, (कोठिलेभरअन्नरखनेवाला) कुम्भी धान्य (घड़ेभरनाजरखनेवाला) तीनदिन वा प्रतिदिन खानेयोग्य, अन्नरखनेवाला और शिलोंछसे ( दानाफूटावीनकर ) जीनेवाला इनमेंपिछले पिछले पहिलों से श्रेष्ठ हैं २८ ॥

नस्वाध्यायविरोध्यर्थमीहेतनयतस्ततः ॥ नविरुद्धप्रसं
गेनसंतोपीचसदाभवेत् २९ राजान्तेवासियाज्येभ्यःसीदं
न्निच्छेद्धनंक्षुधा ॥ दम्भिहैतुकपाखण्डिवकवृत्तींश्चवर्जयेत्
३० शुक्लांबरधरोनीचकेशश्मश्रुनखःशुचिः ॥ नभार्यादर्शने
श्नीयान्नैकवासानसंस्थितः ३१ नसंशयंप्रपद्येतनाकस्माद
प्रियंवदेत् ॥ नाहितंनानृतंचैवनस्तेनःस्यान्नवार्धुषी ३२
दाक्षायणीब्रह्मसूत्रीवेणुमांसकमण्डलुः ॥ कुर्य्यात्प्रदक्षिणं
देवमृद्गोविप्रवनस्पतीन् ३३ नतुमेहेन्नदीछायावर्त्मगोष्ठांबु
भस्मसु ॥ नप्रत्यग्न्यर्कगोसोमसंध्याम्बुस्त्रीद्विजन्मनः३४ ॥

नतो अपनेपाठ में बाधाडालनेवाले और न ऐसेवैसेके धनकी तथा विरुद्ध (अयाज्ययाजनादि वा नृत्यगीतादि) कामसेभी धन अर्जनकीइच्छानकरे और अपनेमनमें सदासन्तोपरक्खे २९ क्षुधासे पीड़ितहो तो राजा,अन्तेवासी, ब्रह्मचारी विशेष और यज्ञकरानेके योग्यजोहो इनसेधनमांगे परन्तु अहंकारी,युक्तिवलसे सर्वत्रसंशय करनेवाले, पाखण्डी, और बगलाभगतसे न मांगे ३० वस्त्रस्वच्छ रक्खे केश,दाढ़ी,मोछऔर नखको सदाछिन्नरक्खे और पवित्ररहे अपनीस्त्रीकेसामने एकहीवस्त्रपहनकर और खड़ाहोकर भोजन न करे ३१ जिसमें प्राणकासंशयहो ऐसाकाम न करे अकस्मात् कड़ी वातनकहे किसीकाअहित और कूटनबोले चोरऔर ब्याजखोर न हो ३२ दाक्षायण (सोनेकेकुंडल) यज्ञोपवीत, दण्ड और कमण्डलु इनकोसदाधारणकरे देवताओर(देवमूर्त्तिवनानेकेलियेजो)मृत्तिका हो,गौ, ब्राह्मण औरवनस्पतिको प्रदक्षिणादहिनाडेकेगमनकरे ३३ नदीपरछाहीं पथ, गोशाला,जलऔर राखमेंमूत्र और मल न करे सूर्य्य,अग्नि गौ,चन्द्रमा, जल, स्त्री और द्विजोंकेसामने मुंहकरके तथा संध्यासमय में भी मूत्र और पुरीष न करे ३४ ॥

नेक्षेतार्कंननग्नांस्त्रींनचसंसृष्टमैथुनां ॥ नचमूत्रंपुरीषंवा
नाशुचीराहुतारकाः ३५ अयंमेवज्रइत्येवंसर्वंमंत्रमुदीरयेत्॥
वर्षत्यप्रावृतोगच्छेत्स्वपेत्प्रत्यक्शिरानच ३६ ष्ठीवनासृक्श
कृन्मूत्ररेतांस्यप्सुननिःक्षिपेत् ॥ पादौप्रतापयेन्नाग्नौनचैन
मभिलंघयेत् ३७ जलंपिबेन्नांजलिनाशयानंनप्रबोधयेत् ॥
नाक्षैःक्रीडेन्नधर्मघ्नैर्व्याधितैर्वानसंविशेत् ३८ विरुद्धंवर्जये
त्कर्मप्रेतधूमंनदीतरम् ॥ केशभस्मतुषांगारकपालेषुवसंस्थि
तिम् ३९ नाचक्षीतधयंतींगांनाद्वारेणविशेत्क्वचित् ॥ नरा,
ज्ञःप्रतिगृह्णीयाल्लुब्धस्योच्छास्त्रवर्त्तिनः ४० प्रतिग्रहेसूनि
चक्रिध्वजिवेश्यानराधिपाः ॥ दुष्टादशगुणंपूर्वात्पूर्वादेतेय
थाक्रमम् ४१ ॥

सूर्य्य, नग्न और कृतमैथुन स्त्री, मूत्र और पुरीष इनको न देखे अशुद्ध देहहो तो राहु और तारों को न देखे ३५ पानी बरसतेमें कहींजानाहो तो ( अयम्मेवज्र ) इस सारे मन्त्रको कहता छतरी से विनाचलदे औरपश्चिमशिरहोके शयननकरे ३६ खखार, रुधिर, विष्ठा, मूत्र और वीर्य इन्हें जलमें न डाले पांव आग में न तपावे और नतो आगको लांघे ३७ अंजलीसे जलनपीवे कोई सोयाहो तो न जगावे पांसा न खेले धर्मनाशकरनेवाले (पशुमारणआदि) वस्तुओंसे भी न खेले और रोगियोंके साथ शयन न करे ३८ देश कुलादि के आचार से विरुद्धकर्मनकरे प्रेतधूम औरनदीकोतैरना वरादेवे केश, भस्म, भूसी, कोला, और खपड़ोंइपरनबैठे ३९ पीती हुई वा पिलातीहुई गौको न सतावे कुराह से कहीं न बैठे लोभी और शास्त्र विरुद्ध चलनेवाले राजाका दान न लेवे ४० दानलेने में कसाई, तेली, कलार, बेश्या और राजा ये पांचो पहिले पहिले से दूसरे दूसरे दशदशगुना अधिक निषिद्ध (दुष्टहैं) ४१ ॥

अध्यायानामुपाकर्मश्रावण्यांश्रवणेनव ॥ हस्तेनौपधि
भावेवापञ्चम्यांश्रावणस्यतु ४२ पौषमासस्यरोहिण्यामष्ट
कायामथापिवा ॥ जलांतेछन्दसांकुर्य्यातदुत्सर्गंविधिंबहिः
४३ त्र्यहंप्रेतेष्वनध्यायःशिष्यर्त्विग्गुरुबन्धुषु ॥उपाकर्मणि
चोत्सर्गेस्वशाखाश्रोत्रियेतथा४४सन्ध्यागर्जितनिर्घातभूकं
पोल्कानिपातने॥समाप्यवेदंद्युनिशमारण्यकमधीत्यच ४५
पंचदश्यांचतुर्दश्यामष्टम्यांराहुसूतके ॥ऋतुसन्धिषुभुक्त्वावा
श्राद्धिकंप्रतिगृह्यच ४६ पशुमण्डूकनकुलमार्जारश्वाहिमू
षकैः ॥ कृतेन्तरेत्वहोरात्रंशक्रपातेतथोच्छ्रये ४७ ॥

वेदोंकेपढ़नेका उपाकर्म (आरम्भ)औषधियोंके उगनेपरसावन महीनेकी पूर्णमासी को श्रवणनक्षत्रयुक्त किसी दूसरेदिन, अथवा हस्तनक्षत्रयुक्त सावनकी पंचमीको करे ४२ पौष महीनेकी रोहिणी वा अष्टमी के दिन ग्रामसे बाहर किसी जलाशयके समीप विधिपूर्वक वेदोंका उत्सर्ग(त्याग)करना ४३ शिष्य, ऋत्विज, गुरू और बन्धुइनके मरनेपर वेदोंकेआरम्भ और उत्सर्गमें जोअपनी शाखाहो उसीको दूसरा भी पढ़ताहो और मरजाय तो भी तीन दिन अनध्याय होताहै ४४ संध्यासमयमें मेघकी गर्जनाहो, आकाश में कोई उत्पात शब्द हो, भूकंप, उल्कापात(ताराटूटकरगिरे)और वेद समाप्तहुआहो वा आरण्यक पढ़चुकेहों तो एक दिन रात अनध्याय होताहै ४५ अमावस, पूर्णमासी, चतुर्दशी, अष्टमी, चंद्र सूर्य्य ग्रहण जिस प्रतिपत्को ऋतुओंका आरम्भहो , और श्राद्ध में भोजनकरे वा दानलियाहो तो भी एक दिन रात अनध्याय करना ४६ कोई पशु, मेंढ़क, नेवला कुत्ता, सर्प, बिडाल औरमूषक यदि ये पढ़ने पढ़ानेवालोंके बीचसे निकलजावें इन्द्र और ध्वजको खड़ाकरें वा उतारें तो एकदिनरात अनध्याय करना४७ ॥

श्वक्रोष्टुगर्द्दभोलूकसामवाणार्त्तनिःस्वने ॥ अमेध्यशवशू
द्रांत्यश्मशानपतितान्तिके ४८ देशेशुच्यावात्मनिचविद्युत्स्त
नितसंप्लवे ॥ भुक्तार्द्रपाणिरम्भोन्तरर्द्धरात्रेतिमारुते ४९ पां
शुवर्षेदिशांदाहेसन्ध्यानीहारभीतिषु ॥ धावतःपूतिगन्धेच
शिष्टेचगृहमागते ५० खरोष्ट्रयानहस्त्यश्वनौवृक्षेरिणरोह
णे ॥ सप्तत्रिंशदनध्यायानेतांस्तात्कालिकान्विदुः ५१ देव
र्त्विक्स्नातकाचार्यराज्ञांछायांपरस्त्रियाः॥ नाक्रामेद्रक्तविण्मू
त्रष्ठीवनोद्वर्तनादिच ५२ विप्राहिक्षत्रियात्मानोनावज्ञेयाःक
दाचन ॥ आमृत्योःश्रियमाकांक्षेन्नकंचिन्मर्मणिस्पृशेत् ५३
दूरादुच्छिष्टविण्मूत्रपादाम्भांसिसमुत्सृजेत् ॥ श्रुतिस्मृत्यु
दितंसम्यङ्नित्यमाचारमाचरेत् ५४ ॥

कुत्ता, शृगाल, गर्दभ, उलूकपक्षी, सामवेदवंशी और दुःखित मनुष्य इनका शब्द सुनपड़े कोई अपवित्रवस्तु मृतक, शूद्र अन्त्यज, श्मशान, और पतित येनगीचहों ४८ अपवित्र स्थल अशुद्धदेह हो, वारम्वार विजली चमके, वारवार मेघगर्जे, भोजनकरने से गीलेहाथहों, जलके बीच खड़ाहो, आधीरातमें बहुतपवन चलता हो, ४९ धूल वरसतीहो, दिशा जलती देखपड़े, सांझ सवेरेकेधुंधमें कोई भयहो, दौड़ताहो, दुर्गंधआतीहो, कोई शिष्ट अपने घर आयाहो ५० गधा, ऊंट, रथ, हाथी, घोड़ा, नौका, वृक्ष, और ऊपर भूमि इनपर चढ़ना ये सैंतीस अनध्याय जवतक इनसैंतीसपूर्वोक्तकामोंकी सत्तारहे तभीतक होतेहैं ५१ देवता, ऋत्विज, स्नातक, आचार्य, राजा और परस्त्री इनकीछाया और रुधिर, विष्टा, मूत्र, खखार और उवटनकी खीभीको लांघना न चाहिये ५२ बहुश्रुत ब्राह्मण, सर्प, क्षत्रिय, और अपनी आत्माका कभी अपमान न करना मरणपर्य्यन्त धनकी इच्छारक्खे कि किसीको दुःखदायी वातनकहे ५३ जूठा मल, मूत्र और पांवधोनेका जलदूरफेंकना श्रुति और स्मृतियोंमेंकथित आचारकोभलीभांति नित २ करे ५४ ॥

गोब्राह्मणपलान्नानिनोच्छिष्टोनपदास्पृशेत् ॥ ननिंदा ताडनंकुर्य्यात्सुतंशिष्यञ्चताडयेत् ५५ कर्मणामनसावाचा यत्नाद्धर्मंसमाचरेत् ॥ अस्वर्ग्यंलोकविद्विष्टंधर्ममप्याचरेन्न तु ५६ मातृपितृतिथिभ्रातृजामिसम्बन्धमातुलैः ॥ वृद्धवालातुराचार्य्यवैद्यसंश्रितबांधवैः ५७ ऋत्विक्पुरोहितापत्यभार्य्यादाससनाभिभिः ॥ विवादंवर्जयित्वातुसर्वान्लोकान् जयेद्गृही ५८ पञ्चपिण्डाननुद्धृत्यनस्नायात्परवारिषु ॥ स्नायान्नदीदेवखातहृदप्रस्रवणेषुच ५९ परशय्यासनोद्यान गृहयानानिवर्जयेत् ॥ अदत्तान्यग्निहीनस्यनान्नमद्यादना पदि ६० ॥

गोब्राह्मण,अग्नि और भोजनके अन्नको अशुद्धहोकर अथवा पांवसे न छुवे किसी की निन्दा और ताड़नानकरे पुत्र और शिष्य को पढ़नेकेलिये ताड़नाकरे ५५ कर्म,मन और वाणीसे यत्नपूर्वक धर्मकरे जो कर्म शास्त्रविहितहो परन्तु लोकविरुद्धहो और उससे स्वर्गगति न होतीहो तो उसे न करे, ५६ माता, पिता, अतिथि (पहुना) भाई,जिन स्त्रियोंकेपतिजीतेहों संबंधी,मामा,वृद्ध,बालक,रोगी,आचार्य्य,वैद्य, आश्रित बांधव ५७ ऋत्विज्,पुरोहित,अपत्य,भार्या,दास,सोदर भाई और बहिन इनसे विवादकरनाछोड़दे तो सब लोगोंको वह गृहस्थ जीतलेताहै ५८ दूसरेके जलाशयमें पांचपिंडी मिट्टीके निकाले विना स्नान न करे नदी,देवखात (पुष्करआदि)हृद,( डल ) और झरना इनमेंयोंहीं स्नानकरले ५९ दूसरेकी शय्या,आसन,बगीचा, घर और रथका उपभोग उसकी आज्ञाविना यदि आपत्काल नहो तो कभी न करना अग्निहोत्रका अधिकार जिसेनहो उसका अन्नभी विना आपत्काल न खाना ६०.॥

कदर्य्यबद्धचोराणांक्लीवरंगावतारिणां ॥ वैणाभिशस्त
वार्धुष्यगणिकागणदीक्षिणाम् ६१ चिकित्सकातुरक्रुद्धपुंश्च
लीमत्तविद्विपाम् ॥ क्रूरोग्रपतितव्रात्यदांभिकोच्छिष्टभोजि
नाम् ६२ अवीरास्त्रीस्वर्णकारस्त्रीजितग्रामयाजिनां ॥ शस्त्र
विक्रयकर्मारतन्तुवायाश्ववृत्तिनां ६३ नृशंसराजरजकक्
तघ्नवधजीविनाम् ॥ चैलधावसुराजीविसहोपपतिवेश्मनाम्
६४ पिशुनानृतिनोश्चैवतथाचाक्रिकवंदिनाम् ॥ एषामन्नंन
भोक्तव्यंसोमविक्रयिणस्तथा ६५ शूद्रेषुदासगोपालकुल
मित्रार्द्धसीरिणः ॥ भोज्यान्नानापितश्चैवयश्चात्मानंनिवेद
येत् ६६ ॥

लोभी, बँधुवा, चोर, नपुंसक, रंगावतारी, नट, मनारी मल्ल आदि (वैण, अभिशस्तु, वार्द्धुष्य व्याजखोर) वेश्या, बहुयाचक ६१ वैद्य, रोगी, क्रोधी, व्यभिचारिणी, मत्त ( विद्या आदि गर्भयुक्त ) शत्रु, क्रूर ( जिसके मनमें अचल कोपहो उग्र ) ( जो वाणी व चेष्टासे दूसरेको उद्विग्न करे ) पतित, व्रात्य ( जिसेसमय पर गायत्रीका उपदेश न हुआ ) ठग और जूठा खानेवाला ६२ स्वतंत्र स्त्री, सोनार, स्त्रीवश, ग्रामयाजी, शास्त्रबेचनेवाला, लोहार खाती तंतुवाय (जोलाहा या दर्जी) और जिसकी जीविका कुत्तोंके द्वारा हो ६३ निर्दय, राजा, रजक ( रंगरेज ) कृतघ्न (उपकार न माननेवाला) व्याध, धोबी, सुरी वेचनेवाला, जार, लम्पट पुरुषका पड़ोसी ६४ पिशुन ( परदोष सूचक ) (मिथ्यावादी) तेली, गाड़ी चलाने वाला, वन्दी जन और सोमलता वेचनेवाला जो हो इन सबोंका अन्नभी कभी न खाना ६५ शूद्रोंमें दास, गोपाल अहीर, कुलमित्र ( जिसकी मिताई वापदादेसे चलीआतीहो ) अर्द्धसीरी ( बंटवारवा साझेमें खेती करनेवाला ) नापित और अपनी आत्माका निवेदन कियेहो इन सबों का अन्न खाना ६६ ॥

अनर्चितंवृथामांसंकेशकीटसमान्वितम् ॥ शुक्तंपर्युषितो च्छिष्टंश्वस्पृष्टंपतितेक्षितम् ६७ उदक्यास्पृष्टसंघुष्टंपर्य्या यान्नंचवर्जयेत् ॥ गोघ्रातंशकुनोच्छिष्टंपदास्पृष्टंचकामतः ६८ अन्नंपर्युषितंभोज्यंस्नेहाक्तंचिरसंस्थितम् ॥ अस्नेहा अपिगोधूमयवगोरसविक्रियाः ६९ संधिन्यनिर्दशावत्सा गोपयःपरिवर्जयेत् ॥ औष्ट्रमैकशफंस्त्रैणमारण्यकमथाविक म् ७० देवतार्थंहविःशिग्रुंलोहितान्व्रश्चनांस्तथा ॥ अनु पाकृतमांसानिविड्जानिकवकानिच ७१ ॥

इति स्नातप्रकरणम् ॥ अनादरसे दियाहुआ अन्न, वृथामांस (अपनेलियेपकायाहुआमांस) जिसअन्नमें केश व कीट पड़ेहों जो अम्लहोगयाहो, बासी, जूठा, कुत्तासेछूटगया, पतितसे देखाहुआ ६७ रजस्वलास्त्रीसेछूटगया, जो पुकारकेदियाजाताहो, दूसरका अन्न दूसरादेताहो, जिसका गौनेसूंघाहो, पक्षीकाजूठा और जिसको जानबूझके कोई पावसे छूदे इन सबप्रकारके अन्नको निषिद्ध जानना ६८ जिसअन्नमें घृतआदिकी चिकनाईहो तो उसे बासीभी खाना गेहूं यव और गोरसकाविकार जो चीजहो उसमें चिकना नहो तोभी खालेना ६९ संधिनी ( बरदाईहुई, एकजून लगनेवाली वा जो दूसरेके बछरे से दुहीजावे) जिसको व्यायेहुये दशदिन न बीतेहों और जिसका बछड़ा न हो ऐसी गौ और ऊट एक खुरवाले पशुस्त्री जंगलीपशु औरभेड़ इनकादूध न पीवे ७० देवताके निमित्त पकायाहुआ होमकेलिये पक्व शिग्रुसोभांजनागोंद व्रश्चन वृक्षकाटनेसे जो निकले जोपशु यज्ञमें हुानहींगया उसका मांस विष्ठाकेस्थानमें जो उत्पन्नहो और कवकछत्राक इनसबोंको न खावे ७१ ॥

क्रव्यादपक्षिदात्यूहशुकप्रतुदाटट्टिभान् ॥ सारसैकश
फान्हंसान्सर्वांश्चग्रामवासिनः ७२ कौयष्टिप्लवचक्राह्वब
लाकावकचिष्किरान् ॥ वृथाकृशरसंयावपायसापूपशष्कु
लीः ७३ कलविंकंसकाकोलंकुररंरज्जुदालकम् ॥ जाल
पादान्खंजरीटानज्ञातांश्चमृगद्विजान् ७४ चापांश्चरक्तपा
दांश्चसौनंवल्लूरमेवच ॥ मत्स्यांश्चकामतोजग्ध्वासोपवा
संस्त्र्यहंवसेत् ७५ पलांडुंविड्वराहंचछत्राकंग्रामकुक्कुटम् ॥
लशुनंगृंजनंचैवजग्ध्वाचांद्रायणंचरेत् ७६ भक्ष्याःपंचनखाः
सेधागोधाकच्छपशल्लकाः ॥ शशश्चमत्स्येष्वपिहिसिंहतुं
डकरोहिताः ७७ ॥

क्रव्याद पक्षी कच्चामांस खानेवाला पक्षी चातक तोता चोंच से तोड़के खानेवाले टिटहरी, सारस, एकखुरवाले हंस और जो पक्षी ग्राममें रहतेहों ७२ कौयष्टि ( क्रौंच ) जल कुक्कुट, चकवा चकवी, बगला, विष्किर (जो नखसे छीलकरकेखातेहैं चकोरआदि इन्हें और जो कृशर, तिलवा मूंगाकी भांति ) संयाव, दूध, गुड़ और घी से जो बनै ) पायस, ( खीर, अपूप ( सूखी गेहूंकी रोटी) और पूरी देवताकोनिमित्त बनीहो ७३ कलविंक ( ग्रामचटकी ) द्रोणकाक, कुरर, वृक्ष, कुट्टक, जालपाद, ( जिनका पैर चमड़े से मढ़ाहो ) खिड़रीच और जिनपक्षी और मृगोंको न जानतेहों ७४ चाप ( नीलकण्ठ ) रक्तपाद ( कादवआदि ) कसाईके मारेहुये पशुका मांस, सूखामांस और मछली इनसबोंकोनखावेयदिसमझ बूझके खावेतो तीनदिन उपवासकरे ७५ पलांडु, (प्याज) ग्रामशूकर छत्राक( कुकरमुत्ता )ग्रामकुक्कुट, लशुन और गाजर इन्हें जानबूझ करखावे तो चान्द्रायणव्रतकरे ७६ पञ्चनख ( पंजेदार ) जीवोंमें सेधा सेंधुआर ) गोह, कछुआ, साही और खरहा इनकामांस खाने के योग्यहै और मछलियोंमें सिंही(सिंहतुण्डका)रोहू(रोहित)७७॥

तथापाठीनराजीवसशल्काश्चद्विजातिभिः ॥ अतःशृणु ध्वंमांसस्यविधिंभक्षणवर्जने ७८ प्राणात्ययेतथाश्राद्धेप्रो क्षितंद्विजकाम्यया ॥ देवान्पितॄन्समभ्यर्च्यखादन्मांसंन दोषभाक् ७९ वसेत्सनरकेघोरेदिनानिपशुरोमभिः ॥ सं मितानिदुराचारोयोहन्त्यविधिनापशून् ८० सर्वान्कामान वाप्नोतिहयमेधफलंतथा ॥ गृहेपिनिवसन्विप्रोमुनिर्मांसवि वर्जनात् ८१ सौवर्णराजताब्जानामूर्ध्वपात्रग्रहाश्मनाम् ॥ शाकरज्जुमूलफलवासोविदलचर्मणाम् ८२ पात्राणांचम सानांचवारिणाशुद्धिरिष्यते. ॥ चरुस्रुक्स्रुवसस्नेहपात्रा ण्युष्णेनवारिणा ८३ ॥

पढ़िना ( पाठीना ) राजीव ( कमलकेरंगकासा ) इनसबको और सशल्क ( सेहरेवाली ) मछलीहों उन्हेंभी द्विजातिभोजन न करे अब सामान्यसे सब वर्णोंकेलिये मांसके खाने और वरानेकी विधिसुनो ७८ जब विनामांस जीने की आशा न हो तब श्राद्धके निमंत्रणसे यज्ञमें हुनेहुयेसे जो शेपरहा और जो ब्राह्मण भोजन देवे और पितरके पूजनकेलिये मांस बनायागया वह भी उन्हें चढ़ाकरखावे तो दोप नहीं है ७९ जो दुराचारी विधि (देवपितर पूजन) से बिना पशुको मारता वह जितने रोम उसपशुकी देहमें हों उतनेदिन घोरनरकमें वास करताहै ८० मांसखानाछोड़दे तो सारेमनोरथ और अपने अश्वमेध यज्ञका फल पाताहै और मांस खाना छोड़ घरमें भी रहे तो वह ब्राह्मण मुनितुल्य कहाताहै ८१ इतिभक्ष्याभक्ष्य प्रकरणम् ॥ सोने, चांदी और अन्न (शंख,भुक्ति और मुक्ता आदि) के पात्र, यज्ञकी ऊखली सह(याज्ञियपात्र विशेष) पत्थर,शाक,रस्सी,मूल,फल,वस्त्र,बांस और चामसे जो बने ८२पात्र (प्रोक्षणीआदि) और चमस(होतृचमसआदि)येसवजलकेसाथधोने हीसेशुद्धहोतेहैं। चरुस्थाली, स्रुक, औरस्रुव(तीनोंयज्ञकेपात्रहैं)और जिसपात्रमें घीकेसदृशचिकनाईहोवे वे उष्णजलसेशुद्धहोतेहैं ८३॥

स्प्यशूर्पाजिनधान्यानांमुसलोलूखलानसाम् ॥ प्रोक्ष
णंसंहतानांचबहूनांधान्यवाससाम् ८४ तक्षणंदारुशृंगा
स्थ्नांगोवालैःफलसंभुवाम् ॥ मार्जनंयज्ञपात्राणांपाणिना
यज्ञकर्माणि ८५ सोखैरुदकगोमूत्रैःशुद्धत्याविककौशिक
म् ॥ सश्रीफलैरंशुपट्टंसारिष्टैःकुतपन्तथा ८६ सगौरसर्ष
पैःक्षौमम्पुनःपाकान्महीमयम् ॥ कारुहस्तःशुचिःपण्यंभैक्ष्यं
योषिन्मुखन्तथा ८७ भूशुद्धिर्मार्जनाद्दाहात्कालाद्गोक्रमणा
त्तथा ॥ सेकादुल्लेखनाल्लेपाद्गृहंमार्जनलेपनात् ८८ गो
घ्रातेन्नेतथाकेशमाक्षिकाकीटदूषिते ॥ सलिलंभस्ममृद्वापिप्र
क्षेप्तव्यंविशुद्धयेत् ८९ ॥

स्प्य(यज्ञवस्त्र)सूप,चर्म,धान्य,मुसल,उखली,और शकट(गाड़े) येभी उष्णजलसे शुद्धहोते और बहुतसाअन्न और वस्त्रइकट्ठेहों तो जलके छीटेहीसे शुद्धहोते हैं ८४ काठ सींग और हड्डियों के पात्र छीलनेसे (फलकेपात्र गौवालसे और यज्ञमें यज्ञपात्र हाथसे पोछनेसेही शुद्धहोतेहै ८५ कंबल,टसरी आदि वस्त्र,रेह,गोमूत्र और पानीसे शुद्धहोतेहैं वृक्षके छिलकेसे जो वस्त्रवनता है सो विल्वफल,रेह,गोमूत्र और जलसे और कुतप (दुशालाआदि)रीठी और रेहआदि तीनोंचीजोंसे शुद्धहोतेहै ८६ अतसीके सूतसे वना वस्त्र पीले सरसों और गोमूत्रआदिसे शुद्धहोता है मिट्टी कावर्तन फिर पकानेसे शुद्धहोताहै कारु (शिल्पी,धोवी,रंगरेजआदि)काहाथ,विक्रीकीचिज,भिक्षा और भोगकालमे स्त्रीकामुख ये सदापवित्रहैं ८७ भूमिको शुद्ध मार्जन (झाडूदेना)जलाना,काल (कुछदिन वीतनेसे)गौकेवैठनेसे,पानीछिड़कनसे,खननेसे औरलेपनेसेहोतीहै और घरमार्जन और लेपनहीसेशुद्धहोताहै८८ जिसखानेकीचीज को गोसूंघले और जिसमें मक्खी,वाल वा कोई कृमिपड़गयाहो तो उसकी शुद्धि जल भस्म वा मिट्टी डालने से होतीहै ८९ ॥

त्रपुसीसंकताम्राणांक्षाराम्लोदकवारिभिः॥भस्माद्भिःकांस्यलोहानांशुद्धिःप्लावोद्रवस्यतु ९० अमेध्याक्तस्यमृत्तोयैःशुद्धिर्गंधादिकर्षणात्॥ वाक्शस्तमंबुनिर्णिक्तमज्ञातंचसदाशुचि ९१ शुचिगोतृप्तिकृत्तोयंप्रकृतिस्थंमहीगतम्॥ तथामांसश्वचांडालक्रव्यादादिनिपातितम्९२रश्मिरग्नीरजश्छायागौरश्वोवसुधानिलः॥ विप्रुषोमक्षिकास्पर्शेवत्सःप्रस्रवणेशुचिः ९३ अजाश्वयोर्मुखंमेध्यंनगौर्ननरजामलाः॥पंथानश्चविशुध्यंतिसोमसूर्यांशुमारुतैः९४ मुखजाविप्रुषोमेध्यास्तथाचमनबिंदवः॥ श्मश्रुचास्यगतंदंतसक्तंत्यक्त्वाततःशुचिः ९५॥

पीतल शीशा,और तांबा खारीजल,अम्लजल और शुद्ध जल से पवित्र होते हैं कांसा और लोहा राख और जलसे और जो द्रव वस्तु ( तेलवाघीकेसदृश ) हो वह तब शुद्ध होता है कि जब पात्र में डालते डालते उसके मुंहसे निकलचले ९० जो वस्तुमलमूत्र आदि अमेध्य से लिप्तहो उसे मृत्तिका और जलसे इतनामले कि लेप और गन्ध दोनों चलेजावें तबवह शुद्ध होता है किसी वस्तु की शुद्धता में संदेह होतो ब्राह्मणके बचन और जलप्रक्षेपसे शुद्ध करना जिसकी अशुद्धतामालूम नहीं वह सदाशुद्धहै९१ पवित्रभूमि पर एक गौके पीने भरभी स्वच्छजल पड़ाहो तो वहशुद्ध है और कुत्ता चाण्डाल,आदि से मारेहुये जन्तुका मांस भी शुद्ध है ९२ किरण,आग,धूल,परछांहीं, गौ,घोड़ा, पृथ्वी, वायु, वाष्पविन्दु और मक्खीका छूजाना ये सदापवित्र हैं और दुध दोहनीमें बछरापवित्र है९३ बकरे और घोड़ेकामुँह शुद्धहै गौकामुंह और मनुष्यकामल अशुद्धहै राहकी शुद्धि चन्द्रसूर्य्य की किरण और वायुसे होती है ९४ मुखसे निकले थूकके विन्दु और आचमनके भी विन्दुशुद्ध होतेहैं दाढ़ी और मोछके वाल मुंहमें पड़जावें तो अशुद्धनहींहोते दांतमें लगेहुये जूठेको गिरनेपर फेंकदेनेसे मुंह शुद्ध होताहै९५॥

स्नात्वापीत्वाक्षुतेसुप्तेभुक्त्वारथ्योपसर्पणे ॥ आचांतःपुनरा चामेद्वासोविपरिधायच९६ रथ्याकर्दमतोयानिस्पृष्टान्यंत्य इववायसैः॥मारुतेनैवशुध्यंतिपक्वेष्टकचितानिच ९७ तपस्त प्त्वासृजद्ब्रह्माब्राह्मणान्वेदगुप्तये ॥ तृप्त्यर्थंपितृदेवानांधर्म संरक्षणायच ९८सर्वस्यप्रभवाविप्राःश्रुताध्ययनशीलिनः॥ तेभ्यःक्रियापराःश्रेष्ठास्तेभ्योप्यध्यात्मवित्तमाः ९९ नविद्य याकेवलयातपसावापिपात्रता ॥ यत्रवृत्तमिमेचोभेतद्धिपात्रं प्रकीर्तितम्२००गोभूतिलहिरण्यादिपात्रेदातव्यमर्चितम्। नापात्रेविदुषाकिंचिदात्मनःश्रेयइच्छता १ विद्यातपोभ्यां हीनेननतुग्राह्यःप्रतिग्रहः॥गृह्णंत्प्रदातारमधोनयत्यात्मान मेवच २ ॥

सहापानी पीसो छ्रीक खागलीमें चल और वस्त्रपहिन कर दो बार आचमनकरे ९६ राहके कीचड़ और जलअन्त्यज कुत्ता और कौवे से छूगयेहों तो वायुसेही शुद्ध होते हैं पक्की ईंटसे बनाहुआ घर भी वायुसे शुद्ध होताहै ९७ इतिद्रव्यशुद्धिप्रकरणम्॥विधाता ने धर्म और वेदकी रक्षाके लिये और देवता पितरों की तृप्ति के निमित्त अपने तपोबलसेब्राह्मणोंकोउत्पन्नकिया९८सबसे ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं उनमें भी वेद पढ़ने वाले उत्कृष्ट हैं उनसे वेद विहित कर्म करनेवाले और उनसे भी आत्म तत्त्व ज्ञानी उत्तमहैं ९९ केवल विद्या और तपसे सुपात्र नहीं होता जिसमें विहित कर्मोंका अनु- ष्ठान और ये भी दोनों ( विद्याऔरतप ). पायेजायँ वही उत्तम पात्र कहाता है २०० गौ भूमि, तिल और सोना आदि जो वस्तु देनीहो सो विधिपूर्वक सुपात्रको देवे और अपनी भलाई चाहे तो जान बूझ कुपात्रको न देवे १जोब्राह्मण विद्या और तपसेहीनहो वह दान न लेवे क्योंकि दानलेकर वह देनेवाले और अपनेको भी नरक में लेजाता है २ ॥

दातव्यंप्रत्यहंपात्रेनिमित्तेतुविशेषतः ॥ याचितेनापिदा तव्यंश्रद्धापूतन्तुशक्तितः ३ हेमशृंगीखुरैरौप्यैःसुशीलावस्त्र संयुता ॥ सकांस्यपात्रादातव्याक्षीरिणीगौःसदक्षिणा ४ दातास्याःस्वर्गमाप्नोतिवत्सरान्रोमसम्मितान् ॥ कपिला चेत्तारयतिभूयश्चासप्तमंकुलम् ५ सवत्सारोमतुल्यानियुगा न्युभयतामुखीं ॥ दातास्याःस्वर्गमाप्नोतिपूर्वेणविधिनाददत् ६ यावद्वत्सस्यपादौद्वौमुखंयोन्यांचदृश्यते ॥ तावद्गौःपृथिवीज्ञेयायावद्गर्भंनमुंचति ७ यथाकथंचिद्दत्वागांधेनुंवाधेनुमेववा ॥ अरोगामपरिक्लिष्टांदातास्वर्गेमहीयते ८ श्रांत संवाहनंरोगिपरिचर्यासुरार्चनम् ॥ पादशौचंद्विजोच्छिष्ट मार्जनंगोप्रदानवत् ९ ॥

सामर्थ्यहोतो प्रतिदिन सुपात्रकोदानदे यदिकोई ग्रहणआदि निमित्तआपड़े तो विशेषकरके देना और मांगनेपरभी श्रद्धापूर्वक शक्तिके अनुसार देनाचाहिये ३ सोनेसे सींग और रूपेसे खुरमढ़ा के वस्त्र ओढ़ाकर कांसेकीदोहनी समेत सूधीऔर बहुत दूधदेने वाली गौकादानकरे ४ जितने रोम गौके शरीरमें हों उतने वर्ष उसका देनेवाला स्वर्गभोगताहै और गौकपिलाहो तो दाता सात पुरुषोंसमेत तरजाताहै ५ यदि उभयतोमुखी गौकोपूर्वोक्त विधिसे कोई दानकरे तो बछड़े और गौ दोनोंके जितने रोमहों उतनेयुग पर्य्यंत उसका दाता स्वर्गभोगकरताहै ६ ब्यातेसमय जबसेबछरे के दोनोंपांव और मुंह योनिमें देखपड़ें और गर्भसे मुक्तनहो तब तक वह गौ उभयतोमुखी कहलाती और पृथ्वी के समान होती है ७ जिस किसीप्रकारसे लगे न वा ठांठभी गौकोदे परन्तु रोगी और दुबलीनहो तो उसकादेनेवाला स्वर्गमें पूजितहोताहै ८ थके को सुस्थकरना, रोगी की सेवा, देवताका पूजन, द्विजों का पांव धोना और उन्होंके जूंठेकाधोना ये सब गोदान के तुल्य हैं ९ ॥

भूदीपांश्चान्नवस्त्रांभस्तिलसर्पिःप्रतिश्रयान् ॥ नैवेशि
कंस्वर्णधुर्य्यंदत्वास्वर्गेमहीयते १० गृहधान्याभयोपानच्छ
त्रमाल्यानुलेपन म्॥यानंवृक्षंप्रियंशय्यांदत्वात्यन्तंसुखीभवे
त् ११ सर्वधर्ममयंब्रह्मप्रदानेभ्योधिकंयतः ॥ तद्ददत्समवा
प्नोतिब्रह्मलोकमविच्युतम् १२प्रतिग्रहसमर्थोपिनादत्तेयःप्र
तिग्रहम् ॥ येलोकादानशीलानांसतानाप्नोतिपुष्कलान् १३
कुशाःशाकंपयोमत्स्यागंधाःपुष्पंदधिक्षितिः ॥ मांसंशय्यास
नंधानाःप्रत्याख्येयंनवारिच १४ अयाचिताहृतंग्राह्यमपिदु
ष्कृतकर्मणः ॥ अन्यत्रकुलटापण्ढपतितेभ्यस्तथाद्विपः १५
देवातिथ्यर्चनकृतेगुरुभृत्यार्थमेवच ॥ सर्वतःप्रतिगृह्णीयादा
त्मवृत्त्यर्थमेवच १६ ॥

भूमि,दीपक,अन्न,वस्त्र, जल,तिल,घी,विदेशीकीआश्रय,गृहस्थाश्रमकेलिये कन्यादान, सुवर्णऔर बलीवर्द इनसबोंकेदेनेसे स्वर्गमेंसुखपाताहै १० गृहदान,धान्यदान,अभयदान,जूता,छाता माला चन्दनआदिअनुलेपन यान,(रथआदि) वृक्ष, किसीके प्रियवस्तुका और शय्याकादानदेनेसे अत्यन्तसुखपाताहै ११ वेद (सबधर्मोंको बतानेसे)सर्वधर्मरूपहै इसलिये वेददानकरे ( दूसरेकोपढ़ावेवापढ़ावे )तो ब्रह्मलोकमें अचल बास पाताहै १२जो दानलेनेके योग्य हो परतोभी दानले तो जितनेलोक दानदेनेवाले को मिलते हैं उतने उसेभी मिलते हैं १३ कुशा, शाक, दूध,मछली,सुगन्ध,फूल दही, भूमि मांस, शय्या,आसन, भुने चावल,और जल इनसब में से किसी चीजको कोई देनेलगे तो त्यागनकरना १४ विनामांगे कोई दुराचारीभी कुछचीज लेआदे तो लेलेना परन्तु व्यभिचारिणी, पतित,नपुंसक और शत्रुकी लाईचीज न लेना१५देवता और अतिथिकी पूजाकेलिये और माता,पिता,गुरू,पुत्र और स्त्री आदि, के भरण पोषणके निमित्त और अपने प्राणरक्षाके लिये सबसे प्रतिग्रह लेना कुछ दोष नहीं १६ इति दानप्रकरणम् ॥

अमावास्याष्टकावृद्धिःकृष्णपक्षोयनद्वयम् ॥ द्रव्यंब्राह्म
णसम्पत्तिर्विषुवत्सूर्य्यसंक्रमः १७ व्यतीपातोगजच्छाया
ग्रहणंचन्द्रसूर्य्ययोः ॥ श्राद्धंप्रतिरुचिश्चैवश्राद्धकालाःप्रकी
र्तिताः १८ अग्र्याःसर्वेषुवेदेषुश्रोत्रियोब्रह्मविद्युवा ॥ वेदा
र्थविज्ज्येष्ठसामात्रिमधुस्त्रिसुपर्णिकः १९ स्वस्रीयऋत्विक्
जामातृयाज्यश्वशुरमातुलाः ॥ त्रिणाचिकेतदौहित्रशिष्य
सम्बन्धिबान्धवाः २० कर्मनिष्ठास्तपोनिष्ठाःपंचाग्निर्ब्रह्म
चारिणः ॥ पितृमातृपराश्चैवब्राह्मणाःश्राद्धसंपदः २१
रोगीहीनातिरिक्तांगःकाणःपौनर्भवस्तथा ॥ अवकीर्णीकुंड
गोलौकुनखीश्यावदन्तकः २२ ॥

अमावास्या अष्टका, ( हेमंत और शिशिरऋतु के चारों कृष्णपक्षकी अष्टमी )वृद्धि, ( पुत्रजन्मआदि ) पितृपक्ष, दोनों अयन,(उत्तरायणदक्षिणायन)द्रव्यऔरब्राह्मणकीसम्पत्ति,मेष और तुलाआदि सब सूर्य्यसंक्रांति१७व्यतीपात (योग) गजछाया (योग विशेष)सूर्य्य और चन्द्रग्रहण और जब श्राद्धकरनेकी अपनेकोरुचि हो ये सब श्राद्धकालहैं१८सब देशपाठियोंमें अग्रगण्य,श्रुताध्ययन-सम्पन्न,ब्रह्मज्ञानी,जवान,वेदकाअर्थ जाननेवाला, ज्येष्ठसामानाम एक सामवेदको पढ़नेवाला, त्रिमधु नामक ऋग्वेद एकदेशपाठी ऋग्वेदऔरयजुर्वेदकात्रिसुपर्णनामप्रकरणपढ़नेवाला१९भागिनेय, ऋत्विज्,कन्यापति,यज्ञकरानेयोग्य,श्वशुर,मातुल,यजुर्वेदकात्रिणाचिकेतनामप्रकरणपढ़नेवाला,कन्यापुत्र,शिष्य,सम्बन्धीऔरबांधव २० अपनेकर्ममेंनिष्ठारखनेवाले, तपस्वी, पंचाग्नि (जिसको सभ्य आवसथ्य औरत्रेताग्निहों ) ब्रह्मचारीऔरमातापिताकेभक्तइतनेप्रकारकेब्राह्मणश्राद्धकोसफलकरनेवालेहैं२१रोगी जिसकाकोई अंग अधिकहोवाकमहो, काणापुनर्भूस्त्रीकापुत्रअवकीर्णी(जिसब्रह्मचारी का व्रतछूटगयाहो ) कुंड (पतिकेहोतेहीदूसरेसेउत्पन्नपुत्र) गोलक (पतिमरनेपरदूसरेसेउत्पन्नपुत्र)कुनखी, औरकालेदांतवाला २२ ॥

भृतकाध्यापकःक्लीवःकन्यादूष्यभिशस्तकः ॥ मित्रधुक् पिशुनःसोमविक्रयीपरिविन्दकः २३ मातापितृगुरुत्यागी कुंडाशीवृषलात्मजः ॥ परपूर्वापतिस्तेनःकर्मदुष्टाश्चनिंदिताः २४ निमन्त्रयेतपूर्वेद्युर्ब्राह्मणानात्मवान्शुचिः ॥ तैश्चापिसंयतैर्भाव्यंमनोवाक्कायकर्मभिः २५ अपराह्णेसमभ्यर्च्यस्वागतेनागतांस्तुतान् ॥ पवित्रपाणिराचांतानासनेपूपवेशयेत् २६ युग्मान्दैवेयथाशक्तिपित्र्येयुग्मांस्तथैवच ॥ परिस्तृतेशुचौदेशेदक्षिणाप्रवणेतथा २७ द्वौदैवेप्राक्त्रयःपित्र्ये उदकेकैकमेववा॥मातामहानामप्येवंतंत्रंवावैश्वदेविकं २८॥

वेतनदेकर वा लेके जोपढ़ेपढ़ावे,नपुंसक,कन्याको दूषणलगानेवाला महापातकयुक्त, मित्रद्रोही, चुगुल, सोमलताकावेचनेवाला और परिविन्दक (जेठेभाई केरहतेही छोटा व्याहागया) २३ निर्दोष माता,पिता और गुरुआदिको त्यागकरनेवाला,पूर्वोक्त कुण्डकाअन्न खानेवाला,अधर्मीकापुत्र, पुनर्भूकापति,चोर औरशास्त्र विरुद्धकर्म्म करनेवाला ये सवब्राह्मण श्राद्धमें निन्दितहैं २४ श्राद्धकेपहिलेदिन ब्राह्मणोंको निमन्त्रणदेना,इन्द्रियोंका संयम और देहकीपवित्रता रखनी,निमंत्रितब्राह्मणोंकोभीमनवाणीऔर कायव्यापारकासंयम करना अवश्यहीचाहिये २५ उन निमंत्रितब्राह्मणोंकोअपराह्णकाल मेंबुलाकरकोमलवाणीसे पूजाकरनी अपनाहाथशुद्धकरकेउन्हें (पावँ धुलवाकर)आचमनकरावे और आसनोंपरबैठाले २६ देव (अभ्युदयिक)श्राद्धमें अपनीशक्तिकेअनुसार युग्म (इत्यादि समसंख्यायुक्त) ब्राह्मणोंको और पितृ (पार्वणआदि) श्राद्धोंमें अयुग्म १,३,५,७आदि ब्राह्मणोंको पवित्र जिसमें आसन विछाहोऔर दक्षिणकीओरझुकतीहो ऐसीभूमिपरबिठलावै २७विश्वेदेवोंकी ओर दोब्राह्मणपूर्वमुख बैठाले औरपितरोंकीओर उत्तरमुख तीनब्राह्मणबैठाले अथवादोनों ओरएकीएकबिठलावेइसीप्रकारमातामहीकेश्राद्धमेंभीकरेऔरवैश्वदेवकेब्राह्मणोंका चाहे तन्त्र(दोनोंको एकहीब्राह्मणसे)करले २८ ॥

पाणिप्रक्षालनंदत्वाविष्टरार्थंकुशानपि॥आवाहयेदनुज्ञा तोविश्वेदेवासइत्यृचा२९यवैरन्ववकीर्याथभाजनेसपवित्रके शन्नोदेव्यापयःक्षिप्त्वायवोसीतियवांस्तथा ३० यादिव्या इतिमंत्रेणहस्तेष्वर्घ्यंविनिक्षिपेत् ॥ दत्वोदकंगंधमाल्यंधूप दानंसदीपकम् ३१ तथाच्छादनदानंचकरशौचार्थमंबुच ॥ अपसव्यंततःकृत्वापितॄणामप्रदक्षिणम् ३२ द्विगुणांस्तुकु शान्दत्वाह्युशंतस्त्वेत्यृचापितॄन्॥आवाह्यतदनुज्ञातोजपेदा यांतुनस्ततः ३३ अपहताइतितिलान्विकीर्यचसमन्ततः ॥ यवार्थास्तुतिलैःकार्याःकुर्य्यादर्घ्यादिपूर्ववत् ३४ दत्वार्घ्यंसं स्त्रवांस्तेषांपात्रेकृत्वाविधानतः ॥ पितृभ्यःस्थानमसीतिन्यु ब्जंपात्रंकरोत्यधः ३५

ब्राह्मणों को हाथधुला कर बैठने के लिये कुश देवे तब उनकी आज्ञा लेकर ( विश्वेदेवास ) इस मन्त्र से आवाहन करना २९ यव प्रक्षेपकरने के अनन्तर पवित्र सहित पात्र में ( शन्नोदेवी ) इस से जलऔर ( यवोसि ) इसमन्त्रसेयवडाले ३० (यादिव्या) इसमन्त्र से ब्राह्मणों के हाथ में अर्घडालना तबशुद्धजल, चन्दन माला, धूप और दीपदेना ३१ आच्छादन के अर्थ वस्त्र और हाथ धोने को जल भी देवे अनन्तर अपसव्य करके पितरों को वामावर्त्त से ३२ दोहरेकुशों का आसनआदि देके (उशन्तस्त्वा) इसमन्त्र से पितरोंका आवाहन ब्राह्मणों की आज्ञालेकरके इस के अनन्तर ( आयन्तुनः ) इसमंत्रको जपे ३३ (अपहता ) इस मंत्र से चारोंओर तिलछिड़कना यवकेवदले, तिल काममें लाना और अर्घ्यआदि पहले के सदृश करना ३४ ब्राह्मणों के हाथमें अर्घ देना और उन के हाथ से जो जल चुवे उसे पात्र में रोप के विधिपूर्वक उस पात्र को पितृभ्यः स्थानमसि ऐसा कहके औंधा करदेना ३५ ॥

अग्नौकरिष्यन्नादायपृच्छत्यन्नंघृतप्लुतम्॥कुरुष्वेत्यभ्यानुज्ञातोहुत्वाग्नौपितृयज्ञवत् ३६ हुतशेषंप्रदद्यात्तुभाजनेषुसमाहितं॥यथालाभोपपन्नेषुरौप्येषुचविशेषतः ३७ दत्वान्नंपृथिवीपात्रमितिपात्राभिमंत्रणम्॥कृत्वेदंविष्णुरित्यन्नेद्विजांगुष्ठंनिवेशयेत् ३८ सव्याहृतिकांगायत्रींमधुवाताइतित्र्यृचम् ॥ जप्त्वायथासुखंवाच्यंभुंजीरंस्तेपिवाग्यताः ३९ अन्नमिष्टंहविष्यंचदद्यादक्रोधनोत्वरः ॥ आतृप्तेस्तुपवित्राणिजप्त्वापूर्वजपंतथा ४० अन्नमादायतृप्ताःस्थशेषंचैवानुमान्यच ॥ तदन्नंविकिरेद्भूमौदद्याच्चापःसकृत्सकृत् ४१ सर्वमन्नमुपादायसतिलंदक्षिणमुखः ॥ उच्छिष्टसन्निधौपिण्डान्दद्याद्वैपितृयज्ञवत् ४२

अग्नौकरणकेलिये घीसेआर्द्रभीगा अन्नलेके पूछना जबवे आज्ञादें तो अग्निमें पितृयज्ञकेविधानसेहवनकरना ३६ हवनसेजोबचे वहअन्नएकाग्रचित्तहोकरभोजनपात्रमेंदेना और भोजनपात्रविशेषकरके रूपेकाबनाना नहींतोअपनीसामर्थ्य केअनुसारबनाना ३७ भोजन पात्रपर अन्नरखके (पृथिवीपात्र) इसमंत्रसे पात्रकाअभिमंत्रणकरना और (इदंविष्णुः)इसमंत्रसेउसअन्नपर ब्राह्मणकाअंगूठारखदेना ३८ व्याहृतीसहितगायत्रीऔर(मधुवाता) इनतीनोंमंत्रोंकाजप करकेब्राह्मणोंकोसुखपूर्वक भोजनकरनेकोकहना तबवेभीमौनहोके भोजनकरें ३९ जोअन्नप्रियलगे औरहविष्य (श्राद्धयोग्य)हो उसे ब्राह्मणोंको तृप्तिपर्य्यन्तक्रोधदूरकरके धीरेधीरेदेतेरहना और पुण्य स्तोत्रोंकापाठकरतेरहनाजबभोजनहोचुकेंतोपूर्वोक्त(व्याहृतिसहितगायत्रीआदिका) जपकरना ४० तबकुछकुछसबप्रकारकाअन्नलेके आपलोगतृप्तभये ऐसापूंछे और बचाहुआअन्न उनकी अनुमति से भूमिमें विकरपिण्डदेना अनन्तर ब्राह्मणोंको मुखशुद्धिके निमित्त थोड़ाथोड़ा जलदेना ४१ तब तिलसहित सब अन्नलेकर अपसव्य होके दक्षिणमुंहसे उच्छिष्टकेसमीपहीमें पितरोंको पिण्डदेना ४२॥

मातामहानामप्येवंदद्यादाचमनंततः॥स्वस्तिवाच्यंततः कुर्यादक्षय्योदकमेवच ४३ दत्वातुदक्षिणांशक्त्यास्वधाकारमुदाहरेत्॥वाच्यतामित्यनुज्ञातःप्रकृतेभ्यःस्वधोच्यताम् ४४ ब्रूयुरस्तुस्वधेत्युक्तेभूमौसिचत्ततोजलम्॥विश्वेदेवाश्चप्रीयंतांविप्रैश्चोक्तमिदंजपेत् ४५ दातारोनोभिवर्धंतांवेदाःसंततिरेवच॥श्रद्धाचनोमाव्यगमद्बहुदेयंचनोस्त्विति४६ इत्युक्तोक्ताप्रियावाचःप्रणिपत्यविसर्जयेत् ॥ वाजेवाजइति प्रीतःपितृपूर्वंविसर्जनम् ४७ यस्मिंस्तेसंस्रवाःपूर्वमर्घ्यपात्रेनिवेशिताः ॥ पितृपात्रंतदुत्तानंकृत्वाविप्रान्विसर्जयेत् ४८ प्रदक्षिणमनुव्रज्यभुंजीतापितृसेवितम्॥ब्रह्मचारीभवेत्तांतुरजनींब्राह्मणैःसह ४९ ॥

इसीप्रकारसे मातामहआदिकोभीदेना तब आचमनदेना इसके उपरान्त स्वस्तिवाचन और अक्षय्य उदकभीदेना४३ अपनीशक्ति के अनुसारदक्षिणादेके स्वधावाचनकीआज्ञाब्राह्मणोंसेलेकरपितरों और मातामहादिकोंसे स्वधा उच्चारणकराना ४४ जब वे स्वधाकहचुकें तो भूमिपर जलछिड़कना और विश्वेदेवा प्रसन्नहों ऐसाकथनकरना फिर ब्राह्मणोंकी आज्ञापाकरके ४५ हमारेकुलमें दाता लोगोंकी वेद और सन्ततिकी बढ़तीहो हमलोगोंके मनसे श्रद्धादूर नहो और हमलोगोंको दानयोग्य पदार्थ बहुतहोवें ऐसी आशिषा मांगे ४६ अनन्तर मधुरवाणीकहकर नमस्कारकरके प्रसन्नमनसे (वाजेवाजे)इस मंत्रकोपढ़कर पहिले पितरोंका तब विश्वेदेवोंका बिसर्जनकरे ४७ जिन पितृपात्रोंको ब्राह्मणोंके हाथसेगिरेहुये जल सहितलेके औंधाकियाथा उनको उतानकरके ब्राह्मणोंका विसर्जनकरे ४८ अनन्तर अपनीसीमातक उन्हे पहुंचाकर जब उनकी आज्ञाहो तो उनकी प्रदक्षिणाकर फिरआकेश्राद्धशेषअन्नकाभोजनकरेऔरउसरातश्राद्धकर्ताऔरश्राद्धब्राह्मणब्रह्मचारीहोकेरहे४६।

उभयाभ्यर्थितेनैतन्मयाह्यमुकसूनुना ॥ लिखितंह्यमुके
नेतिलेखकोन्तेततोलिखेत् ९० विनापिसाक्षिभिर्लेख्यंस्वह
स्तलिखितंतुयत् ॥ तत्प्रमाणंस्मृतंलेख्यंबलोपाधिकृतादृते
९१ ऋणंलेख्यकृतन्देयंपुरुषैस्त्रिभिरेवतु ॥ आधिस्तुभुज्य
तेतावद्यावत्तन्नप्रदीयते ९२ देशांतरस्थेदुर्लेख्येनष्टोन्मृष्टेहृ
तेतथा ॥ भिन्नेदग्धेथवाछिन्नेलेख्यमन्यत्तुकारयेत् ९३ सं
दिग्धेलेख्यशुद्धिःस्यात्स्वहस्तलिखितादिभिः॥ युक्तिप्राप्ति
क्रियाचिह्नसम्बन्धागमहेतुभिः ९४ लेख्यस्यपृष्ठेभिलिखे
द्दत्वादत्वर्णिकोधनम् ॥ धनीवोपगतन्दद्यात्स्वहस्तपरिचि-
ह्नितम् ९५ ॥

सबकेअन्तमेंलेखकलिखे कि अमुककेपुत्र मुझकोदोनोंने प्रार्थना पूर्वककहा तो अमुकनाम हमने यहलिखदिया ९० जोलेख अपने हाथ लिखाजाय वह विनासाखी भी लिखाहो तो प्रमाण होता है परन्तु वलात्कार और छललोभआदिसे जोकियाहो वहप्रमाणनहीं होता ९१ लेखकाऋण तीनहींपुरुष (पुत्र,पौत्र,प्रपौत्र) को देनाचाहिये (परन्तु आधि (वन्धक) तबतक भोगीजातीहै कि जबतक चुका न देवे ९२ जब लिखितकही दूरदेशमें रहजाय, उसकेअक्षर इतने मलिनहोजायँ कि पढ़ न सकें, नष्टहोजायँ, घसजायँ, चोरीहोजायँ) कटजायँ जलजायँ अथवा फटजायँ तो दूसरा लिखनाचाहिये ९३ लेख में संदेहहो तो अपने लिखेहुये दूसरे पत्रसे मिलाकर, युक्ति प्राप्ति (इसदेशमें इसकालमें इसको इतने द्रव्यकी योग्यताथी) क्रिया (साखी) चिह्न (श्रीकारादि) सम्वन्ध (पहिला व्यवहार) और आगम (आमदनी इनहेतुओंयुक्तियों) से निश्चयकरना ९४ जितना जितना उधारनी देताजाय सो अपने हाथसे लिखित पत्र के पीठपर लिख दे और धनी जितनापावे उसका उपगत (रसीद) अपने हाथसे लिखके ऋणीकोदे ९५ ॥

दत्त्वर्णंपाटयेल्लेख्यंशुद्ध्यैवान्यत्तुकारयेत् ॥ साक्षिमच्चभ
वेद्यद्दातद्दातव्यंससाक्षिकम् ९६ तुलाग्न्यापोविषंकोशोदि
व्यानीहविशुद्धये ॥ महाभियोगेष्वेतानिशीर्षकस्थेभियोक्त
रि ९७ रुच्यावान्यतरःकुर्यादितरोवर्त्तयेच्छिरः ॥ विनापि
शीर्षकान्कुर्य्यान्नृपद्रोहेथपातके ९८ सचैलंस्नानमाहूयसू
र्य्योदयउपोषितम् ॥ कारयेत्सर्वदिव्यानिनृपब्राह्मणसन्नि
धौ ९९ तुलास्त्रीबालवृद्धांधपंगुब्राह्मणरोगिणाम् ॥ अग्निर्ज
लंवाशूद्रस्ययवाःसप्तविषस्यवा १०० नासहस्राद्धरेत्फालंन
विषंनतुलांतथा ॥ नृपार्थेष्वभिशापेचवहेयुःशुचयेसदा १ ॥

सम्पूर्णऋणदेदेवे तो लेखकाढ़डाले अथवाशुद्धिपत्र ( भरपाई ) लिखाने और जिसमें साखीहों वहऋण साखियों के सामने देना चाहिये ९६ इतिलेख्यप्रकरणम् ॥ तुला, अग्नि, जल, विष और कोश ये पांच दिव्य ( शपथ ) जब दूसरा उपायनहो तो जयपराजय करने के लिये महाभियोग में अभियोक्ता ( वादी ) को देने चाहिये ९७ आपसमें सम्मतिकरके चाहेदूसरा (अभियुक्त) ही दिव्य करे और वादी धनदण्ड अथवा शरीर दण्ड स्वीकार करे राजद्रोह औरमहापातकमें जय पराजय के विना भी शपथकरे ९८ पहिले दिन उपवासकराके प्रातःकाल शपथदेनेवालेको सचैल ( सवस्त्र ) स्नानकरवाके बुलाना औरसभासद राजा और ब्राह्मणोंके सामने सब दिव्य कराना चाहिये ९९ स्त्री, बालक, ( सोलहवर्षतकका ) वृद्ध ( अस्सीवर्षका ) अन्धा लूला ब्राह्मण और रोगीइन्हें शुद्धि के लिये तुला देनी, अग्निक्षत्रीको जलवैश्यको और शूद्रको सातयव भर विषदेना १०० सहस्र ( हज़ार ) पणसे कमती का विवादहो तो अग्नि, विष, तुला और जलका शपथ न दिलाना परन्तु नृप द्रोह और महापातकका अभियोगहो तो चाहे जितनेकाहो सदा इनशपथों को शुद्धहोके करे १ ॥ इतिदिव्यमातृकाः ॥

तुलाधारणविद्वद्भिरभियुक्तस्तुलाश्रितः ॥ प्रतिमानस
मीभूतोरेखांकृत्वावतारितः २ त्वंतुलेसत्यधामासिपुरादेवै
र्विनिर्मिता ॥ तत्सत्यंवदकल्याणिसंशयान्मांविमोचय ३
यद्यस्मिन्पापकृन्मातस्ततोमांत्वमधोनय ॥ शुद्धश्चेद्गमयो
र्ध्वंमांतुलामित्यभिमंत्रयेत् ४ करौविमृदितव्रीहेर्लक्षयित्वा
ततोन्यसेत् ॥ सप्ताश्वत्थस्यपत्राणितावत्सूत्राणिवेष्टयेत् ५
त्वमग्नेसर्वभूतानामंतश्चरसिपावक ॥ साक्षिवत्पुण्यपापे
भ्योब्रूहिसत्यंकवेमम ६ तस्येत्युक्तवतोलोहंपंचाशत्पलिकं
समम् ॥ अग्निवर्णंन्यसेत्पिण्डंहस्तयोरुभयोरपि ७ ॥

तोलने में जो निपुण हो (सोनार आदि) वे शपथ देनेवाले को तुला पर चढ़ाकर यव बरावर तोल ले तो जिस राह से चढ़ाये हों उसमें चिन्हाटी कर रक्खे उसी राह से उतरे २ तब हेतुले तू सत्यका स्थानहै देवताओं ने सृष्टिकी आदि में तुझे बनाया है इसलिये हे कल्याणी तू सच बतलादे इस संशय से मुझे छुड़ा ३ हे माता जो मैं (पापकृत् असत्यवादी होऊं तो मुझे नीचे लेजा और सच्चाहोऊं तो ऊपर उठा ऐसी प्रार्थना तुला से करे ४ इतिघटविधिः ॥ अग्नि के शपथ करनेवाले के हाथ में यव मलवा के फिर देखना जो जो चिन्हाटी उसके हाथ में हों उसको अलक्तक (महावरसे रंगदेना) तब पीपलकेसातपत्ते उस के हाथपर रखके कच्चे सूत से सात फेरा बांधदेना ५ अनन्तर हे अग्नि तुम सब जीवोंके अन्तःकरण में वासकरती हो, शुद्ध करनेवालेहो इसलिये हमारा पुण्य पाप देखके साक्षीकेसमान सच सच दिखलादो ६ शपथ देनेवाला जब ऐसा कहचुके तो उसके दोनों हाथपर पचास पलभर लोहेका गोला लालकरके रखदेना ७ ॥

सतमादायसप्तैवमण्डलानिशनैर्व्रजेत् ॥ षोडशांगुलकं ज्ञेयंमण्डलंतावदन्तरम् ८ मुक्ताग्निर्मृदितव्रीहिरदग्धःशुद्धिमाप्नुयात् ॥ अन्तरापतितेपिण्डेसन्देहेवापुनर्हरेत् ९ सत्येनमाभिरक्षस्त्वंवरुणेत्यभिशाप्यकम् ॥ नाभिदघ्नोदकस्थस्यगृहीत्वोरूजलंविशेत् १० समकालमिपुम्मुक्तमानीयान्योजवीनरः ॥ गतेतस्मिन्निमग्नांगंपश्येच्चेच्छुद्धिमाप्नुयात् ११ त्वंविपब्रह्मणःपुत्रःसत्यधर्मेव्यवस्थितः ॥ त्रायस्वास्मादभीशापात्सत्येनभवमेऽमृतम् १२ एवमुक्त्वाविपंशार्ङ्गंभक्षयेद्धिमशैलजम् ॥ यस्यवेगैर्विनाजीर्येच्छुद्धिंतस्यविनिर्दिशेत् १३ देवानुग्रान्समभ्यर्च्यतत्स्नानोदकमाहरेत् ॥ संश्राव्यपाययेत्तस्माज्जलात्सप्रसृतित्रयम् १४ ॥

वहउसकोलेकरधीरेधीरेसातमंडलचलेमंडलसोलहअंगुलकाहोताहै औरएकसेदूसरेका अंतरभीइतनाहीहोताहै ८ अग्निको वहां त्यागकरके फिरहाथोंसेयवमलना कहींजलानहो तो शुद्धहोता है यदि गोलावीचहीमेंगिरपड़े अथवादग्धहोनेकासंदेहपड़ाहोतो फिर उठावे ९ इत्यग्निविधिः ॥ हेवरुण सत्यसेमेरीरक्षाकरो इसमंत्रसे जलकीप्रार्थनाकरके नाभिपर्यंतजलमेंखड़ेहुये मनुष्यकीजांघपकड़ केजलमेंगोतामारे १० उसीसमयवाणफेंकना औरकिसीबड़ेदौड़ने वालेसे उसबाणकोमँगावे जबतक वहबाणलावे तबतक शपथ करनेवाला डूबाहीदेखपड़े तोशुद्धकहलाताहै ११ इत्युदकविधिः॥ हे विप तुम ब्रह्माकेपुत्रहो औरसत्यधर्ममेंस्थापितभयेहो मुझको इसअभिशाप (कलंक)से बचावो औरसचजानके अमृतकेतुल्यहो जावो १२ ऐसाकहकर शपथदेनेवालासिंगिआमाहुरखावे जोबिना चढ़ेहुयेपचजाय तो शुद्धहोताहै १३ इतिविपविधिः ॥ उग्रदेवता (दुर्गाआदि)कोपूजकरकेउनकास्नानजललेआवे औरप्राड्विवाक् शपथदेनेवालेको सुनाकर तीनपसर उसमेंसे जलपिलावे १४ ॥

अर्वाक्चतुर्दशादह्नोयस्यनोराजदैविकम् ॥ व्यसनं जायतेघोरंसशुद्धःस्यान्नसंशयः १५ विभागंचेत्पिताकुर्य्या दिच्छयाविभजेत्सुतान् ॥ ज्येष्ठंवाश्रेष्ठभागेनसर्वेवास्युःस मांशिनः १६ यदिकुर्य्यात्समानंशान्पत्न्यःकार्य्याःसमां शिकाः ॥ नदत्तंस्त्रीधनंयासांभर्त्रावाश्वशुरेणवा १७ शक्त स्यानीहमानस्यकिंचिद्दत्वापृथक्क्रियाम् ॥ न्यूनाधिकविभ क्तानांधर्म्यःपितृकृतःस्मृतः १८ विभजेरन्सुताःपित्रोरूर्ध्वं रिक्थमृणंसमम्॥ मातुर्दुहितरःशेषमृणात्ताभ्यऋतेन्वयः १९ पितृद्रव्याविरोधेनयदन्यत्स्वयमर्जितम् ॥ मैत्रमौद्वा हिकंचैवदायादानांनतद्भवेत् २० ॥

जिसको चौदह दिनके भीतर राजासे व दैवसे घोरउपद्रव न होतो उसे शुद्ध निश्चयसे जानना १५ इतिदिव्यप्रकरणम्॥ यदि पिता अपने जीतेही लड़कोंका विभागकरे तो अपने उपार्ज्जित धनमें उसकी इच्छा है चाहे सबको बराबरदे अथवा ज्येष्ठपुत्रको श्रेष्ठभाग (ज्येष्ठांश)देवे १६ जो सब पुत्रोंको समान अंशदे तो अपनी उन स्त्रियोंको भी जिन्हें श्वशुर व पतिने स्त्रीधन न दिया हो पुत्रकेसमान अंशदेवे १७ जो पुत्र द्रव्यअर्जन(कमाने)में समर्थहो और पिताका धन न चाहताहो तो कुछ थोड़ा बहुतदेके विभाग करदेना और न्यूनाधिक (कमज्यादह) जिनका विभाग पिताने धर्म्मकीरीतिसे कियाहो तो वह बदलता नहीं १८ माता और पिताके देहत्यागहोनेपर सब पुत्र इकट्ठेहोकर धन और ऋण बराबर बांटलेवें परन्तु माताका धन उसका ऋणदेकर जो बचे सो लड़कियां बांटलेवें जो लड़कियां नहों तो पुत्रलेवें १९ जोधन मातापिताके धनकी सहायताके विनाहीं अपने पुरुपार्थ से कमायाहो,मित्रसे पायाहो और विवाहमें मिलाहो तो वहदूसरे दायादों (भाइयों) का नहीं होता २० ॥

क्रमादभ्यागतन्द्रव्यंहृतमप्युद्धरेत्तुयः ॥ दायादेभ्योन
तद्दद्याद्विद्ययालब्धमेवच २१ सामान्यार्थसमुत्थानेविभाग
स्तुसमःस्मृतः॥अनेकपितृकाणान्तुपितृतोभागकल्पना२२
भूर्यापितामहोपात्तानिबन्धोद्रव्यमेवच॥तत्रस्यात्सदृशंस्वा
म्यम्पितुःपुत्रस्यचोभयोः २३ विभक्तेपुसुतोजातोसवर्णायां
विभागभाक् ॥दृश्याद्वातद्विभागःस्यादायव्ययविशोधिता
त् २४ पितृभ्यांयस्ययद्दत्तंतत्तस्यैवधनम्भवेत् ॥ पितुरूर्ध्वं
विभजतांमाताप्यंशंसमंहरेत् २५ ॥

अपने बाप दादेका द्रव्य जो किसीने हरलियाहो और वे न छुड़ासकेहों उसे अपनेभाइयोंकी सम्मति लेकर जो कोई लड़का छुड़ावे तो वह धन और विद्या पढ़नेपढ़ानेसे जो धनमिले सो भी दूसरेभाइयोंको न दे आपही सबलेवे २१ जिस धनका विभाग न भयाहो उसे जो कोई खेती व व्यापारकरके बढ़ावे तो सबकाबराबरही भागहोताहै और दादेकेधनमें अपने अपनेबापकाभागबांटके फिर उसमें अपनाभाग लगालेवें २२ जोभूमि,निबंध(रोजीना)चुंगी व गणेशपूजा)और धनदादेनेकमायाहो उसमें पिता और पुत्रदोनोंका तुल्यअधिकारहै २३ पिताके जीतेही,पुत्रका विभाग होचुकाहो और तब सवर्ण(अपनीजातिकी) स्त्रीमें कोई और पुत्र उत्पन्नहो तो वह अपनी माता पिताकाभागपावे (और पिताकेअनन्तर भाई आपसमें विभागकरें उसके अनन्तर जिसकागर्भउन के पिताहीसे हुआहो परवे न जानतेहों ऐसा कोई और पुत्र उनकी माताके उपजे तो)आय व्यय ( आमदनी और खर्च ) शोधनकर (मुजरेदेके)जो धन बाक़ीहो उसमें से उस पुत्रको भी भागदे २४ माता पिताने जो चीज़ जिसको दीहो वह उसीकाधनहोगा पिता के देहत्यागहोनेपर भाईआपसमें विभागकरें तो माता भी अपने पुत्रोंके बराबर एक भाग ले लेवे २५ ॥

असंस्कृतास्तुसंस्कार्याभ्रातृभिःपूर्वसंस्कृतैः ॥ भगिन्य
श्चनिजादंशाद्दत्त्वांशंतुतुरीयकम् २६ चतुस्त्रिद्व्येकभागाःस्यु
र्वर्णशोब्राह्मणात्मजाः॥ क्षत्रजास्त्रिद्व्येकभागाविड्जास्तुद्व्ये
कभागिनः २७ अन्योन्यापहृतद्रव्यंविभक्तंयत्तुदृश्यते ॥
तत्पुनस्तेसमैरंशैर्विभजेरन्नितिस्थितिः २८ अपुत्रेणपरक्षेत्रे
नियोगोत्पादितःसुतः ॥ उभयोरप्यसौरिक्थीपिण्डदाताच
धर्मतः २९ ॥

पिता के अनंन्तर विभाग करने लगें तो ) जिस भाई का विवाह आदि संस्कार न भयाहो तो उसका संस्कार करके तव धन बांटे और जो बिनाव्याही वहिन हो तो जिस जाति की स्त्री से उत्पन्न हुई हो उस जाति के पुत्र को जैसा अंश मिलसके वैसा एक अंश अलगकरके उसमें से चौथाई देके व्याहदेना २६ ब्राह्मण से ब्राह्मणी आदि स्त्री में उत्पन्न पुत्र वर्ण क्रम के अनुसार चार चार तीन २ दो २ एक २ भाग लें ॥ क्षत्रिय से क्षत्रिया आदि स्त्री में उत्पन्नपुत्र क्रम से तीन २ दो २ एक २ भाग पावे और वैश्य से वैश्या आदि स्त्रियोंके पुत्र क्रम से दो २ और एक एक भाग लेवें तात्पर्य यह है कि ब्राह्मण को चारोंवर्णकी स्त्रीका अधिकार कहा है और जो उनसवों में एक एक पुत्र जनमेहों तो उस ब्राह्मण के धनके १० तुल्य भागकरे ४ ब्राह्मणी का पुत्रले ३ क्षत्रियाका २ वैश्या का और एकशूद्रा का पुत्र लेवे ऐसेही क्षत्री और वैश्यमें भी लगालो २७ जो द्रव्य विभाग के समय आपस में दवारक्खीहो और विभागहोने पीछे देखपड़े तो उस को फिर सव वरावरभागकरके वांटलें यह शास्त्रकीमर्यादाहै २८ जिस के पुत्र न हो उसने जो अपने वड़ों की आज्ञा से दूसरे के क्षेत्र (स्त्री) में पुत्र उत्पन्नकियाहोतो वहपुत्रदोनों वीजी औरक्षेत्री का पिण्डदेनेवाला और धनलेनेवालाभी धर्म्मपूर्वकहोताहै २९॥

यस्याम्रियेतकन्यायावाचासत्येकृतेपतिः॥तामनेनविध
नेननिजोविंदेतदेवरः ३० यथाविध्यधिगम्यैनांशुक्लवस्त्रांशु
चिव्रताम् ॥ मिथोभजेताप्रसवात्सकृत्सकृदृतावृतौ ३१
औरसोधर्मपत्नीजस्तत्समःपुत्रिकासुतः॥ क्षेत्रजःक्षेत्रजात
स्तुसगोत्रेणेतरेणवा ३२ गृहेप्रच्छन्नउत्पन्नोगूढजस्तुसुत
स्मृतः॥कानीनःकन्यकाजातोमातामहसुतोमतः ३३ अक्ष
तायांक्षतायांवाजातःपौनर्भवःसुतः॥ दद्यान्मातापितावायं
सपुत्रोदत्तकोभवेत् ३४ क्रीतश्चताभ्यांविक्रीतःकृत्रिमःस्या
त्स्वयंकृतः॥ दत्तात्मातुस्वयंदत्तोगर्भोविन्नःसहोढजः ३५ ॥

जिसकन्याका वाग्दान होनेपर वरमरजावे तो उसकन्या को देवर (पतिका भाई ज्येठा वा छोटा) व्याहे ३० और यथाविधि (अपने अंगमें घीलगाकर मौनहोके) जवतक कोई सन्तति न उत्पन्नहो तवतक हरएक ऋतुकालमें उस स्त्रीको श्वेतवस्त्र पहिनाकर और मन,वाणी और शरीरकासंयमकराकर एकहीवार गमन करे ३१ जो अपनी धर्मपत्नी में (विवाहितास्त्रीमें) पुत्रउत्पन्नहो वह औरसकहाताहै पुत्रिकासुत(वेटीकावेटा वा वेटीही)भी उसी के (औरसके) वरावरहै, अपनी स्त्रीमें जो सगोत्रसे वा दूसरेसेभी उत्पन्नहो वहपुत्र क्षेत्रजकहलाताहै ३२ गृहमें जो गुपचुपपुत्रजन्मे वह गूढ़ज है, जो कन्या (वेव्याहीस्त्री) से उत्पन्नहो वह कानीन कहलाताहै और नानाका पुत्रहोताहै ३३ जोक्षतयोनि वा अक्षतयोनि पुनर्भूमें उत्पन्नहोताहै वह पौनर्भव कहलाताहै जिसपुत्रको माता व पितादेदेवे वह दत्तकहोता है ३४ माता पिता जिसको वेंचदें वहक्रीतपुत्र कहलाताहै जो माता पितासे हीनहो उसको कोई लोभ दिखाकर पुत्रवनाले तो वह कृत्रिमसुत कहलाता है अपनेसे जो किसीका पुत्रहोजावे उसे दत्तात्माकहते जो विवाह करते समय गर्भ में रहाहो उसे सहोढज कहतेहैं ३५ ॥

उत्सृष्टोगृह्यतेयस्तुसोपविद्धोभवेत्सुतः ॥ पिण्डदोंश
हरश्चैषांपूर्वाभावेपरःपरः ३६ सजातीयेष्वयंप्रोक्तस्तन
येषुमयाविधिः ॥ जातोऽपिदास्यांशूद्रेणकामतोंशहरोभवे
त् ३७ मृतेपितरिकुर्युस्तम्भ्रातरस्त्वर्द्धभागिकम् ॥
अभ्रातृकोहरेत्सर्वंदुहितॄणांसुतादृते ३८ पत्नीदुहितरश्चै
वपितरौभ्रातरस्तथा ॥ तत्सुतागोत्रजाबन्धुशिष्यसब्रह्म
चारिणः ३९ एषामभावेपूर्वस्यधनभागुत्तरोत्तरः ॥ स्वर्यात
स्यह्यपुत्रस्यसर्ववर्णेष्वयंविधिः ४१ वानप्रस्थयतिब्रह्म
चारिणांरिक्थभागिनः ॥ क्रमेणाचार्य्यसच्छिष्यधर्मभ्रा
त्रेकतीर्थिनः ४१ ॥

जिसको माता पिता ने त्याग दिया हो उसे कोई और पुत्र बनालेवे तो वह अपविद्धसुत कहलाता है इन बारह प्रकार के पुत्रों में जो पहिले २ नहीं तो उनके अनन्तर जो जो पढ़े हैं वे पिण्ड देने और धन लेने के अधिकारी होते हैं ३६ यह विधि सजातीय पुत्रों में मैंने कही यदि शूद्रदासी में भी पुत्र उत्पन्न करे तो वह पिता की अनुमति से पूरा भाग पाता है ३७ पिता मरगया हो तो उस दासी पुत्र को भाई लोग आधा भागदें और भाई नहों तथा लड़की का पुत्र ( नाती )भी नहो तो वह दासी पुत्र पिता का सब धन ले लेवे ३८ जिसके किसी प्रकार का पुत्र नहो वह मरजाय तो उसका धन पत्नी (विवाहितास्त्री) (दुहिता) (लड़कियां) पिता, माता, भाई उनके लड़के गोत्रज (गोती) बन्धु बिरादरी शिष्य ( चेला ) और ब्रह्मचारी ( गुरुभाई ) ३९ इनमें से पहिले २ के अभाव में दूसरे२अधिकारी होतेहैं यहीविधि सब वर्णों में जो अपुत्र मरजाय उसकी जाननी ४० वानप्रस्थ, यती और ब्रह्मचारी इनका धन क्रमसे ( धर्मभ्रात्रेकतीर्थी ) उसी एक आश्रम में रहनेवाला धर्म का भाई, सच्छिष्य ( अध्यात्मशास्त्र पठितचेला ) और आचार्य्य ये लेवें ४१ ॥

संसृष्टिनस्तुसंसृष्टीसोदरस्यतुसोदरः ॥ दद्यादपहृ
त्यांशंजातस्यचमृतस्यच ४२ अन्योदर्य्यस्तुसंसृष्टीनान्यो
दर्योधनंहरेत् ॥ असंसृष्ट्यपिवादद्यात्संसृष्टोनान्यमात
जः ४३ क्लीवोथपतितस्तज्जःपंगुरुन्मत्तकोजडः ॥ अ
न्धोचिकित्स्यरोगाद्याभर्त्तव्याःस्युर्निरंशकाः ४४ औरस
क्षेत्रजास्त्वेषांनिर्दोषाभागहारिणः ॥ सुताश्चैषांप्रभर्त्त
व्यायावद्वैभर्त्तसात्कृतः ४५ अपुत्रायोपितश्चैषांभर्त्त
व्याःसाधुवृत्तयः ॥ निर्वास्याव्यभिचारिण्यःप्रतिकूला
स्तथैवच ४६ ॥

( जो विभक्त होकर फिर भाई वा पिता आदि के साथ धन मिलाके इकट्ठा रहता हो वह संसृष्टी का है ) संसृष्टी का धन संसृष्टी लेवे सगा भाई संसृष्टी मरै तो उसका धन सगा भाई जो जीता संसृष्टी है सो ले और यदि संसृष्टी उसके मरने पर पुत्र जन्मे तो ये दोनों उसे उसके पिता का भाग दे देवें ४२ सापत्न भ्राता ( सवतीला भाई ) जो संसृष्टी हो तो धनले और असंसृष्टी हो तो न ले परन्तु सगा भाई असंसृष्टी भी हो तो धन पावे और सापत्न भ्राता संसृष्टीभी हो तो सब धन न ले लेवे आधा सगे को भी देवे ४३ क्लीव ( नपुंसक ) पतित ( पतितका पुत्र, लँगड़ा ) उन्मत्त ( बौड़हा ) जड़ ( अज्ञानी ) अन्ध और अचिकित्स्य रोग जिसको ऐसी व्याधिहो कि दवा न हो सके ) इनको भाग न देना केवल भोजन वस्त्र देना ( ४४ इन सबों के औरस पुत्र व क्षेत्रज पुत्र जो निर्दोष हों तो भाग पावें और इनकी लड़कियों का जब तक व्याही जाकर भर्ता को सौंपी न जावें तब तक पालन करना ४५ इनकी पुत्र हीन स्त्रियों का भी यदि साधुवृत्ति हों तो पालन करना और व्यभिचारिणी अथवा प्रतिकूल ( कहना न मानती ) हों तो निकाल देना ४६ ॥

पितृमातृपतिभ्रातृदत्तमध्यग्न्युपागमत् ॥ आधिवेद
निकाद्यंचस्त्रीधनन्तत्प्रकीर्त्तितम् ४७ बन्धुदत्तन्तथाशुल्कम
न्वाधेयकमेवच ॥ अतीतायामप्रजासिवान्धवास्तदवाप्नुयुः
४८ अप्रजस्त्रीधनम्भर्त्तुर्ब्राह्मणादिचतुर्ष्वपि ॥ दुहितृणाप्र
सूताचेच्छेषेपुपितृगामितत् ४९ दत्वाकन्यांहरन्दण्ड्योव्य
यन्दद्याञ्चसोदयम् ॥ मृतायान्दत्तमादद्यात्परिशोध्योभय
व्ययम् ५० दुर्भिक्षेधर्म्मकार्य्येचव्याधौसम्प्रतिरोधके ॥ गृ
हीतंस्त्रीधनम्भर्त्तानस्त्रियैदातुमर्हति ५१ ॥

जो धनपिता,माता,भाई और पतिनेदियाहो,जो मातुलआदि संवन्धियोंनेव्याहकेसमय अग्निके सन्निधिमेंदियाहो और आधिवेदनिक (जो धन दूसरा व्याहकरनेकेसमय पहिलीस्त्रीको उसके संतोषकेलिये पतिदेताहै)इत्यादिक स्त्रीधनकहलातेहैं ४७ इसीप्रकार वन्धुओंने जो दियाहो,शुल्क(जोधनलेकर कन्यादीजातीहै) और अन्वाधेय(जो व्याहकेअनन्तर भर्तृकुल या पितृकुलसे मिले) येभी स्त्रीधनकहलातेहैं और जो विनाअपत्य स्त्री मरजायतो इन पूर्वोक्त सवप्रकारके धनोंको वांधवभाई आदि वांटलें ४८ जो स्त्री निरपत्य मरीहो तो ब्राह्म आदि चारविवाह(जो आचाराध्यायमें कहगयेहैं उन)में प्राप्त स्त्रीधन पतिलेवे और इनसे दूसरेविवाहोंमें प्राप्तधन मातापितालेवें परन्तु जो स्त्रीको अपत्य जन्मेंहों तो उस की लड़की व लड़कियोंकी लड़की हरएक व्याहका मिलाहुआ धनपावें४९ कन्याको वाग्दानकरके(देनेकहकर)विना किसीकारण न देवे तो राजाउसकी शक्तिकेअनुसार दण्डले औरजोधनघर का उठाहो वह व्याजसमेत दिलादे और जो वाग्दानकेअनन्तर कन्यामरजावे तो अपना और कन्यादाताका व्यय (खर्च)शोधन (मुजरा)देकरके जो अपनेदियेहुयेधनका शेषवचे सो वरलेवे ५० दुर्भिक्ष(कालपड़नेमें)धर्मकार्य,रोग और सम्प्रति रोधक (कैदी) में जो स्त्री धनपतिने लियाहो सो स्त्रीको न देवे ५१ ॥

अधिविन्नस्त्रियैदद्यादाधिवेदनिकंसमम् ॥ नदत्तंस्त्रीधनं यस्यैदत्तेत्वर्द्धंप्रकीर्त्तितम्५२विभागनिह्नवेज्ञातिवंधुसाक्ष्यं भिलेखितैः॥ विभागभावनाज्ञेयागृहक्षेत्रैश्चयौतुकैः ५३ सी म्नोविवादेक्षेत्रस्यसामंताःस्थविरादयः ॥ गोपासीमाकृषा णाश्चसर्वेचवनगोचराः ५४ नयेयुरेनंसीमानांस्थलांगारतुष द्रुमैः॥सेतुवल्मीकनिम्नास्थिचैत्याद्यैरुपलक्षितम् ५५ साम न्तावासमग्रामाचत्वारोष्टौदशापिवा॥ रक्तस्त्रग्वसनाःसीमां नयेयुःक्षितिधारिणः ५६ अनृतेतुपृथक्दण्ड्याराज्ञामध्यम साहसम्॥ अभावेज्ञातृचिह्नानांराजासीम्नःप्रवर्तिता ५७

जब दूसराव्याह पतिकरे तो पहिलीस्त्रीको जो स्त्रीधनदिया न हो तो जितना व्याहमें धनलगे उतना धन देवे और स्त्री धन दियाहो तो आधादेवे५२ विभागका निह्नव(नाकबूल)करे तो जातिके लोग,बन्धुलोग,साखी,विभागपत्र और बँटेहुये गृह(घर)क्षेत्र (खेत) और धनसे उसको भावित (साबित)करे ५३ ॥ इतिरिक्थ विभागप्रकरणम् ॥ (दोगांवकीभूमिकी सीमा वा एकही ग्रामके दोखेतोंकी)सीमाका विवादहो तो सामन्त (पासपासके गांवों में रहनेवाले)वृद्धलोग,गोप,(चरवाहे)सीमाके पासका खेतजोतनेवाले और जो वन घूमाकरते हैं ५४ ये सब राजाको स्थल (ऊंची भूमि)अंगार (कोला)तुष(भुस)वृक्ष,सेतु(पुल) वल्मीक ( वेमउरि ) निम्न(गड़हे)अस्थि(हड्डी)औरचैत्य (पत्थरआदिके बांध)आदि से सीमाकी चिह्नादी घतलावें और राजा निर्णयकरे ५५ (यदि ये कोई चिह्न न मिलें तो आसपास के गावोंके रहनेवाले व उसी गांव के वासी ४,८ व १० मनुष्य लालमाला और वस्त्र पहिनके शिरपर मिट्टीका टुकड़ा लेकर जहांसीमा ठहरादें वहीं निश्चितकरना ५६जो येझूंठे समझपड़ें तो राजाइनहरएकको मध्यमसाहस ५४०पण (जो आचाराध्यायमें कहआयेहैं)का दण्डदे और जातिके लोग अथवा चिह्नादी कोई भी न हों तो राजाआपहीठहरादे५७

आरामायतनग्रामनिपानोद्यानवेश्मसु ॥ एषएवविधि र्ज्ञेयोवर्षाम्बुप्रवहादिषु ५८ मर्यादायाःप्रभेदेचसीमातिक्रम णेतथा ॥ क्षेत्रस्यहरणेदण्डाअधमोत्तममध्यमाः ५९ ननिषे ध्योल्पबाधस्तुसेतुःकल्याणकारकः ॥ परभूमिंहरङ्कूपःस्व ल्पक्षेत्रोबहूदकः ६० स्वामिनेयोनिवेद्येवक्षेत्रेसेतुंप्रवर्त्तये त् ॥ उत्पन्नंस्वामिनोभोगंस्तदाभावेमहीपतेः ६१ फाला हतमपिक्षेत्रंनकुर्य्याद्योनकारयेत् ॥ सप्रदाप्यःकृष्टफलंक्षेत्र मन्येनकारयेत् ६२ माषानष्टौतुमहिषीशस्यघातस्यकारि णी ॥ दण्डनीयातदर्द्धन्तुगौस्तदर्द्धमजाविकम् ६३ ॥

यहीविधि बगीचा, बैठक गांव, पानीका स्थल (कूप तड़ाग आदि) उद्यान (क्रीड़ास्थल) और घर की सीमा के विवाद तथा बरसातके जलबहनेके स्थल के विवादमेंभीजानना ५८ मर्य्यादा कईखेतोंके बीच जो सबकीसाधारणभूमि सीमा अलगानेकेलिये छूटीरहतीहै उसके तोड़नेमें सीमालांघने और खेतहरने में क्रम से अधम उत्तम और मध्यमदण्ड राजादेवे ५९ यदि कोई सेतु और कूपआदि दूसरेके खेत में बनाना चाहे तो खेत का स्वामी मना न करे क्योंकि इनसे पानीआदि मिलनेका उपकार बहुत होताहै और हानि बहुतथोड़ीहोतीहै ६० जो स्वामीकी अनुमति के विनाही दूसरेकी भूमिमें सेतुबनाताहै तो उसमेंजो पैदाहो सो स्वामी भोगकरे स्वामी न हो तो राजालेवे बनानेवालेको कभी न दे ६१ जो किसीका खेतजोतनेको लेकर एकाधवार थोड़ाहल चलाके फिर न आपजोते न और किसीसे जुतवावे तो वह खेत स्वामी उससेछीनके दूसरेकोजोतनेकेलियेदेदेवे और उससेउतना द्रव्य व अन्नलेवे कि जितना उसखेतमें उपजता ६२ इति सीमा विवादप्रकरणम् ॥ जिसकी भैंस, गौ, अथवा भेड़ बकरी दूसरे के खेतको चरजाय तो भैंसआदि के स्वामी को राजा क्रमसे ८४ और दो माष ताम्रिक पणका बीसवांभाग दण्ड लगावे ६३ ॥

अधिविन्नस्त्रियैदद्यादाधिवेदनिकंसमम् ॥ नदत्तंस्त्रीधन यस्यैदत्तेत्वर्द्धंप्रकीर्त्तितम् ५२ विभागनिह्नवेज्ञातिबंधुसाक्ष्याभिलेखितैः॥ विभागभावनाज्ञेयागृहक्षेत्रैश्चयौतुकैः ५३ सीम्नोविवादेक्षेत्रस्यसामंताःस्थविरादयः ॥ गोपासीमाकृपाणाश्चसर्वेचवनगोचराः ५४ नयेयुरेनंसीमानांस्थलांगारतुषद्रुमैः॥सेतुवल्मीकनिम्नास्थिचैत्याद्यैरुपलक्षितम् ५५ सामन्तावासमग्रामाचत्वारोष्टौदशापिवा॥ रक्तस्रग्वसनाःसीमांनयेयुःक्षितिधारिणः ५६ अनृतेतुपृथक्दण्ड्याराज्ञामध्यमसाहसम्॥ अभावेज्ञातृचिह्नानांराजासीम्नःप्रवर्तिता ५७

जब दूसराव्याह पतिकरे तो पहिलीस्त्रीको जो स्त्रीधनदिया न हो तो जितना व्याहमें धनलगे उतना धन देवे और स्त्री धन दियाहो तो आधादेवे ५२ विभागका निह्नव(नाकबूल)करे तो जातिके लोग,बन्धुलोग,साखी,विभागपत्र और बँटेहुये गृह(घर)क्षेत्र (खेत) और धनसे उसको भावित (साबित)करे ५३ ॥ इतिरिक्थविभागप्रकरणम् ॥ (दोगांवकीभूमिकी सीमा वा एकही ग्रामके दोखेतोंकी)सीमाका विवादहो तो सामन्त (पासपासके गांवों में रहनेवाले)वृद्धलोग,गोप,(चरवाहे)सीमाके पासका खेतजोतनेवाले और जो वन घूमाकरते हैं ५४ ये सब राजाको स्थल (ऊंची भूमि)अंगार (कोला)तुष(भुस)वृक्ष,सेतु(पुल) वल्मीक ( वेमउरि ) निम्न(गड़हे)अस्थि(हड्डी)औरचैत्य (पत्थरआदिके बांध)आदि से सीमाकी चिह्नाटी बतलावें और राजा निर्णयकरे ५५ (यदि ये कोई चिह्न न मिलें तो आसपास के गावोंके रहनेवाले व उसी गांव के वासी ४,८ व १० मनुष्य लालमाला और वस्त्र पहिनके शिरपर मिट्टीका टुकड़ा लेकर जहांसीमा ठहरादें वहीं निश्चितकरना ५६ जो येझूंठे समझपड़ें तो राजा इनहरएकको मध्यमसाहस ५४०पण (जो आचाराध्यायमें कहआयेहैं)का दण्डदे और जातिके लोग अथवा चिह्नाटी कोई भी न हों तो राजाआपहीठहरादे५७

आरामायतनग्रामनिपानोद्यानवेश्मसु ॥ एपएवविधि र्ज्ञेयोवर्षांवुप्रवहादिषु ५८ मर्यादायाःप्रभेदेचसीमातिक्रम णेतथा ॥ क्षेत्रस्यहरणेदण्डाअधमोत्तममध्यमाः ५९ ननिषे ध्योल्पवाधस्तुसेतुःकल्याणकारकः ॥ परभूमिंहरङ्कूपःस्व ल्पक्षेत्रोवहूदकः ६० स्वामिनेयोनिवेद्येवक्षेत्रेसेतुंप्रवर्त्तये त् ॥ उत्पन्नंस्वामिनोभोगंस्तदाभावेमहीपतेः ६१ फाला हतमपिक्षेत्रंनकुर्य्याद्योनकारयेत् ॥ सप्रदाप्यःकृष्टफलंक्षेत्र मन्येनकारयेत् ६२ मापानष्टौतुमहिषीशस्यघातस्यकारि णी ॥ दण्डनीयातदर्द्धन्तुगौस्तदर्द्धमजाविकम् ६३ ॥

यहीविधि वगीचा, बैठक गांव, पानीका स्थल (कूप तड़ाग आदि) उद्यान (क्रीड़ास्थल) और घर की सीमा के विवाद तथा बरसातके जलवहनेके स्थल के विपादमेंभीजानना ५८ मर्य्यादा कईखेतोंके बीच जो सबकीसाधारणभूमि सीमा अलगानेकेलिये छूटीरहतीहै उसके तोड़नेमें सीमालांघने और खेतहरने में क्रम से अधम उत्तम और मध्यमदण्ड राजादेवे ५९ यदि कोई सेतु और कूपआदि दूसरेके खेत में बनाना चाहे तो खेत का स्वामी मना न करे क्योंकि इनसे पानीआदि मिलनेका उपकार बहुत होताहै और हानि बहुतथोड़ीहोतीहै ६० जो स्वामीकी अनुमति के विनाही दूसरेकी भूमिमें सेतुवनाताहै तो उसमेंजो पैदाहो सो स्वामी भोगकरे स्वामी न हो तो राजालेवे बनानेवालेको कभी न दे ६१ जो किसीका खेतजोतनेको लेकर एकाधवार थोड़ाहल चलाके फिर न आपजोते न और किसीसे जुतवावे तो वह खेत स्वामी उससेछीनके दूसरेकोजोतनेकेलियेदेदेवे और उससेउतना द्रव्य व अन्नलेवे कि जितना उसखेतमें उपजता ६२ इति सीमा विवादप्रकरणम् ॥ जिसकी भैंस, गौ, अथवा भेड़ वकरी दूसरे के खेतको चरजाय तो भैंसआदि के स्वामी को राजा क्रमसे ८४ और दो माप ताम्रिक पणका बीसवांभाग दण्ड लगावे ६३ ॥

भक्षयित्वोपविष्टानांयथोक्ताद्द्विगुणोदमः ॥ सममेषाविवीतेपिखरोष्ट्रंमाहिषीसमम् ६४ यावत्शस्यंविनश्येत्तुतावत्स्यात्क्षेत्रिणःफलम् ॥ गोपस्ताड्यस्तुगोमीतुपूर्व्वोक्तंदण्डमर्हति ६५ पथिग्रामविवीतांतेक्षेत्रेदोषोनविद्यते ॥ अकामतःकामचारेचौरवद्दण्डमर्हति ६६ महोक्षोत्सृष्टपशवःसूतिकागन्तुकादयः ॥ पालोयेषांच*तेमोच्यादैवराजपरिप्लुताः ६७ यथार्पितान्पशून्गोपःसायंप्रत्यर्प्पयेत्तथा ॥ प्रमादमृतनष्टांश्चप्रदाप्यःकृतवेतनः ६८ ॥

खेतचरके जो वहींबैठे व सोवे तो पूर्वोक्तदण्डसेदूनादण्डलेना और विवीताघास आदि के रखनेका बड़ा उसमें भी भैंसआदि चलीजायँ तो पहिलेही के बराबर दण्डलेना गधा और ऊंट के स्वामीसे भैंसके तुल्य दण्डलेवे ६४ जितना अनाज अटकल से खायेहों उतनाखेतके स्वामीकोदिलावे और गोप (चरवाहा) को ताड़ना (शरीरदण्डदे) परन्तु पशु स्वामीसे केवल पूर्वोक्तधनही दण्डलेना ६५ राह और गांवके पास जो खेतहों उसमें भूल से चौआपड़जाय तो दोषनहीं और जानबूझ के डाले तो चोर के तुल्य दण्डपावे ६६ महोक्ष (जो बैल गायोंके वरदानेको छोड़ाहो उत्सृष्ट पशु (वृषोत्सर्ग व किसी देवताके निमित्त छोड़ागयापशु) दशदिनकीबिआईहुई) अपने यूथसे बहकके दूरदेशसे आयाहो) और जिसका पालनेवाला न हो तथा राजा और दैवसेपीड़ितहो ऐसेपशु खेतखायजायँ भी तो छोड़देना दण्ड न लेना ६७ गोप (चरवाहे)को जैसा पशु सौंपाहो वह वैसाही सन्ध्याकालमेंलाकर स्वामीको सौंपे और जो उसकेभूलसे पशुनष्टहोजायँ तो उसकी मँजूरी में पशुकामोल स्वामीको देनेकेलिये राजाकाटलेवे ६८॥

---

* पालागशलमोरत्याइतिपाठान्तरम्

पालदोषविनाशेतुपालंदण्डोविधीयते ॥ अर्द्धत्रयोदशपणःस्वामिनोद्रव्यमेवच ६९ ग्रामेच्छायागोत्रचारोभूमिराजवशेनवा॥द्विजस्तृणैधपुष्पाणिसर्वतःसर्वदाहरेत् ७० धनुःशतंपरीणाहोग्रामेक्षेत्रांतरंभवेत् । द्वेशतेखर्वटस्यस्यान्नगरस्यचतुश्शतम् ७१ स्वंलभेतान्यविक्रीतंक्रेतुर्दोषोप्रकाशते ॥ हीनाद्रहोहीनमूल्येवेलाहीनेचतस्करः ७२ नष्टापहृतमासाद्यहर्तारंग्राहयन्नरम् ॥ देशकालातिपत्तौचगृहीत्वास्वयमर्पयेत् ७३ ॥

यदिपाल (चरवाहे) के दोषसे पशुका विनाशहो तो साढ़ेतेरह पणराजादण्डले और पशुस्वामीको उपपशुकामोल दिलादेवे ६९ गांवके वसनेवालोंकी इच्छासे अथवा उसभूमिकाजो राजाहोउसकीआज्ञासेगौओंकेचरनेकेलिये कुछधरतीविनाजुतीछोड़देना और द्विजलोगदेवपूजनेकेलिये सवस्थल (जगह) सेतृणलकड़ी औरफल विनापूछेअपनी चीज़कीनाईं+लेवे ७० गांवकेचारोंओर सौधनुप परिमित विनजुतीधरतीछोड़के तवखेतवनावेकर्व्वट*(कसवा) के चारोंओरदोसौधनुप तथानगर ( शहरकेचारोंओर चारसौधन्वा छोड़दे ७१ इतिस्वामिपालविवादप्रकरणम् ॥ किसीचीज़जोकोई दूसरावेचदिये वा बन्दकररखदियेहो और उसचीज़कास्वामीदेख पावेतोअपनी चीज़लेलेवेक्रेता(खरीदनेवाला)गपचुपमोललिये हो तोउसकोदोषहोताहै हीन(जिसकेपास उसचीज़केआनको संभव नहोउससे) एकान्तमें, वारातको अथवा थोड़ेमोलपर मोललेतो चोरकासा दण्डपावे ७२ अपनीनष्टचीज़ जिसके पास देखे उसे स्थानपाल आदि राजमनुष्योंकोकहकरपकड़ादेवेजोदेखेकिनगीच कोईराजपुरुषनहीं है अथवाजवतककहेंगे तवतकवहभागजायगा तोआपही पकड़केराजपुरुषको सौंपदे ७३ ॥

---

* के समान ६ * खर्व्वटभी कहते हैं ७ ॥

विक्रेतुर्दर्शनाच्छुद्धिःस्वामीद्रव्यंनृपोदमम् ॥ क्रेतामूल्
म्माप्नोतितस्माद्यःतस्यविक्रयी७४ आगमेनोपभोगेननष्टं
भाव्यमतोन्यथा पंचवन्धोदमस्तस्यराज्ञेतेनाविभाव्यते ७
हृतम्प्रनष्टंयोद्रव्यंपरहस्तादवाप्नुयात्॥अनिवेद्यनृपेदण्ड्य
सतुपण्णावतिंपणान् ७६ शौल्किकैःस्थानपालैर्वानष्टापहृत
माहृतम् ॥ अर्वाक्संवत्सरात्स्वामीहरेतपरतोनृपः ७७ प
णानेकशफेदद्याच्चतुरःपंचमानुषे ॥ माहिषोष्ट्रगवांद्वौद्वौपाद
म्पादमजाविके ७८ स्वकुटुम्बाविरोधेनदेयंदारसुतादृते।
नान्वयेसतिसर्वस्वंयच्चान्यस्मैप्रतिश्रुतम् ७९॥

यदिवह मोललेनेवाला बेचनेवालेको दिखलादे तो आपछूट जाताहै और बेचनेवालेसे राजादण्डले चीज़के स्वामीको उसकी चीज़दिलादे और मोललेनेवालेका दामभीफेरवादे ७४ जिसकी चीज़हो वह आगम (लेखआदि अथवा भोगसे उसको भावित, साबित)करे और जोसावितनकरसके तोजितनेकीचीज़हो उसका पंचमांश राजाउससे दण्डले ७५ जो अपनीखोगई वा चोरीगई चीज़ किसीकेहाथमेंदेखे और बिनाराजाको निवेदनकियेहीले लेवेतो उसेछानवेपण राजा दण्डले ७६ शौल्किक (मासूललेनेवाले) वास्थानपाल (थानेदार) जो किसीकी खोगई वा चोरीगई चीज़पाकर राजाकेपासलावे तो डोंडीपिटाके अपनेकोश (भंडार) में रखदे जो वर्षकेभीतर उसका स्वामीआवेतो पावे उपरान्तवह चीज़ राजाकी होजाती है ७७ जिसके एकशफ (एकखुरवाले घोड़ाआदि) खोगयेहों और फिरपावेतो राजाको चारपणदेवेमनुष्यकेलिये पांचपणदेवे भैंसऊंट और गौकेलिये दोपणदेवे बकरी और भेड़केलिये पणका चौथाईदेवे ७८ इतिस्वामि विक्रयप्रकरणम् ॥ किसीको दानकरना हो तो जितना देनेसे अपने कुटुम्ब के पालनपोषणमें घाटा न पड़े उतनादेना परन्तु स्त्री औरलड़के कादानन करना और पुत्रहोवेतो सर्वदादान न करना और जो चीज़ किसी और को देनकही हो वह भी दान न करना ७९ ॥

प्रतिग्रहःप्रकाशःस्यात्स्थावरस्यविशेषतः॥देयंप्रतिश्रुतंचैवदत्वानापहरेत्पुनः ८० दशैकपंचसप्ताहमासत्र्यहनार्द्धमासिकम् ॥ बीजायोवाह्यरत्नस्त्रीदोह्यपुंसांपरीक्षणम् ८१ अग्नौसुवर्णमक्षीणंरजतेद्विपलंशते ॥ अष्टौत्रपुणिसीसेचताम्रेपंचदशायसि ८२ शतेदशपलावृद्धिरौर्णकार्पाससौत्रिके ॥ मध्येपंचपलावृद्धिःसूक्ष्मेतुत्रिपलामता ८३ कार्मिकेरोमबन्धेचत्रिंशद्भागःक्षयोमतः ॥ नक्षयोनचवृद्धिश्चकौशेयेवल्कलेषुच८४देशंकालंचभोगंचज्ञात्वानष्टेबलाबलम्॥ द्रव्याणांकुशलाब्रूयुर्यत्तद्दाप्यमसंशयम् ८५ ॥

लेनेवालासबकेसामनेदानले तिसमें भी स्थावर (भूमिआदि) को अवश्यदशके सामनेलेवे जो जिसे देनेकहाहो वहउसकोदेना हीचाहिये और जो वस्तुदेचुके उसको कभीफेरलेना न चाहिये८० इतिदत्ताप्रदानिकप्रकरणम् ॥ जो बीज जो,गेहूं,धान आदिके बीज (लोहा)बैल आदि जो बोझा ढोसकेहैं ॥ रत्न(मोती आदि) दोह्य दुग्ध (भैंसआदि जोदूधदेतीहैं)और दास इनके उपरान्त तोक्रमसे १०,१,५ और ७ दिन (महीना ३ दिन और १५ दिनकेभीतरही इन्हें मारखके फेरसक्ताहै इसके उपरान्त नहीं फिरते ८१ सोना आगमें तपानेसे घटता नहीं चांदी सौपलमें दोपलघटतीहैपीतल और शीशा सौमें आठपल तांवापांच और लोहा दशपलघटताहै ८२ ऊन और कपासके मोटेसूतकी जो चीज़बनानेकोदेतो सौपलमेंदशपलबढ़ताहै मझोलेसूतकी चीज़में पांचपल और महीन सूतकी चीज़में तीनपलबढ़ताहै ८३ बूटाकाढ़नेकीचीज़ और रोवांबांधनेमें तीसवांभागघटताहै और कौशेय(रेशमआदि) तथावल्कल(वृक्षकीछाल)से जो चीज़बने उसमें न कुछघटे न बढ़े ८४ देशकाल और उपभोग समझके उसद्रव्य के जाननेवाले जोकहें सो देनायही निश्चयहै (क्योंकि सबद्रव्योंका घाटावाढ़ा लिखा नहीं जासक्ता.८५ इतिक्रीतानुशयप्रकरणम् ॥

बलाद्दासीकृतश्चौरैर्विक्रीतश्चापिमुच्यते ॥ स्वामिप्रा
णप्रदोभक्तत्यागात्तन्निष्क्रयादपि ८६ प्रव्रज्यावसितोराज्ञो
दासआमरणांतिकम् ॥ वर्णानामानुलोम्येनदास्यंनप्रति
लोमतः ८७ कृतशिल्पोपिनिवसेत्कृतकालंगुरोर्गृहे ॥ अ-
न्तेवासीगुरुप्राप्तभोजनस्तत्फलप्रदः ८८राजाकृत्वापुरेस्था
नंब्राह्मणान्न्यस्यतत्रतु॥त्रैविद्यंवृत्तिमाहूयात्स्वधर्म्मःपाल्य
तामिति८९निजधर्म्माविरोधेनयस्तुसामायिकोभवेत् ॥ सो
पियत्नेनसंरक्ष्योधर्म्मोराजकृतश्चयः ९० ॥

जो बलात्कार(जबरदस्ती)सेदास (गुलाम)बनायागयाहो(जि
सेचोरोंनेबेचदियाहो जिसने अपनेस्वामीका प्राणबचायाहो)और
जिसने खायाहुआ स्वामीको चुकादियाहो अथवा जितनेपरबिका
हो सो देदेवे तो वह दास दासता(गुलामी)से छूटजाताहै ८६ जो
प्रव्रज्य (संन्यास)से भ्रष्टभयाहो और प्रायश्चित्त न करे तो मरण
पर्य्यन्त वह राजाका दासबनारहताहै और उत्तम वर्णकेदास अ-
धमवर्णवाले होतेहैं उलटानहीं होता ८७ अंतेवासी विद्यापढ़नेतक
गुरूके घररहे वह जितने कालतक गुरूके पासरहनेका करारकर-
चुकाहो चाहे उससे पहिलेही विद्यापढ़चुके परन्तु उतने दिनतक
रहे और गुरू उसको भोजनदेवे और वह अपनेशिल्पका फल(जो
शिल्पसे कमावे सो)गुरूको देवे ८८ राजा अपनेपुर(दुर्ग = क़िला
आदि)में स्थान बनवाके उसमें तीनोंवेद पढ़ेहुये ब्राह्मणोंको कुछ
वृत्ति(जीविका)देकर बैठावे औरकहे कि अपनाधर्म्म(वर्णाश्रमध-
र्म)पालनकरो ८९ राजाकी आज्ञापाकर जो धर्म अपने धर्म्म(श्रु-
तिस्मृति)से विरुद्धनहो और जो उससमयमें उचित प्राप्तभयाहो
और इसीप्रकारका जो राजाने धर्मकहाहो सो भी यत्नसे ये लोग
रक्षितकरें ९० ॥

गणद्रव्यंहरेद्यस्तुसंविदंलंघयेच्चयः ॥ सर्वस्वहरणंकृत्वातंराष्ट्राद्विप्रवासयेत् ९१ कर्त्तव्यंवचनैःसर्वैःसमूहहितवादिनाम् ॥ यस्तत्रविपरीतःस्यात्सदाप्यःप्रथमंदमम् ९२ समूहकार्य्यैआयातान्कृतकार्य्यान्विसर्जयेत् ॥ सदानमानसत्कारैःपूजयित्वामहीपतिः ९३ समूहकार्यप्रहितोयल्लभेततदर्प्पयेत् ॥ एकादशगुणंदाप्योयद्यस्मैनार्प्पयेत्स्वयम् ९४ धर्म्मज्ञाःशुचयोलुब्धाभवेयुःकार्य्यचिन्तकाः ॥ कर्तव्यंवचनंतेषांसमूहहितवादिनाम् ९५ श्रेणिनैगमपाखण्डिगणानामप्ययंविधिः ॥ भेदंचैषांनृपोरक्षेत्पूर्ववृत्तिंच पालयेत् ९६ ॥

जोगणद्रव्य (जिसमें सबगांवभरकाखेतहो उस) कोचुरावे और जो आपसकी व राजाकी संवित (सलाह) उल्लंघनकरे उसका सब द्रव्यहरणकरके अपनेराज्यसे निकालदेवे ९१ जो सबकाहित कहे उसकी बात और दूसरे सबलोग मानें जो उसके विरुद्ध हो उसको प्रथम साहसका दण्डदेना ९२ जो सबके कार्य्यकेलिये आयेहों उनका काम होचुकनेपर दानमान और सत्कार करके राजाविदाकरे ९३ समूहकार्य्य (सबके काम) के लिये जो भेजा गया उसने जो पायाहो सो सब भेजनेवालों को देदेवे यदि अपनेही से न सौंपे तो ग्यारहगुना उससे लेना ९४ धर्म जाननेवाले पवित्ररहने वाले और लोभीनहों ऐसे कार्य्यविचारके बनाने चाहिये और उनकी बात दूसरेलोगोंको माननी चाहिये ९५ श्रेणी (जो एकही व्यापार के करनेवालेहैं) नैगम (वेदके मानने वाले) पाखण्डी (वेद न मानने वाले) और गण (जो शास्त्रविद्या आदि एकही कामसे जीवें) इनसबोंकी भी यही विधिहै और इनकेभेद (धर्मव्यवस्था) की रक्षा राजाकरे तथा उनकी पूर्ववृत्तिकापालन भी करे ९६ इतिसंविध्यतिक्रमप्रकरणम् ॥

गृहीतवेतनःकर्म्मत्यजन्द्विगुणमावहेत्॥अगृहीतेसमंदा
प्योभृत्यैरक्ष्यउपस्करः ९७दाप्यस्तुदशमंभागंवाणिज्यप
शुशस्यतः॥ अनिश्चित्यभृतिंयस्तुकारयेत्समहीक्षिता ९८
देशकालंचयोतीयाल्लाभंकुर्य्याच्चयोन्यथा॥ तत्रस्यात्स्वामि
नश्छंदोधिकंदेयंकृतेधिके ९९ योयावत्कुरुतेकर्मतावत्तस्य
तुवेतनम्।उभयोरप्यसाध्यंचेत्साध्यंकुर्य्याद्यथाश्रुतम् २००
अराजदैविकंनष्टम्भांडंदाप्यस्तुवाहकः॥ प्रस्थानविघ्नकृ
च्चैवप्रदाप्योद्विगुणांभृतिम् १ प्रक्रान्तेसप्तमंभागंचतुर्थंप
थिसंत्यजन्॥ भृतिमर्द्धपथेसर्वांप्रदाप्यस्त्याजकोपिच २॥

वेतन(मजूरी) लेकर जोकामनकरे तो राजा उससे दूनादिलावे और वेतन विना लियेहीकामकरना स्वीकारकरके फिरनकरेतो जितनावेतन उसकामकाहो उतना उससेलेवे भृत्यलोगउपस्कर(औजार) कीभीरक्षाकरें ९७जोमॅजूरीठहरायेविनाही कोईवनिज,पशु व अनाजकाकामकरावे तो उससेजितनालाभउसव्योपारमेंहोउस कादशांशभृत्यकोराजादिलावे ९८ जोभृत्यदेशऔरकालकाउल्लंघनकरेऔरलाभसेजोघाटाकरेतोउसकेवेतन(मॅजूरी)देनेमेंस्वामी कीइच्छापरंतुजोदेशकालकीचतुराईसे अधिकलाभकियाहोतोउस भृत्यकोवेतनअधिकदेना ९९ (यदिएकहीकामकोदोमनुष्यकरेंतो) जोजितनाकामकरेउसेउतनावेतन(मॅजूरी)देनादोनोंसेअसाध्यहो (नहोसकाहो)तो जितनोंसेहोसके उनकोकहीहुईरीतिसेवेतनदेना २००जोजोभांड(वर्तन)राजाऔरदैवकृतउत्पातके विनाहींनष्टभयाहो वहवाहक(ढोनेवाले)से लेनाऔरजोयात्रामेंविघ्न(बाधा)डाले उससेदूनीभृति(मॅजूरी)लेनी १ जोयात्राकेआरंभमेंभृतिछोड़नेलगे उससेसातवांभाग(हिस्सा)मॅजूरीकालेनाजोथोड़ीदूरचलकेछोड़ेउससेचौथाभागऔरजोआधीराहमेंछोड़ेउससेसारीमजूरीलेनाऔर छुड़ानेवालेसेभीइसीप्रकारदिलाना २ ॥ इतिवेतनादानप्रकरणम्॥

ग्लहेशतिकवृद्धेस्तुसभिकःपंचकंशतम् ॥ गृहणीयाद्धूर्त्त कितवादितरादशकंशतम् ३ ससम्यक्पालितोदद्याद्राज्ञे भागंयथाकृतम् ॥ जितमुद्ग्राहयेज्जेत्रेदद्यात्सत्यंवचःक्षमी ४ प्राप्तेनृपतिनाभागेप्रसिद्धधूर्त्तमण्डले ॥ जितंससभिकेस्था नेदापयेदन्यथानतु ५ द्रष्टारोव्यवहाराणांसाक्षिणश्चतए वहि ॥ राज्ञासचिह्नंनिर्वास्याःकूटाक्षोपधिदेविनः ६ द्यूतमे कमुखंकार्य्यंतस्करज्ञानकारणात् ॥ एषएवविधिर्ज्ञेयःप्राणि द्यूतेसमाह्वये ७ सत्यासत्यान्यथास्तोत्रैर्न्यूनांगेन्द्रियरोगि णाम् ॥ क्षेपंकरोतिचेद्दण्ड्यःपणानर्द्धत्रयोदशान् ८ ॥

ग्लह(जुआके खेल)में जो सौरुपयेजीते उससे सभिक (फड़वाला)पांचरुपये सैकड़ेले और जो सौसे अधिकजीते उससे दशवां भागले ३ और वह(फड़वाला)जो भलीभांति राजासे रक्षितभया हो तो जो करार राजाको देनेकाकियाहो सो देदेवे और जीतने वालेको जीत दिलादेवे और जुआखेलनेवालेको विश्वास के लिये क्षमाशीलहोके सत्यवचन देवे ४ जब राजा अपनाभाग पाचुकाहो और धूर्तमण्डल(जुआखेलनेकीजगह)प्रसिद्धहो तो सभिक(फड़वाले)के सामने जिसने जो जीताहो उसको उतना दिलादेवे इस से अन्यथाहो तो न दिलावे ५ ऐसे विवादके देखनेवाले और साखी भी वेही(जुआकेखेलनेवालेहों)होतेहैं(नकि जैसा कहिआये हैं वेदशास्त्रपढ़े इत्यादि)और जो कपटसे खेलनेवालेहैं उन्हें राजा श्वप आदिसे माथेमें दगवाकर अपनेराज्यसे निकलवादे ६ चोरों को पहिंचानने के लिये सब जुआरियोंका एकप्रधान बनानाचाहिये और जुआजो प्राणियों(मेढ़ालड़ाना)आदिसेकहाताहै उसमें भी यही विधिजानना ७ इतिद्यूताख्यप्रकरणम् ॥ जो किसीअंग भंगवाले व रोगी को मंत्री झूँठी बातोंसे अथवा व्यंगबोलने(तानामारनेसे)चिढ़ावे तो साढ़ेतेरहपण राजा उससे दण्डलेवे ८.॥

उद्गूर्णेहस्तपादेतुदशविंशतिकौदमौ ॥ परस्परंतुसर्वेष
शस्त्रेमध्यमसाहसः २० पादकेशांशुककरोल्लुंचनेषुपण
न्दश ॥ पीडाकर्षांशुकावेष्टपादाध्यासेशतंदमः २१ शं
णितेनविनादुःखंकुर्वन्काष्ठादिभिर्नरः ॥ द्वात्रिंशतंपणान्द
ण्ड्योद्विगुणंदर्शनेसृजः २२ करपाददतोभंगेछेदनेकर्णन
शयोः ॥ मध्योदंडोव्रणोद्भेदेमृतकल्पहतेतथा २३ चेष्टाभं
जनवाग्रोधेनेत्रादिप्रतिभेदने ॥ कन्धरावाहुसक्थनांचभंगे
मध्यमसाहसः २४ एकघ्नतांबहूनांचयथोक्ताद्द्विगुणोद
मः ॥ कलहापहृतंदेयंदण्डश्चद्विगुणस्ततः २५ ॥

अपने समान जातिवाले को मारने के लिये जो हाथ व पांव उठावे तो सववर्णोंको क्रमसेदश और वीसपणदण्डदेनायदिशस्त्र उठावे तो मध्यम साहसका दण्डदेना २०जो पांव,केश,वस्त्र और हाथइनमें से कोई एकपकड़के खींचे तो दशपण दण्डलेना और जो कपड़े से लपेट बहुत दबाकर पांवसे मारे व खींचे तो सौ पणदण्डलेना २१जो काठ आदिसे ऐसामारे कि रुधिर न निकले तो वत्तीसपण उससे दण्ड लेना और जो लोहू देखपड़े तो दूना लेना २२ जो हाथ, पांव और दांत तोड़दे, नाक व कान काटले फोड़ाकुचलदे और अधमरा करने के समान मारे तो उससे मध्यमसाहसका दण्डलेना २३ चलना, खाना और बोलना किसी का रोकदे आंख व जीभमें चोटदे तथाकंधा,बाहु और मोटीजांघ तोड़दे तो उसको मध्यमसाहसका दण्डदेना २४ कई मनुष्य मिलके एकको मारेंपीटें तो जिस अपराधमें जितनादण्ड कहाहै उसका दूना उन हरएकसे लेना और जो चीज़ कलह में चुराली हो उसका दूनादण्ड राजालेवे और वहचीज़ भी स्वामीको दिला देनी चाहिये २५ ॥

दुःखमुत्पादयेद्यस्तुससमुत्थानजंव्ययम् ॥ दाप्योदण्डंच
योयस्मिन्कलहेसमुदाहृतः २६ अभिघातेतथाछेदेभेदेकु
ड्यावपातने ॥ पणान्दाप्यःपंचदशविंशतिंतद्द्वयंतथा २७
दुःखोत्पादिगृहेद्रव्यंक्षिपन्प्राणहरंतथा ॥ षोडशाद्यःपणा
न्दाप्योद्वितीयोमध्यमंदमम् २८दुःखेचशोणितोत्पादेशाखां
गच्छेदनेतथा ॥दण्डःक्षुद्रपशूनांतुद्विपणप्रभृतिःक्रमात् २९
लिंगस्यछेदनेमृत्यौमध्यमामूल्यमेवच ॥ महापशूनामेतेषु
स्थानेषुद्विगुणोदमः ३० प्ररोहिशाखिनांशाखास्कन्धसर्व
विदारणे ॥ उपजीव्यद्रुमाणांचविंशतेर्द्विगुणोदमः ३१ ॥

जो लड़ाईकरके किसीको दुःखपैदाकरे तो उसकी औषध में जो द्रव्यलगे सो और जिस दण्डयोग्य अपराधहो उतना दण्डभी देवे २६ जो कोई किसीकीभीत (दीवार) में धक्कादेछेदकरदे और बीचमेंगिरादे तो क्रमसे पांच,दश औरबीसपणदण्डदे और यदि सारीहीगिरादे तोपैंतीसपणदण्ड और उसके बनानेमें जोलगे सो देवे २७ जो किसीकेघरमें दुःखपैदाकरनेवाली व प्राणलेनेवाली चीज़-कोईफेंके तो उससेक्रमसे पहिले में सोलहपण और दूसरे (जीवलेनेवाली)में मध्यम साहसकादण्डदेना २८ छोटेछोटेपशु-ओं (बकरीहिरणआदि)कोजो ताड़नकरे,ऐसामारेकि रुधिरनिकल आवे,निर्जीवअंग(सींगआदि) काटे अथवा सजीवअंग तोड़दे तो क्रमसे दो,चार,छः और आठपणदण्ड देवे २९ और जो उनके लिंगकाछेदनकरे व मारडाले तो स्वामीको उनकामोलदे औरराजाको मध्यमसाहसकादण्डदे परन्तु जो महापशु (घोड़ाआदि)के पूर्वोक्त अंगोंकाभंगकरे तो दूनादण्डदेवे ३० जिनवृक्षोंकी कलम लगसक्तीहै ऐसे वृक्षोंको वा जिनवृक्षोंकेद्वारा मनुष्यकी जीविका चलसके उनकीशाखा (डाली)स्कन्ध(पेड़)अथवा मूलजड़काटे तो क्रमसे बीस चालीस और अस्सी पण दण्ड देवे ३१ ॥

अभिगन्तास्मिभगिनींमातरंवातवेतिह ॥
द्राजापंचविंशतिकंदमम् ९ अर्द्धोधर्म्मेपुद्विगुणःपरस्त्रीषूत्तमे
पुच ॥ दण्डप्रणयनंकार्य्यंवर्णजात्युत्तराधरैः १० प्रातिलो
म्यापवादेपुद्विगुणत्रिगुणादमाः ॥ वर्णानामानुलोम्येनत
स्मादर्द्धार्द्धहानितः ११ बाहुग्रीवानेत्रसक्थिविनाशेवाचिके
दमः ॥ शक्तस्तदर्द्धिकःपादनासाकर्णकरादिषु १२ अशक्त
स्तुवदन्नेवंदंडनीयःपणान्दश ॥ तथाशक्तःप्रतिभुवंदाप्यःक्षे
मायतस्यतु १३ पतनीयकृतेक्षेपेदण्डोमध्यमसाहसः ॥ उ
पपातकयुक्तेतुदाप्यःप्रथमसाहसम् १४ ॥

जो मा बहिनको गालीदेवे तो उससे पच्चीसपण राजादण्डले अपनेसेछोटीजातिको जोगालीदे तो जितनाकहाहै९उसकाआधा दण्डदे और अपनेसे बड़ीजाति वा पराई स्त्रीको गालीदे तो दूना दण्डदे इसीप्रकार वर्ण और जाति की उँचाई निचाई देखकर दण्डकी कल्पना करनी चाहिये १० ब्राह्मण आदि वर्णोंमें जो उलटा छोटा बड़ेको अधिक्षेप(गालीदेवे)तो दूना तिगुना आदि दण्डदेना और आनुलोम्यसे(बड़ीजातिवाला छोटीजातिवालेको) अधिक्षेप(गालिप्रदान)करे तो आधाआधा घटालेजाना ११ जो मुंहसे कहे कि तेरी भुजा,गला,आंख और हड्डी तोड़डालेंगे तो सौ पणदण्डलेना और पांव नासिका कान हाथ आदि तोड़नेकहेतो उसका आधा ५० पणलेना १२ अशक्त(रोगी)जो पूर्वोक्तबातेंकहे तो उससे दशपण दण्डलेना और जो रोगीको कोई समर्थमनुष्य उक्तप्रकार से(बाहुआदितोड़नेकहे)तो वह सौपणदण्ड औरउसके क्षेम(कुशलतासे)रहनेकेलिये प्रतिभूमी (जामिनभी) देवे १३ जो ऐसा आक्षेपकरे(तुहमतलगावे)कि जिससे पतित (जातिबाहर)हो नेका सम्भवहो तो मध्यमसाहसकादण्ड(जोपहिलेअध्यायमें कहि आये हैं)देना और उपपातक सहित आक्षेपकरे तो प्रथम साहस का दण्ड देना १४ ॥

त्रैविद्यनृपदेवानांक्षेपउत्तमसाहसः ॥ मध्यमोजातिपू
गानांप्रथमोग्रामदेशयोः १५ असाक्षिकहतेचिह्नैर्युक्तिभि
श्चागमेनच ॥ द्रष्टव्योव्यवहारस्तुकूटचिह्नकृतोभयात् १६
भस्मपंकरजःस्पर्शेदण्डोदशपणःस्मृतः ॥ अमेध्यपार्ष्णि
निष्ठ्यूतस्पर्शनेद्विगुणःस्मृतः १७ समेष्वेवंपरस्त्रीपुद्विगुण
स्तूत्तमेषुच ॥ हीनेष्वर्द्धदमोमोहमदादिभिरदण्डनम् १८
विप्रपीडाकरंछेद्यमंगमब्राह्मणस्यतु ॥ उद्गूर्णेप्रथमोदण्डः
संस्पर्शेतुतदर्द्धिकः १९ ॥

तीनों वेद जानने वाले को, राजा और देवताको आक्षेप करे तो उत्तम साहस दण्ड देना और जो जाति तथा समूह को आक्षेप लगाते उनसे मध्यम साहस तथा जो गांव और देश को आक्षेप देते उनसे प्रथम साहस दण्ड लेवे १५ ॥ इतिवाक्पारुष्यम् ॥ विना साक्षी दियेही कोई कहे कि हमें अकेले में किसीने मारा तो चिह्न (स्वरूप)युक्ति( कारण प्रयोजन आदि ) और आगम ( जनप्रवाद ) विना साक्षी हारदेखे क्योंकि झूँठा चिह्न ( निशानी ) वनालेने की शंका रहती है इस लिये परीक्षा भी करनी चाहिये १६ जो भस्म (खाक) पंक (कीचड़) और रज (धूलि)दूसरेपर फेंके तो उससे दशपण और जो अमेध्य (थूकखखार आदि)पार्ष्णि( एंड़ी )और कुल्ली करके किसी को मारे तो उससेदूना(२०पण)दण्ड लेना १७ यहदण्ड अपनी वराबरवालों में जानना और उत्तम जातिको परस्त्री के विषय में दूनादण्ड देना छोटीजातिके विषयमें आधादण्ड देना और जो मोह(भूल) अथवा मदसे ( नशापीने से वेहोश होकर ) आक्षेप किये हो तो कुछ दण्ड न देना १८ ब्राह्मणको किसी दूसरी जातिवाला जिस अंग से दुःखदे उसका वह अंग छेद न करवा देना जो मारने के लिये शस्त्र उठावे तो प्रथम साहस का दण्ड देना और शस्त्र छुकर छोड़दे तो आधा दण्ड देना १९ ॥

चैत्यश्मशानसीमासुपुण्यस्थानेसुरालये ॥ जातुद्रुमाणां द्विगुणोदमोवृक्षेपुविश्रुते३२गुल्मगुच्छक्षुपलताप्रतानौषधिवीरुधाम् ॥ पूर्वस्मृतादर्द्धदण्डःस्थानेषूक्तेषुकर्त्तने३३ सामान्यद्रव्यप्रसभहरणात्साहसंस्मृतम् ॥ तन्मूल्याद्द्विगुणोदण्डोनिह्नवेतुचतुर्गुणः ३४ यःसाहसंकारयतिसदाप्योद्विगुणंदमम्॥यश्चैवमुक्त्वाहंदाताकारयेत्सचतुर्गुणम् ३५ अर्घ्याक्रोशातिक्रमकृद्भ्रातृभार्य्याप्रहारदः॥संदिष्टस्याप्रदाताचसमुद्रगृहभेदकृत् ३६ सामन्तकुलिकादीनामपकारस्यकारकः पंचाशत्पणिकोदण्डएषामितिविनिश्चयः ३७ ॥

जो वृक्षचैत्यश्मशान (मशान व मरघट)सीमा (सरहद)पुण्य स्थान (तीर्थस्थल)और देवताके स्थानमें लगाहो अथवा प्रसिद्ध वृक्षहो उसकी शाखाआदि काटे तो दूनादण्डलेना ३२ गुल्म(जो लताघनीहो लम्बीनहो जैसे मालती)गुच्छ(जो सीधीनहो)जैसे(करण्ड)क्षुप(छोटीटहनीवाली)जैसे(कनेल)और लता (दाख आदि) इनकी शाखाआदि पूर्वोक्त स्थानोंमें काटे तो आधादण्ड जानना ३३ इतिदण्डपारुष्यप्रकरणम् ॥ परायेकीचीज बलात्कार(जोरावरी)से लेना इसको साहसकहतेहैं जितने की चीज़लियेहोउससे दूनादण्डदेवे और यदि निह्नव(नाकबूल)करेतो चौगुनादण्डदे ३४ साहस जो दूसरेसे कराता है उसको दूनादण्डदेना और जो यह कहे कि जितना धनलगेगा हमदेंगे तूकर उसको चौगुनादण्डलगाना ३५ जो पूज्यकापूजननकरे वा आज्ञा न माने,भाई की स्त्री को मारे,सन्देशा न कहे,तालातोड़े ३६ पड़ोसी और कुलिक(अपने कुलमें उत्पन्न आदि ) का अपकारकरनेवालाहो इनसबों को पचास २ पण दण्ड देना यह निश्चय है ३७ ॥

स्वच्छन्दविधवागामीविक्रुष्टनाभिधावकः ॥ अकारणे चाविक्रोष्टाचण्डालश्चोत्तमान्स्पृशेत् ३८ शूद्रप्रव्रजितानां चदैवेपित्र्येचभोजकः ॥ अयुक्तंशपथंकुर्वन्नयोग्योयोग्यकर्म्मकृत् ३९ वृषक्षुद्रपशूनांचपुंस्त्वस्यप्रतिघातकृत् ॥ साधारणस्यापलापीदासीगर्भविनाशकृत् ४० पितापुत्रस्वसृभ्रातृदम्पत्याचार्य्यशिष्यकाः ॥ एषामपतितान्योन्यत्यागी चशतदण्डभाक् ४१ वसानस्त्रीन्पणान्दण्ड्योनेजकस्तुपरांशुकम् ॥ विक्रयावक्रयाधानयाचितेषुपणान्दश ४२ पितापुत्रविरोधेतुसाक्षिणांत्रिपणोदमः ॥ अन्तरेचतयोर्यः स्यात्तस्याप्यष्टगुणोदमः ४३ ॥

जो जान बूझके विधवा स्त्रीसे गमन करे कोई दुःखी होकर पुकारे और न दौड़े विना प्रयोजन जो पुकारे और चाण्डाल होकर ऊंची जातिको छूले ३८ शूद्र और प्रव्रजित (संन्यासी आदि) को जो देव और पितृकर्म में खिलावे, अयुक्त (करनेयोग्य नहोऐसा) शपथ करे, जिस काम के योग्य न हो उसे भी करे ३९ बैल और छोटेपशुओं के पुंस्त्वका विनाशकरनेवाला, साधारण (जिस में बहुतेरों का स्वत्व हो ऐसी) वस्तु को छिपाने वाला दासी का गर्भ गिरानेवाला ४० इन सबों को और पिता,पुत्र,पति, भाई स्त्री,पुरुष,आचार्य्य और शिष्य ये पतित नहीं और इन्हें जो छोड़ दें उनको भी सौ रुपये दण्ड लगाना ४१ इतिसाहसप्रकरणम् ॥ धोबी पराया वस्त्रपहिने तो तीनपण दण्डलेना और जो बेचले या अवक्रयकर (भारेपर) दे मंगनीदे अथवा बन्धक रखदे तो दश पण दण्ड देना ४२ पिता और पुत्रके विवाद में जो साखी बने उससे तीनपण दण्ड देना और जो उनका बिचवई हो उसको चौबीस पण दण्ड देना ४३ ॥

तुलाशासनमानानांकूटकृन्नाणकस्यच ॥ एभिश्चव्य हृत्तायःसदाप्योदममुत्तमम् ४४ अकूटंकूटकम्ब्रूतेकूटं इचाप्यकूटकम् ॥ सनाणकपरीक्षीतुदाप्यउत्तमसाहसम् ४५ भिषड्मिथ्याचरन्दण्ड्यस्तिर्यक्षुप्रथमंदमम् ॥ मनुपेमध्यमंराजपुरुषेषूत्तमंदमम् ४६ अवध्यंयश्चवध्नाति वद्धंयश्चप्रमुंच्यति ॥ अप्राप्तव्यवहारंचसदाप्योदमम् त्तमम् ४७ मानेनतुलयावापियोंशमष्टमकंहरेत् ॥ दण्डंसदाप्योद्विशतंवृद्धौहानौचकल्पितम् ४८ भेषजस्नेहलवणगन्धधान्यगुडादिषु ॥ पण्येषुप्रक्षिपन्हीनंपणान्दाप्यस्तुषोडश ४९ ॥

जो तुला(तराजू)शासन (राजाकी आज्ञा मान) (तोला) और नाणक ( मुद्राचिह्नितद्रव्य ) को घटवढ़ वनावे और जो उनको काम में लावे उनको उत्तम साहसका दण्ड देना ४४ जो नाणक की परीक्षा करने वाला निकम्मे को अच्छा और भलों को निकम्मा कहे तो उसे भी उत्तम साहस का दण्ड देना ४५ जो वैद्य पशु पक्षियों को झूठी औषध वा उलटी औषध देवे तो प्रथम साहस दण्ड देना मनुष्य को दे तो मध्यम साहस का दण्ड देना और राजा के मनुष्य को दे तो उत्तम साहस का दण्ड देना ४६ जो वांधने के अयोग्य को राजा की आज्ञा विना वांधे बांधने के योग्य को छोड़दे और बालक को वा पराधीन को वांधे तो उससे उत्तम साहस का दण्ड दिलाना ४७ तापने वा, तोलने में जो आठवांभाग चीज़ का चुराले तो उससे दोसौ पण दण्ड लेना और इससे कम व अधिक चुरावे तो उसी रीति से कल्पना कर घटा वढ़ा लेना ४८ औषध चिकनी, लवण सुगंध, धान्य और गुड़आदि में जो कुछ निकम्मी चीज़ मिलादे तो सोरह पण दण्ड लेना ४९ ॥

मृच्चर्म्ममणिसूत्रायःकाष्ठवल्कलवाससाम्॥अजातौजाति करणेविक्रेयाष्टगुणोदमः ५० समुद्रपरिवर्त्तंचसारभांडंचकृ त्रिमम् ॥ आधानंविक्रयंवापिनयतोदण्डकल्पना ५१ भिन्ने पणेतपंचाशत्पणेतुशतमुच्यते॥द्विपणोद्विशतोदण्डोमूल्यवृ द्धौचवृद्धिमान् ५२ संभूयकुर्व्वतामर्थंसबाधंकारुशिल्पिना म् ॥ अर्घस्यह्रासंवृद्धिंवाजानतोदमउत्तमः ५३ संभूयवणि जांपण्यमनर्घेणोपरुन्धताम्॥विक्रीणतांवाविहितोदण्डउत्त मसाहसः ५४ ॥

मिट्टी,चाम,मणि,सूत्र,लोहा,काठ,वृक्षकाछिलकाऔरवस्त्रइन अधमसे उत्तम बनाके बेंचेतो जितने पर बेंचेहो उससे अठगुना दण्डलेना ५० समुद्र ( जो चीज़ ढकीहो जैसे पेटारी आदि)उस को जो अपने हस्त लाघव (हथचलाकी = हथफेर)से अदलबदल करदे और कस्तूरी आदि जो कोई बनाकर रक्खे वा बेंचे तो उस को आगे लिखाहुआ दण्ड देना ५१ जो पणसे कम तौलवाली बनावट की चीजको बन्धक रक्खे व बेंचे तो पचासपण दण्डउसे देना पणभरकी चीज बन्धकधरे व बेंचे तो सौसौ पणभरमें दोसौ पण दण्डदेना इसी रीति से जितना मोल बढ़ताजाय उतनाही दण्ड बढ़ाते जाना ५२ यदि वणिज (बनियां) लोग जो राजाने भावठहरादियाहै उसकी घटतीबढ़ती जानतेभीहों और आपसमें गुट्टबांध अपने लाभकेलिये दूसराएक ऐसाभाव ठहरावें कि जिस सेकारु ( रजकआदि ) और शिल्पि (चित्रकारआदि)को पीड़ाहो तो उनको उत्तम साहस का ( १००० पण) दण्डदेना ५३ जो बनियां आपस में एकड़ा करके अच्छी चीजको थोड़े मोलपर वि- कनेके लिये रोंकरक्खें अथवा छोटी चीज को बड़े मोल पर बेंचे तो भी उत्तम साहस का दण्डदेना ५४ ॥ /91

राजनिस्थाप्यतेयोर्घःप्रत्यहंतेनविक्रयः ॥ क्रयोवानिस्त्रवस्तस्माद्वणिजांलाभकृत्स्मृतः ५५ स्वदेशपण्येतुशतंवणिग्गृह्णीतपंचकम्॥दशकंपारदेश्येतुयःसद्यःक्रयविक्रयी५६ पण्यस्योपरिसंस्थाप्यव्ययंपण्यसमुद्भवम् अर्घोनुग्रहकृत्कार्यःक्रेतुर्विक्रेतुरेवच ५७गृहीतमूल्यंयःपण्यंक्रेतुर्नैवप्रयच्छति॥ सोदयंतस्यदाप्योसौदिग्लाभंवादिगागते ५८ विक्रीतमपिविक्रेयंपूर्वक्रेतर्य्यगृह्णति ॥ हानिश्चेत्क्रेतृदोपेणक्रेतुरेवहिसाभवेत् ५९ राजदैवोपघातेनपण्येदोषमुपागते ॥ हानिर्विक्रेतुरेवासौयाचितस्याप्रयच्छतः ६० ॥

जो राजा भावठहरादे उसीसे प्रतिदिन क्रयविक्रय (खरीदना और वेंचना) करें उससे जो कुछ शेषवचजाय वही वनियां लोग अपना लाभ समझें नाकि अपनेमनकाभाव वनालें ५५अपने देश की चीज जो वनियां झटपटवेंचे तो पांचरुपयेसैकड़ेलाभ(फायदा)लें और दूर देशकी चीज वेंचें तो दशरुपये सैकड़ालें ५६ जो पण्य (सौदा)का मोल और व्यय (खर्च) लगाहो दोनों गिनलेंउस से कुछ अधिक लाभ वेंचने और लेनेवाले कोहो ऐसा विक्री का भाव राजाठहरावे ५७ जोमोल (दाम) लेकर पण्य (सौदा) क्रेता (खरीदनेवाले)को नहींदेता तो उससे राजा सोदय(व्याजसमेत) दिलादेवे और जो मोललेनेवाला दूर देशसे आयाहो तो जितना उसको अपने देश में लेजाकर वेंचने से लाभ होता वहभी उसे राजा दिलादेवे ५८ यदि पूर्वक्रेता (पहिले मोल लेनेवाला) पण्य (सौदा) न ले तो दूसरेके हाथ वेंचदेना और जो क्रेता (खरीदने वाले) के योग्य से उस पण्य सौदा में हानि हो तो वहखरीदने वालेही की होती है ५९ मोललेने वाला मांगताहो और वेंचने वाला न देताहो इसी अन्तर में जो वह चीजकुछ विगड़जावे तो वेंचने वाले की हानि समझना ६० ॥

अन्यहस्तेचविक्रीतेदुष्टंवादुष्टवद्यदि ॥ विक्रीणीतेदम स्तत्रमूल्यात्तुद्विगुणोभवेत् ६१ क्षयंवृद्धिंचवणिजापण्याना मविजानता ॥ क्रीत्वानानुशयःकार्य्यःकुर्व्वन्षड्भागदण्ड भाक् ६२ सामवायेनवणिजांलाभार्थंकर्म्मकुर्व्वताम् ॥ ला भालाभौयथाद्रव्यंयथावासम्विदाकृतौ ६३ प्रतिषिद्धमना दिष्टंप्रमादाद्यच्चनाशितम् ॥ सतद्दद्याद्विप्लवाच्चरक्षितादश मांशभाक् ६४ अर्घप्रक्षेपणाद्विंशंभागंशुल्कंनृपोहरेत् ॥ व्यासिद्धंराजयोग्यंचविक्रीतंराजगामितत् ६५ मिथ्यावद न्परीमाणंशुल्कस्थानादपासरन् ॥ दाप्यस्त्वष्टगुणंयश्च सव्याजक्रयविक्रयी ६६ ॥

जो एककेहाथ विकीचीज़को दूसरेकेहाथवेंचदे अथवा निकम्मी चीज़को अच्छीवनाकेवेंचे तो मोलसेदूनादण्ड उसको राजा लगावे ६१ जो वणिकपण्य(सौदा)की हानिलाभ न जाने तोमोल लेकर उसमें सन्देहकरके फेरा फेरी न करे यदिकरे तो छठाभाग उसमेंदण्डलेना ६२ इतिविक्रीयासम्प्रदानम् ॥ समवायसे(इकट्ठे होकर) जो वनियां अपनेलाभकेलिये कोई कामकरे तो अपने २ द्रव्यके अनुसार लाभालाभ (घटीमुनाफा) उठावे अथवा जैसी सविद (सलाह) करली हो तैसा उठावे ६३ उनमेंसे यदिकोई जो वात वर्ज्जितकीगईथी उसकेकरनेसे व औरोंकी सम्पत्ति विनाही किसीवात के करनेसे कोई चीज़ नष्टकरदे तो वह उसको भरदे और जो कोई देवीसेवचावे तो उससे दशवांभागपावे ६४ भाव ठहरानेके कारणसे वीसवांभाग राजा शुल्क (महसूल) लेवे और जो चीज़ वेचनेकी मनाकीगईहो अथवा राजाके योग्यहो तो वह दूसरेकेपास विकनेपरभी राजालेलेवे ६५ जो शुल्क(महसूल)देने के भयसे तोलकमतीवतावे शुल्कस्थान(महसूलकीजगह)सेभाग जावे और जिसकेलिये दोमनुष्योंका विवाद (झगड़ा) होरहाहो ऐसीचीज़को मोलले वेंचे तो इनमनुष्योंसे अठगुनादण्डलेना ६६ ॥

तरिकःस्थलजंशुल्कंगृह्णन्दाप्यःपणान्दश ॥ ब्राह्मणप्रातिवेश्यानामेतदेवानिमंत्रणे ६७ देशान्तरगतेप्रेतेद्रव्यंदायादबान्धवाः ॥ ज्ञातयोऽवाहरेयुस्तदागतास्तैर्विनानृपः ६८ जिह्मंत्यजेयुर्निर्लाभमशक्तोन्येनकारयेत् ॥ अनेनविधिराख्यातऋत्विक्कार्षककर्म्मिणाम् ६९ ग्राहकैर्गृह्यतेचौरोलोप्त्रेणाथपदेनवा ॥ पूर्व्वकर्म्मपराधीचतथाचाशुद्धवासकः ७० अन्येपिशंकयाग्राह्याजातिनामादिनिह्नवैः ॥ द्यूतस्त्रीपानशक्ताश्चशुष्कभिन्नमुखस्वराः ७१ ॥

जो नौकाकाशुल्क (महसूल) लेनेवालाहै वह जोस्थल(सड़क) का शुल्कलेवे तो दशपणदंडदे और पड़ोसी ब्राह्मणको जो श्राद्ध आदि में निमंत्रण (नेवता) न दे तोभी यही दंड देवे ६७ यदि इकट्ठा व्यापारकरनेवालों में से कोई दूरदेशजाके मरजावे तो उसकेदायाद (पुत्रआदि) बांधव (ममेराभाईआदि) अथवा जाति के लोगआकर उसकाअंशलेवें औरइनमेंसे कोई न आवे तो राजा लेवे ६८ इनइकट्ठा व्यापारकरनेवालोंमेंसे जोजिह्महो(ठगहारी करे) उसको कुछलाभ न देकर अपनीसंगतिसे निकालदेवे और जोअशक्तहो वह अपनाकाम दूसरेसेकरावे इसीसे ऋत्विज और खेतीकरनेवालोंके कामकरने की भी रीति समझलेना ६९ इति सम्भूयसमुत्थानम्॥ ग्राहक(राजपुरुष) लोग जिसको सबमनुष्य चोरकहें, जिसके निकट चोराईहुई चीज़की कुछचिन्हाटी मिले जिसके पांवकीसाथ चोरीकेस्थल(कीजगह) के पादचिह्नसेमिल जाय जिसनेपहिलेभी चोरीकियाहो और जो अशुद्धवास(जिसके रहनेकीजगह न मालूमहोतो) इकसबेंको चोरीमेंपकडे ७० और भी जो अपनीजाति और नामआदिकोछिपाते हैं जोजुआकाखेल, परस्त्रीगमन और मद्यपान में आसक्तहैं,जिनका तुमकहो कौनहो ऐसा पूंछनेसे मुंहसूखजावे स्वर (आवाज़) बदलजावे ७१ ॥

प्रद्रव्यगृहाणांचपृच्छकागूढचारिणः ॥ निरायाव्य
यवन्तश्चविनष्टद्रव्यविक्रयाः ७२ गृहीतःशंकयाचौर्य्योना
त्मानंचेद्विशोधयेत् ॥ दापयित्वागतंद्रव्यंचौरदण्डेनदण्ड
येत् ७३ चौरंप्रदाप्यापहृतंघातयेद्विविधैर्वधैः ॥ सचि
ह्नंब्राह्मणंकृत्वास्वराष्ट्राद्विप्रवासयेत् ७४ घातितेपहृते
दोषोग्रामभर्त्तुरनिर्गते ॥ विवीतभर्त्तुस्तुपथिचौरोद्धर्त्तुरवी
तके ७५ स्वसीम्निदद्याद्ग्रामस्तुपदंवायत्रगच्छति ॥ पञ्च
ग्रामीवहिःक्रोशाद्दशग्राम्यथवापुनः ७६ ॥

जो पराये का धन और घरपूंछते फिरतेहैं जो गुप्तवेष बनाकर रहतेहैं, जिनको आय (आमद) नहो परन्तु व्यय (खर्च) बहुतहो और जो टूटी फूटी चीज़ के बेचने वालेहों इन सबों को शंका (शुबहा)से पकड़ना चाहिये ७२ जो शंका ( शुबहा ) से चोरी से पकड़ा गया और अपनी शुद्धता (सफ़ाई) न करे तो उससे हृत ( चोरी गई हुई )चीज़ दिलाना और उसे चोर का सा दण्ड भी देना ७३ चोरीसे चोरीगई चीज़ दिलाकर अनेक प्रकारके वधसे (मारने से) उसे दण्डदेना परन्तु ब्राह्मणहो तो उसके मस्तक में कुत्तेके पंजेका दाग देके अपनी राज्यसे निकालदेवे ७४ यदिगांव के भीतर चोरी और घात (खून) हो और चोर व मारने हारेका पता बाहर निकलजाने का न मिले तो ग्रामपालका दोषजानना ( उसीसे वहचीज़ व दण्डलेना ) विवीतबाड़ा व सराय में चोरी आदिहो तो उसके रक्षकसे लेना और राहमें हो तो मार्ग पालसे लेना ७५ जिसगांवकी सीमाके भीतरचोरी आदिहो उसगांव से वहचीज़लेना अथवा जहां चोरका पांवगयाहो उसस्थलके स्वामी से लेवे (यदि कईग्रामके मध्य) कोश दो कोशके पटपड़ में हुईहो तो उसके आस पास वाले पांच व दश गावों से लेना ७६ ॥

वन्दिग्राहांस्तथावाजिकुञ्जराणांचहारिणः ॥ प्रसह्य घातिनश्चैवशूलानारोपयेन्नरान् ७७ उत्क्षेपकग्रंथिभेदौकरसंदंशहीनकौ ॥ कार्य्यौद्वितीयापराधेकरपादैकहीनकौ ७८ क्षुद्रमध्यमवाद्रव्यहरणेसारतोदमः ॥ देशकालवयःशक्तीःसंचिन्त्यदण्डकर्म्मणि ७९ भक्तावकाशाग्न्युदकमन्त्रोपकरणव्ययान् ॥ दत्वाचौरस्यवाहंतुर्जानतोदमउत्तमः ८० शस्त्रावपातेगर्भस्यपातनेचोत्तमोदमः ॥ उत्तमोवाधमोवापिपुरुषस्त्रीप्रमापणे ८१ विप्रदुष्टांस्त्रियञ्चैव पुरुषघ्नीमगर्भिणीम् ॥ सेतुभेदकरींचाप्सुशिलाम्बध्वा प्रवेशयेत् ८२ ॥

जो वन्दिग्राह(कैदीछुड़ालेजाता)हो घोड़ा व हाथी चोराये और प्रसह्यघातक (जबरदस्ती किसीको मारते)हों तो इन्हेंशूल(शूली) परचढ़ावे ७७ उत्क्षेपक(उचक्काऔरग्रंथिभेद) (गँठिकटा)इनदोनों का पहिले अपराधमें तो क्रमसे हाथऔर संदंश (चुटकी) कटवा देना और दूसरे अपराध में एक एक हाथ और पांव कटवा देना ७८ क्षुद्र ( छोटी ) मध्यम और वड़ी चीज़के चोराने में उसद्रव्य के मोलके अनुसार दण्डदेना और देशकाल वय (अवस्था) और देखके भी दण्डकल्पना करना ७९ भोजन, रहनेकीजगह, आग, पानी, मन्त्र (सलाह) उपकरण ( औज़ार )और व्यय (खर्च) जो चोर अथवा मारने वाले को देवे अथवा उनको जानता हो तो उन्हें उत्तमदण्ड देना ८० किसीपर शस्त्रचलावे और गर्भपातकरे ( किसीका गर्भगिरावे)तो उत्तम दण्डपावे और जो पुरुष वा स्त्री को मारडाले तो (जातिकाल आदि विचारके)उत्तम व अधमदंड देना ८१ जो स्त्री अतिदुष्टा, पुरुष को मारने वाली और सेतु (पुलबांध ) तोड़ने वाली हो और गर्भवती न हो तो इन सबों के गले में शिला बांध जल में डुबो देना ८२ ॥

विषाग्निदाम्पतिगुरुनिजापत्यप्रमापणीम्॥विकर्णकरना सोष्ठींकृत्वागोभिःप्रमापयेत् ८३ अविज्ञातहतस्याशुकल हंसुतबांधवाः॥प्रष्टव्यायोषितश्चास्यपरपुंसिरताःपृथक्८४ स्त्रीद्रव्यवृत्तिकामोवाकेनवायंगतःसहः॥ मृत्युदेशसमासन्न म्पृच्छेद्वापिजनंशनैः ८५ क्षेत्रवेश्मवनग्रामविवीतखलदा हकाः ॥ राजपत्न्यभिगामीचदग्धव्यास्तुकटाग्निना ८६ पुमान्संग्रहणेग्राह्यःकेशाकेशिपरस्त्रियाः ॥ सद्योवाकामजै श्चिह्नैःप्रतिपत्तौद्वयोस्तथा ८७ ॥

विषदेनेहारी, आगलगाने वाली, गुरु,पति और अपने अपत्य को मारनेवाली स्त्री को नाक कान, हाथ और ओठ कटवाकर ( गर्भिणी नहो तो ) बैलों से मरवा देना ८३ जिसका मारने वाला जानपड़े तो उसके पुत्र, बन्धु और स्त्री से तथा व्यभिचारिणी स्त्रियों से झटपट इसप्रकार पूंछकर ( कि इससे किस के साथ बिगाड़था पतालगावे ८४ इन (पूर्वोक्त) लोगों से और जो मरण प्रदेश के आसपास रहनेवालेहों उनसे विश्वासदेकर सहज में इसप्रकार पूंछे कि यह जो मारागया इसकी क्या अभिलाषा थी,स्त्री को चाहता था वा द्रव्यकी इच्छा रखता था कौनसी जीविका चाहता था और किस के संगगयाथा ८५ जो खेत,घर, बन, गांव, विवीत ( बाड़ा ) और खलिहानमें आग लगावें और जो रानी के संग व्यभिचारकरें इनसबोंको कट ( सरहरी में लपेटवाकर जलादेना ८६ इति स्तेय प्रकरणम् ॥ यदि दूसरे की स्त्री के केश खींचकर हँसे बोले अथवा नख ( टटके ) नखक्षत+ आदि चिह्न देखपड़ें व दोनों की प्रीति देखपड़े तो पुरुष को व्यभिचार में पकड़ना ८७ ॥

---

+ नहं के दाग

ऊनंवाभ्यधिकंवापिलिखेद्योराजशासनम् ॥ पारदारिकचौरंवामुंचतोदण्डउत्तमः ९९ अभक्ष्येणाद्विजंदूष्यंदण्डयउत्तमसाहसम् ॥ मध्यमंक्षत्रियंवैश्यम्प्रथमंशूद्रमर्द्धिकम् ३०० कूटस्वर्णव्यवहारीविमांसस्यचविक्रयी ॥ अंगहीनस्तुकर्त्तव्योदाप्यश्चोत्तमसाहसम् १ चतुष्पादकृतोदोषोनापेहीतिप्रजल्पतः॥काष्ठलोष्टेपुपापाणबाहुयुग्मकृतस्तथा२छिन्नस्येनयानेनतथाभग्नयुगादिना॥पश्चाच्चैवापसरताहिंसनेस्वाम्यदोपभाक् ३ शक्तोप्यमोक्षयन्स्वामीदंष्ट्रिणांशृंगिणांतथा ॥ प्रथमंसाहसंदद्याद्विक्रुष्टेद्विगुणन्तथा ४ ॥

जोराजाकीशासन(आज्ञा)कोघटावढ़ाकर लिखे वा व्यभिचारी औरचोरकोपकड़के राजाको न सौंपे अपनेआपछोड़दे तोउत्तमदंड पावे ९९ अभक्ष्य(जोभोजनके योग्यनहीं मूत्र वा विष्ठाआदि)से जो ब्राह्मणका खानापीना दूपितकरेतो उत्तमदंडपावे क्षत्रियकाकरेतो मध्यम वैश्यकाकरेतो मध्यम और शूद्रकाकरेतो प्रथमसाहसका आधादंड़पावे ३०० जोकूटस्वर्ण (निकम्मेसोनेकोरंगदेकेअच्छा बनाकर उस)से व्यवहारकरे और जो कुत्सितमांस(कुत्ताबिल्ली) आदिकामांस वेचतेहैं उनका अंगछेदनकरवाना और उत्तमसाहसदंडभी लेना १ जो किसीका चतुष्पाद(चारपाया)किसीकोमार और उसका स्वामी ऐसा पुकाररहाहो कि हटजाना तो पालनेवालेका दोप नहीं और इसीप्रकार काठ,लोष्ट,(ढेला)बाण,पत्थर,बाहु और युग्य(रथमें नहे घोड़ेआदि)को फेंकताहो औरपुकारताहो कि हटजाना उसको हानिहो तो फेंकनेवालेकादोप नहीं २ जिसगाड़ीके बैलकीनाथटूटगईहो जुआटूटगयाहो और पीछेको हटरहाहो वह किसीको मारदे तो स्वामीका दोप नहीं ३ सींगवाले और दांतवाले पशु जो किसीको मारतेहों और उनकास्वामी छुड़ानेमें समर्थ होकर भी न छुड़ावे तो प्रथम साहसदंडपावे यदि पुकारनेपर भी न छुड़ावे तो उससे दूनादंड पावे ४ ॥

जारञ्चौरेत्यभिवदन्दाप्यःपञ्चशतन्दमम् ॥ उपजीव्यधनम्मुञ्चंस्तदेवाष्टगुणीकृतम् ५ राज्ञोनिष्टप्रवक्तारन्तस्यैवाक्रोशकारिणम् ॥ तन्मन्त्रस्यचभेत्तारञ्छित्वा जिह्वांप्रवासयेत् ६ मृतांगलग्नविक्रेतुर्गुरोस्ताडयितुस्तथा ॥ राजयानासनारोढुर्दण्डउत्तमसाहसः ७ द्विनेत्रभेदिनोराजद्विष्टादेशकृतस्तथा ॥ विप्रत्वेनचशूद्रस्यजीवतोष्टशतोदमः ८ दुर्दृष्टांस्तुपुनर्दृष्ट्वाव्यवहारान्नृपेणतु ॥ सभ्याःसजयिनोदण्ड्याःविवादाद्द्विगुणन्दमम् ९ योमन्येताजितोस्मीतिन्यायेनापिपराजितः ॥ तमायान्तम्पुनर्जित्वादापयेद्द्विगुणंदमम् १० ॥

किसी व्यभिचारी को अपने कलंकके डरसे चोर चोर कहके छुड़ादे तो पांचसौपणदंडदेना और जो धनलेकेछोड़दे तोजितना लियेहो उसका अठगुना दंडदे ५ जो कोई राजाकी अनिष्टबातों को कहाकरे व राजाकी निन्दा कियाकरे अथवा राजाके गुप्तमं (सलाह)कोप्रकटकियाकरे तो उसकीजीभकटवाकेदेशसे निक देना ६ जो मृतक के देह पर की चीज़ों को बेचे गुरूको ता करेऔ राजाके यान ( सवारी ) अथवा सिंहासन पर चढ़े उत्तम साहस दण्ड देना७जो किसीकी दोनों आंखें फोड़दे,वौ- का द्विष्टीदेश ( राजभंग आदिहोनेकी प्रसिद्धि) करे और शूद्रकरे ब्राह्मणकेवेषसेजीविका तो अठारहसौपण दण्डदेना८जोव्यवके- सभासदलोग अच्छी भांति न देखेहों (द्वेषवा प्रेमसे अन्यथा किं हों) तो राजास्वयं उसको दूसरी बारदेखे और जीतनेवाले समेत सब सभासदों से जितने का विवादहो उससे दूना दण्ड लेवे ६ जो न्यायसे ( सचमुच ) पराजित हुआहो और कहे कि हम परा- जित नहीं भये तो उसका व्यवहार फिरसे देखकर उसे पराजित करे और दूना दण्ड उससे लेवे १० ॥

नीवीस्तनप्रावरणसक्थिकेशावमर्शनम् ॥ अदेशकाल सम्भाषंसहैकासनमेवच ८८ स्त्रीनिषेधेशतन्दद्याद्द्विशतन्तुदमम्पुमान् ॥ प्रतिषेधेतयोर्दण्डोयथासंग्रहणेतथा ८९ स्वजातावुत्तमोदण्डआनुलोम्येनमध्यमः ॥ प्रातिलोम्येवधःपुंसोनार्याःकर्णादिकर्त्तनम् ९० अलंकृतांहरेत्कन्यामुत्तमंह्यन्यथाधमम् ॥ दण्डन्दद्यात्सवर्णासुप्रातिलोम्येवधःस्मृतः ९१ सकामास्वनुलोमासुनदोषस्त्वन्यथाधमः ॥ दूषणेतुकरच्छेदउत्तमायाम्वधस्तथा ९२ ॥

जो कोईपरायेकी स्त्रीकीन्नीवी (फुफनी) अंचल,जंघा औरकेश अभिलाषासमेतछुवे औरअकेलेमें व अँधेरेमें उससे बातचीतकरे अथवाएकही आसनपर बैठरहाहो तोभी व्यभिचारदोषमेंपुरुषको पकड़ना८८जिसस्त्रीके पिताभाईआदि उसकोजिसपुरुषसेबोलनमनाकरदियेहों और वहबोलतीदेखपड़े तो सौपणदण्डदेवे पुरुषको किसीस्त्रीके साथबोलनामनाकियाहो औरबोलतादेखपड़े तो दोसौपणदण्डलेना दोनोंकोवर्जितकियाहोतो व्यभिचारसे दण्ड होताहैसोलेना८९ अपनीजातिकीस्त्रीमें व्यभिचारकरेतोउत्तमसाहसकादंडदेना अपनेसे नीचजातियोंकीस्त्रीकेसाथकरनेमें मध्यम औरअपनेसे बड़ीजातिकीस्त्रीसेकरे तोपुरुषवधदंडपावे(माराजाय) और जोस्त्रीनीचपुरुषसे व्यभिचारकरे तोउसकाअपराधकेअनुसार नाककानआदि कटवादेना ९० जिसकाविवाहहोनेवालाहो और आभूषणपहिनेहो ऐसीअपनीजातिकी कन्याकोहरलेजाय तोउत्तम दंडपावे और विवाहहोनेवालानहो तो प्रथम साहसदंडदेना यदि उत्तमजातिकी कन्याकाहरणकरे तोवधा (मारा)जावे९१ यदिवह कन्या सकाम(चाहती) हो और अपनेसे नीचजातिकीहोतो दोष नहीं और अनचाहतीकोहरे तो प्रथमसाहसकादंडदेना जोकन्या को (नख वाअंगुलीप्रक्षेपआदिसे)दूषितकरे तोउसकाहाथकटवाना और जोउत्तमजातिकीकन्याको ऐसाकरेतोउसेमरवाडालना ९२॥

शतंस्त्रीदूषणेदद्याद्द्वेतुमिथ्याभिशंसने॥पशून्गच्छन्शतन्दाप्योहीनांस्त्रींगांचमध्यमम् ९३ अवरुद्धासुदासीपुभुजिष्यासुतथैवच ॥ गम्यास्वपिपुमान्दाप्यःपंचाशत्पणिकन्दमम् ९४ प्रसह्यदास्यभिगमेदण्डोदशपणःस्मृतः॥ बहूनांयद्यकामांसौचतुर्विंशतिकःपृथक् ९५ गृहीतवेतनांवेश्यांनेच्छन्तींद्विगुणंवहेत्॥अगृहीतेसमन्दाप्यःपुमानप्येवमेवच ९६ अयोनौगच्छतोयोषांपुरुषंवापिमेहतः ॥ चतुर्विंशतिकोदण्डस्तथाप्रव्रजितागमे ९७ अंत्याभिगमनेत्वंक्यःकबन्धेनप्रवासयेत् ॥शूद्रस्तथांत्यएवस्यादन्तस्यार्यागमेबधः ९८ ॥

जो किसीकी कन्याका सच्चाभी दोष प्रकाशकरे तो उसमें सौ पणदण्डलेना और झूठमूठ दोषलगावे तोदोसौपणदण्डलेनापशुमेंगमनकरे उससेसौपण दंडलेना और नीचस्त्री तथागौमें गमन करेतोमध्यमसाहसदंडदेना ९३ जोपुरुष परायेकी अवरुद्धा (जिसको घरसेबाहरनिकलनामनाहै) औरभुजिष्या (जिसेकिसीकोसौंपदिया हो ऐसी) दासियोंमेंगमनकरे तो उससे पचासपणदंडले यद्यपि वे गमनकेयोग्यहैं परन्तु दूसरेकीहैं ९४ इनसेव्यातिरिक्त और दासियें में यदिबलात्कारसेगमनकरे तो दशपणदंडदे और जो कई पुरु एकहीकेपास उसकीइच्छाकेविनाहीं गमनकरें तो उनसबको चौबीस२४पणदंड देना ९५ जो वेश्यादामलेके भोगकी इच्छा न करे और शरीरसे रोगीनहो दूनादे तो विनामोललियेहीं स्वीकार किये हो और फिरन चाहे तो बराबरदे यहीदंड पुरुषकोभीजानना ९६ जोस्त्रीकीयोनि छोड़ि दूसरेअंगमेंगमनकरे, पुरुषकेसामने रतिआदिकरे, और प्रव्रजितासंन्यासिनि वा अवधूतिनीके पास जावे तो चौबीसपणदण्डदेना ९७ चाण्डालकी स्त्रीसेगमनकरे तो उसकेमाथेमें भगकाआकार दागकर अपनेराज्यसे निकालदे और जोशूद्र हो तो वहचाण्डालहीहोजाताहै यदिचाण्डालउत्तमजातिकीस्त्रीसे गमन करेतो उसे मरवाडालना ९८ इतिस्त्रीसंग्रहणप्रकरणम् ॥

राज्ञाऽन्यायेनयोदण्डोगृहीतोवरुणायतम् ॥ निवेद्य दद्याद्विप्रेभ्यःस्वयन्त्रिंशद्गुणीकृतम् ३११ ॥

इतिश्रीयाज्ञवल्क्यीयेधर्म्मशास्त्रेद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

यदि राजा किसी से अन्याय करके दण्ड लेवे तो उसका तीस गुणा अपने पाससे वरुण देवताके नाम संकल्प करके ब्राह्मणों को दे और जितना दण्ड लियेहो उतना उसको फेरदे ३११ ॥

इतिश्रीयाज्ञवल्क्यस्मृतिटीकायांपञ्चनदमहाविद्यालयीये
प्राच्यविद्यापाठशालायाम्मुख्यसंस्कृताध्यापकेनपण्डि
तगुरुप्रसादशर्मणाहिन्दीभाषयाविरचितायाम्मिता
क्षरानुयायिन्यांव्यवहाराध्यायःद्वितीयस्सम्पूर्णः२॥

—◎—

ऊनद्विवर्षंनिखनेन्नकुर्यादुदकन्ततः ॥ आश्मशानादनुव्रज्यइतरोज्ञातिभिर्मृतः १ यमसूक्तन्तथागाथांजपद्भिलौंकिकाग्निना ॥ सदग्धव्यउपेतश्चेदाहिताग्न्यावृतार्थवत्२ सप्तमाद्दशमाद्वापिज्ञातयोभ्युपयन्त्यपः ॥ अपनःशोशुचिदेंघमनेनपितृदिङ्मुखाः ३ एवम्मातामहाचार्य्यप्रेतानामुदकक्रिया ॥ कामोदकंसखिप्रजास्वस्त्रीयश्वशुरर्त्विजाम् ४ सकृत्प्रसिञ्चन्त्युदकन्नामगोत्रेणवाग्यताः ॥ नब्रह्मचारिणः कुर्युरुदकम्पतितास्तथा ५ ॥

जो पूरा दो वर्ष का नहो ऐसा बालक मृतक हो तो उसे पृथ्वी में गाड़ देना और उसको उदक (तिलांजलि) भी न देना इससे अधिकअवस्थाकाहो तो जातिकेलोगश्मशानतकउसकेपीछेजावें १ और यमसूक्त तथा यमगाथा(ये दोनोंयमदेवताके वेदोक्तमन्त्र हैं) पढ़ाकरें लौकिक अग्नि ( न कि अग्निहोत्रकी अग्नि ) से उसका दाहकरें यदिउसका यज्ञोपवीत हुआहो तो अग्निहोत्र करनेहारे को गृह्यअग्निसे और जिसपात्रका प्रयोजन पड़े उस से दाहादि कर्म करें अग्निहोत्री नहों तो लौकिक अग्निसे दाहकरें २ सातवें वा दशवें दिनसे पहिले ( किसी अयुग्म दिनमें ) जाति के लोग जल के समीप ( अपनः शुचिदघम् ) इसमंत्र को पढ़ते आकर उदक दानकरें ३ इसी प्रकार मातामह ( नाना ) और आचार्य काभी उदक दानकरना मित्र, व्याही हुई लड़कियां, भागिनेय ( भानजा ) श्वशुर और ऋत्विज इनको इच्छा हो तो उदक देना नहीं तो न देना ४ ( प्रेतका ) नाम और गोत्र लेकर मोन साध एक बार जल देवे परन्तु ब्रह्मचारी और पतित ये उदक दान न करें ५ ॥

पाखण्ड्यनाश्रिताःस्तेनाभर्तृघ्न्यःकामगादिकाः ॥ सु
राप्यआत्मत्यागिन्योनाशौचोदकभाजनाः ६ कृतोदका
न्समत्तीर्णान्मृदुशाद्वलसंस्थितान् ॥ स्नातानपवदेयुस्ता
नितिहासैःपुरातनैः ७ मानुष्येकदलीस्तम्भनिःसारेसार
मार्गणम् ॥ करोतियःससम्मूढोजलबुद्बुदसन्निभे ८ पञ्च
धासम्भृतःकायोयदिपञ्चत्वमागतः ॥ कर्मभिःस्वशरीरो
त्थैस्तत्रकापरिदेवना ९ गंत्रीवसुमतीनाशमुदधिर्दैवतानि
च ॥ फेनप्रख्यःकथंनाशम्मर्त्यलोकोनयास्यति १० श्ले
ष्माश्रुबान्धवैर्मुक्तम्प्रेतोभुंक्तेयतोवशः ॥ अतोनरोदितव्यं
हिक्रियाःकार्य्याःस्वशक्तितः ११ ॥

पाखंडी (जोखोपड़ी आदिलिये फिरते हैं) अनाश्रित (जो किसी आश्रममें नहो) चोर (सुवर्ण आदि उत्तम द्रव्यके चुरानेवाले) पति मारने वाली स्त्री व्यभिचार करने वाली इत्यादि स्त्री ( निषिद्ध ) सुरा पीनेवाले और आत्मघात करनेवाले इनको उदक न देना और इनका आशौच भी न मानना ६ जब उदक दान कर चुके और जहां हरी घास लगी हो उस भूमि पर बैठे तो पुरानी कथा कह २ के उनका शोक दूर करे ७ और यह कहे कि मनुष्यलोक कदलीके खंभके समान भीतर पुप्लखा है इसमें जो कोई स्थिरता का खोज करे वह मूर्ख है क्योंकि यहां पानीके बबूले का लेखाहै ८ अपने किये हुये कर्मों के कारण पांच तत्त्वोंसे यह शरीर बना है यदि वह उन्हीं पांचों में मिलगया तो उस में रोना क्या ९ पृथ्वी, समुद्र और देवता लोग भी नाशको प्राप्त होंगे तो उनकी अपेक्षा फेन सदृश जो यह मर्त्यलोक है सो क्यों न नष्टहोगा १०बांधवलोग जो श्लेष्मा (खखार) और आंसू गिराते हैं वह सब मृतक को यमके दूत खिलाते हैं इसलिये रोना न चाहिये परन्तु अपनी शक्तिके अनुसार क्रिया करनी चाहिये ११ ॥

इतिसंश्रुत्यगच्छेयुर्गृहम्बालपुरःसराः ॥ विदस्यनिम्ब
पत्राणिनियताद्वारिवेश्मनः १२आचम्याग्न्यादिसलिलंगो
मयंगौरसर्षपान् ॥ प्रविशेयुःसमालभ्यकृत्वाश्मनिपदंशनैः
१३ प्रवेशनादिकंकर्म्मप्रेतसंस्पर्शिनामपि ॥ इच्छतान्तत्क्ष
णाच्छुद्धिम्परेपांस्नानसंयमात् १४आचार्यपित्रुपाध्यायान्नि
र्हृत्यापिव्रतीव्रती॥ सकटान्नंचनाश्नीयान्नचतैःसहसम्वसेत्
१५क्रीतलब्धाशनाभूमौस्वपेयुस्तेपृथक्पृथक्॥ पिण्डयज्ञा
वृतादेयम्प्रेतायान्नन्दिनत्रयम् १६ जलमेकाहमाकाशेस्था
प्यंक्षीरंचमृण्मये ॥ वैतानोपासना·काय्र्या·क्रियाश्चश्रुतिनो
दनात् १७ ॥

ऐसी बातेंसुन बालकोंको आगेकर घरजावें घरकेद्वारपर निम्ब वृक्षकी पत्तियांकूचकर १२ आचमनकर अग्नि,जल, गोवर, और पीलेसरसों इनका स्पर्शकर तथा पत्थरपर पांवरखके धीरेसे घरमें बैठे १३ जो अपनी जातिसे दूसराभी कोई अपनीइच्छासे मृतक का स्पर्शकरे तो निंवपत्रका कूचनाआदि प्रवेशतापर्यन्त कर्म वह भी करे और उसकी शुद्धिस्नान और प्राणायामकरनेसे उसीक्षणहोजाती है १४ आचार्य(जो आचाराध्यायमें कहआयेहैं)पिता माताऔर उपाध्याय(कहआयेहैं)यदि इनको ब्रह्मचारी श्मशानतकलेजावें तोउसका व्रतभंग नहींहोता परन्तु आशौचियोंकाअन्न न खावें और न उनकेपासरहें १५ अशौची लोग अन्नमोललेकर भोजनकरें भूमिके ऊपर अलग अलग सोवें,और श्राद्धकी रीतिसे (अपसव्यहोकर)मृतकको तीनदिन पिण्डरूप अन्नदेवे १६ एक दिन मृतकके लिये आकाशमें जल और दूध मिट्टीके पात्रमेंरखना और अग्निहोत्र आदि वैदिक नित्यकर्म्म किसी दूसरे से कराना १७ ॥

त्रिरात्रन्दशरात्रम्वाशावमाशौचमिष्यते ॥ ऊनद्विवर्षउ भयोःसूतकम्मातुरेवहि १८ पित्रोस्तुसूतकम्मातुस्तदसृग्द र्शनाद्ध्रुवम्॥तदहर्नप्रदुष्येतपूर्वेपांजन्मकारणात् १९अन्त राजन्ममरणेशेपाहोभिर्विशुद्ध्यति ॥गर्भस्रावेमासतुल्यानि शाःशुद्धेस्तुकारणम् २० हतानान्नृपगोविप्रैरन्वक्षंचात्मघा तिनाम् ॥ प्रोपितेकालशेपःस्यात्पूर्णेदत्त्वोदकंशुचिः २१ ॥

(सापिण्ड और सगोत्रके भेदसे)तीन वा दशादिनमृतकका अशौचहोताहै यदिदोवर्षसे छोटी अवस्थावालामरे तो माता और पिताहीको अशौचहोता और सूतक(जन्मनेमें न छूना)केवल माताहीको होताहै १८ जन्ममें पिता और माताको न छूना चाहिये तिसमें भी माताको रुधिरदेखपड़ताहै इसहेतु अवश्यही न छुवे और बालकके जन्मदिनमें श्राद्धआदि क्रियाकरनेमें कुछदोपनहीं क्योंकि बालकका रूपधर पितर आतेहैं १९ यदि एक मनुष्यमरा वा जन्माहो और दशदिनके भीतरही दूसराजन्मे या मरे तोउसकाभी शुद्ध जो पहिलेके शेप(बाकी)दिनरहेहों उतनेहीमें होजाताहै गर्भपातहोजावे तो(चारमहीनेसे पहिले माताहीकोतीनादिन अनन्तर)जितनेमहीनेका गर्भहो उतनेहीदिनमें माता शुद्धहोतीहै और पिताआदिको तीनदिनपर छःमहीनेसे अधिकहो तो प्रसवकेतुल्य अशौचलगताहै २० ब्राह्मण, राजा और गौ इनसे जो मारेगये और जिन्होंने अपनेआप जीदिया इनका अशौच उसीक्षणहोताहै विदेशमें मरजावे तो दशदिनमें जोवचाहो उतनाहीं अशौच मानना और दशदिन बीतगयेहों तो उदकदानकरके उसीक्षण शुद्धहोताहै(परन्तु यह बात माता पिताके विषयमें नहीं है उनका पूरा दशदिनमाननाहोताहै और भी कई प्रकार समझें हैं स्मृतियों में देखलेना) २१ ॥

क्षत्रस्यद्वादशाहानिविशःपंचदशैवतु ॥ त्रिंशद्दिनानिशूद्रस्यतदर्द्धंन्यायवर्तिनः २२ आदन्तजन्मनःसद्यआचूडानैशिकीस्मृता ॥ त्रिरात्रमाव्रतादेशाद्दशरात्रमतःपरम् २३ अहस्त्वदत्तकन्यासुबालेषुचविशोधनम् ॥ गुर्वंतेवास्यनूचानमातुलश्रोत्रियेषुच २४ अनौरसेषुपुत्रेषुभार्यास्वंन्यगतासुच ॥ निवासराजनिप्रेतेतदहःशुद्धिकारणम् २५ ब्राह्मणानानुगंतव्योनशूद्रोनद्विजःक्वचित् ॥ अनुगम्यांभसिस्नात्वास्पृष्ट्वाग्निंघृतभुक्शुचिः २६ महीपतीनांनाशौचहतानांविद्युतातथा ॥ गोब्राह्मणार्थेसंग्रामेयस्यचेच्छतिभूमिपः २७ ॥

क्षत्रीको बारह दिन वैश्यको पन्द्रह और शूद्रको तीसदिनका अशौचहोताहै परन्तु जो शूद्रब्राह्मणकी सेवामें तत्परहो उसको पन्द्रहदिनका होता है २२ दांत निकलने से पहिले मरे तो उसी क्षण शुद्धहोताहै, दांतनिकलनेकेअनन्तर मुंडनतक एकदिनरात औरमुंडनसे व्रतबन्धतक तीनदिनरात और व्रतबन्धहोनेपर दश दिनका अशौच मानना २३ जिस कन्याका वाग्दान न कियाहो उसके और बालक, गुरू, अन्तेवासी (जो ब्रह्मचारी पढ़नेको गुरू के पासरहे) वेदवेत्ताब्राह्मण, मामा और श्रोत्रिय इनके मरने में एक दिनका अशौच मानना २४ औरस छोड़ दूसरे पुत्रों के व्यभिचारिणी भार्या के और अपने देशके राजाके मरने में एकही दिनसे शुद्धहोताहै २५ ब्राह्मण किसी असगोत्रद्विज अथवा शूद्र के मृतक के पीछे श्मशान में न जावे यदि जावे तो स्नानकरके अग्निका स्पर्शकरे और उसदिन केवल घी खाकर रहे तब शुद्ध होताहै २६ राजाओं को अशौचनहींहोता जो बिजली का मारा मराहो गौ वा ब्राह्मण के लिये संग्राम में जो मरे जिसको राजा न चाहे इनसबों का अशौच न मानना २७ ॥

ऋत्विजांदीक्षितानांचयज्ञियंकर्म्मकुर्वताम् ॥ सत्रिव्रति ब्रह्मचारिदातृब्रह्मविदांतथा २८ दानेविवाहेयज्ञेचसंग्रामे देशविप्लवे ॥ आपद्यपिहिकष्टायांसद्यःशौचंविधीयते २९ उदक्याशुचिभिःस्नायात्संस्पृष्टस्तैरुपस्पृशेत् ॥ अब्लिंगानिजपेच्चैवगायत्रींमनसासकृत् ३० कालोग्निःकर्म्ममृद्वायुर्मनोज्ञानंतपोजलम् ॥ पश्चात्तापोनिराहारःसर्वेमीशुद्धिहेतवः ३१ अकार्य्यकारिणंदानंवेगोनद्याश्चशुद्धिकृत्॥ शोध्यस्यमृच्चतोयंचसंन्यासोवैद्विजन्मनाम् ३२ तपोवेदविदांक्षांतिर्विदुषांवर्ष्मणोजलं ॥ जपःप्रच्छन्नपापानांमनसः सत्यमुच्यते ३३ भूतात्मनस्तपोविद्येबुद्धेर्ज्ञानंविशोधनम्॥ क्षेत्रज्ञस्येश्वरज्ञानाद्विशुद्धिःपरमामता ३४ ॥

ऋत्विजलोग, दीक्षित (जिसनेयज्ञमेंअभिषेकपायाहो ) यज्ञके कामकरनेवाले,यज्ञकरनेवाले,व्रतकरनेवाले (यज्ञऔर उत्सव कर रहेहों) ब्रह्मचारी,दाता और ब्रह्मज्ञानीइनसबपुरुषोंको २८ और दान, विवाह, यज्ञ, लड़ाई, देश विप्लव और बड़ाकष्ट देनेवाली विपत्ति इन सब समयोंमें उसीक्षण शुद्धिहोजातीहै २९ रजस्वला स्त्री और चाण्डाल जो छू देवे तो स्नान कर उनको छू के कोई दूसरा छूवे तो आचमन करने से और वरुणदेवता के मंत्र तथा गायत्री जपने से शुद्ध होताहै ३० काल,अग्नि, मृत्तिका,वायु, मन, ज्ञान, तप, जल, पश्चात्ताप और उपवास ये सब शुद्धि के हेतुहैं ३१ निकम्मा काम करनेवालोंकीशुद्धि दान से होती है औरनदीकेवेगसे अशुद्धवस्तुकीमृत्तिका औरजलसे तथाद्विजोंकी शुद्धिसंन्याससेहोतीहै ३२ वेदजाननेवालों कीतपसे विद्वानों की क्षमासे शरीरकीजलसेगुप्तपापोंकीजपसे, औरमनकीसचाईसे३३ भूतात्माकी तप और विद्यासेबुद्धिकीज्ञानसे और क्षेत्रज्ञकीईश्वर के ज्ञानसे परमशुद्धता होती है ३४ ॥ इत्यशौचप्रकरणम् ॥

क्षात्रेणकर्म्मणाजीवेद्विशांवाप्यापदिद्विजः ॥ निस्तीर्य्य
तामथात्मानंपावयित्वान्यसेत्पथि ३५ फलोपलक्षौमसोम
मनुष्यापूपवीरुधः ॥ तिलौदनरसक्षारांदधिक्षीरंघृतंजल
म् ३६ शस्त्रासवमधूच्छिष्टमधुलाक्षाथवर्हिषः ॥ मृच्चर्म्म
पुष्पकुतुपकेशतक्रविषक्षितीः ३७ कौशेयनीललवणमांसै
कसफसीसफान् ॥ शाकार्द्रौषधिपिण्याकपशुगंधांस्तथैव
च ३८. वैश्यवृत्त्यापिजीवन्नोविक्रीणीतकदाचन ॥ धर्मार्थं
विक्रयंनेयास्तिलाधान्येनतत्समाः ३९ लाक्षालवणमांसानि
पतनीयानिविक्रये॥पयोदधिचमद्यंचहीनवर्णकराणितु ४०॥

आपत्तिकाल में ब्राह्मण क्षत्री के अथवा वैश्यों के काम करके जीविकाकरे और जब उससमयसे पारहो जाय तो प्रायश्चित्त से देह पवित्रकर अपनी निज वृत्ति ग्रहण करे ३५ फल, पत्थर, अतसी के वस्त्र आदि, सोमलता, मनुष्य, पुआ, विरुद्ध तिल, ओदन ( भात ) रस ( तेल आदि ) क्षार ( खारी नोन आदि ) दही, दूध, घी, जल ३६ शस्त्र, आसव, ( मदिरा अरक आदि ) मधु, जूठामद्य, लाक्षा, कुश, मिट्टी, चाम, फूल, कुतुप ( कम्मल ) बालकी चीज़, ( चवरआदि ) तक्र (माठा) विष, पृथ्वी ३७ पाट वस्त्र, नील, लवण, मांस, एकखुरवाले (घोड़ाआदि) सीसा, शाक आर्द्रौषधि ( गीलीविरई ) पिण्याक ( पीना ) और पशु (बनैल ) मृगआदि, गन्ध चन्दन आदि ३८ इनसब चीजों को वैश्यकी वृत्तिकरे तोभीनवेंचे धर्म्मकार्य के अर्थ किसीदूसरेअन्नको बराबर लेकर तिलकी विक्रीकरे ३९ लाख, नोन और मांस इनके बेंचने से मनुष्य पतितहोता और दूध, दही और मदिरा इनके बेंचनेसे हीनवर्ण होजाताहै ४० ॥

आपद्गतःसम्प्रगृह्णन्भुञ्जानोवाग्यतस्ततः ॥ नलि
प्येतैनसाविप्रोज्वलनार्कसमोहिसः ४१ कृपिशिल्पंभृति
र्विद्याकुसीदंशकटंगिरिः ॥ सेवानूपंनृपोभैक्ष्यमापत्तौजीव
नानितु ४२ बुभुक्षितस्त्र्यहंस्थित्वाधान्यमब्राह्मणाद्धरेत् ।
प्रतिगृह्यतदाख्येयमभियुक्तेनधर्म्मतः ४३ तस्यवृत्तंकुलंशी
लंश्रुतमध्ययनंतपः ॥ ज्ञात्वाराजाकुटुम्बंचधर्म्यांवृत्तिंप्रक
ल्पयेत् ४४सुतविन्यस्तपत्नीकस्तयावानुगतोवनम्॥वानप्र
स्थोब्रह्मचारीसाग्निःसोपासनोव्रजेत् ४५ अफालकृष्टेना
ग्नींश्चपितॄन्देवातिथीनपि ॥ भृत्यांश्चतर्पयेत्श्मश्रुजटालोम
दात्मवान् ४६ ॥

आपत्कालमें यदिब्राह्मणनीचदानले व भोजनकरेतो दोषनहीं क्योंकि उससमयवहअग्नि और सूर्य्यके समानहोताहै ४१ खेती करनी,शिल्प (कारीगरी) भृति(मजूरी)विद्या (पढ़नाआदि,कुसीद ( ब्याजलेनेवाला ) शकट ( गाड़ी ) गिरि ( पहाड़की घासलकड़ी बेंचना) सेवा अनूप (जलप्रायदेश) नृप (राजा) और भीष येसब विपत्तिकालमेंजीनेकेउपायहैं ४२ तीनदिनभूखारहकरब्राह्मणको छोड़दूसरेकेघरसे अन्नचुरानाबदि पकड़ाजावे तोधर्मसे सच सच कहदेवे ४३ इसप्रकारविपत्तिमेंपड़ेहुये मनुष्यका कुल,शील,विद्या वेद,तप और कुटुम्ब यहसबदेखके राजा उसको धर्म के अनुकूल वृत्ति ( जीविका ) ठहरादेवे ४४ इत्यापद्धर्मप्रकरणम् ॥ लड़कों को स्त्रीसौंपकर व उसे साथही लेकर ब्रह्मचर्य्यव्रत धारण करके अग्नि (वैतानाग्नि) और उपासना ( गृह्याग्नि ) समेत वानप्रस्थहोवे (वनमेंजावे) ४५ विनजुती भूमिमें जो अन्न उपजे उसी से अग्नि,पितर,देवता,अतिथि और भृत्यों ( सेवकों को) तुष्टकरे जटा और रोम न तुड़ावे आत्मवान् (आत्माकीउपासनामें ) रत भी होवे ४६ ॥

अह्नोमासस्यपण्णांवातथासंवत्सरस्यवा ॥ अर्थस्यसं
चयंकुर्य्यात्कृतमाश्वयुजेत्यजेत् ४७ दांतस्त्रिपवणस्नायी
निवृत्तश्चप्रतिग्रहात् ॥ स्वाध्यायवान्दानशीलःसर्वसत्त्वहि
तेरतः ४८ दन्तोलूखलिकःकालपक्काशीवाश्मकुट्टकः ॥
श्रौतंस्मार्त्तंफलंस्नेहैःकर्म्मकुर्य्यात्तथाक्रियाः ४९ चांद्राय
णैर्नयेत्कालंकृच्छ्रैर्वावर्त्तयेत्सदा ॥ पक्षेगतेवाप्यश्नीयान्मा
सेवाहनिवागते ५० स्वप्याद्भूमौशुचीरात्रौदिवासंप्रपदैर्न
येत् ॥ स्थानासनविहारैर्वायोगाभ्यासेनवातथा ५१ ग्री
ष्मेपंचाग्निमध्यस्थोवर्षासुस्थण्डिलेशयः ॥ आर्द्रवासास्तु
हेमन्तेशक्त्यावापितपश्चरेत् ५२ ॥

एकदिन, महीनाभर, छः महीना अथवा वर्षभर के लिये अन्न इकट्ठा रक्खे और उसको कुंवार की पूर्णमासी को सब उठा देवे ४७ इन्द्रियों का दमन रक्खे तीनकाल स्नानकरे दान न लेवे वेदपढ़ाकरे दानदियाकरे और सब जीवों के हित में तत्पर रहे ४८ दांतसे कुचलकर जो चीज़ खासके सो खावे ( ओखली में न कूटे ) अथवा अपने से जो पकगयाहो सो खावे व पत्थरपर कूटले और वेदोक्तकर्म व धर्मशास्त्र की क्रियामें जो हवन आदि करनाहो और देहमें मलना आदि निजकार्य भी फल के चिकना (तेल) से करे ४९ सदा चान्द्रायण व्रत अथवा कृच्छ्र व्रत करके अपनाकाल वितावे अथवा पन्द्रहदिन व महीना भर व एकदिन वीतनेपर भोजनकरे ५०, शुद्धहोके रातको नंगी भूमिपर सोवे और दिनमें घूमते फिरते वितावे अथवा स्थान ( खड़ा रहना ) और आसन (वैठने)के विहारसे व योगाभ्यास से दिन काटे ५१ ग्रीष्म ( गरमी ) में पंचाग्नि के बीच बैठे, वर्षा में भूमि पर सोवे हेमन्त ऋतु में गीलावस्त्र पहिने अथवा अपनी शक्ति के अनुसार तपकरे ५२ ॥

यःकण्टकैर्वितुदतिचन्दनैर्यश्चलिम्पति ॥ अक्रुद्धोपरि
तुष्टश्चसमस्तस्यचतुस्यच ५३ अग्नीन्वाप्यात्मसात्कृत्वा
वृक्षावासोमिताशनः ॥ वानप्रस्थगृहेष्वेवयात्रार्थम्भक्ष्य
माचरेत् ५४ ग्रामादाहृत्यवाग्रासानष्टौभुंजीतवाग्यतः ॥
वायुभक्षःप्रागुदीचींगच्छेद्वावर्ष्मसंक्षयात् ५५ वनाद्गृहाद्वा
कृत्वेष्टिंसार्ववेदसदक्षिणाम् ॥ प्राजापत्यांतदन्तेतानग्नी
नारोप्यचात्मनि ५६ अधीतवेदाजपकृत्पुत्रवानन्नदोग्नि
मान् ॥ शक्त्याचयज्ञकृन्मोक्षेमनःकुर्य्यात्तुनान्यथा ५७ स
र्वभूतहितःशान्तस्त्रिदण्डीसकमण्डलुः ॥ एकारामःपरिव्र
ज्यभिक्षार्थीग्राममाश्रयेत् ५८ ॥

जोकांटाचुभावे और जोचंदनलगावे इनदोनोंकोवरावरजाने न पहिलेपरतुष्टहो और न दूसरेपरक्रोधकरे ५३ अथवा तीनोंअग्नियों कोभी आत्मामेंसमझले वृक्षकेतलेवासरक्खे परमित (नपाहुआ) भोजनकरे और प्राणकीरक्षाकेलिये वानप्रस्थोंहींके घरभिक्षाकरे ५४ अथवा गांवसे अन्नलेआकरमौनीहोआठग्रासखावे अथवावायु भक्षण(उपवास) करतेहुयेईशानदिशामें जवतकनमरे वरावरचला जावे ५५ इतिवानप्रस्थप्रकरणम् ॥ यदिगृहस्थाश्रम अथवावानप्र- स्थाश्रम में प्रजापतिदेवताकी ऐसीयज्ञकरे कि अपना सर्वस्वधन दक्षिणामेंदेडाले और यज्ञकीउन (वैताल) अग्नियोंको वेदरीति से आत्मामेंस्थापनकरावे ५६ और वेदपढ़ाहो, जपकरताहो, पुत्रजन्म होचुकाहो, दीनदुःखितकोअन्नदेताहो, अग्निमेंहोमकरताहोऔरअ पनीशक्तिकेअनुसारयज्ञकरताहोवे तोमोक्ष(संन्यासाश्रम)कोग्रहण करनेकीइच्छाकरनेमेंमनचलावे ऐसानहोतो इसकीइच्छानकरे ५७ सवजीवोंकाहितकरे शांतरहे (कड़ीवातकहनेपरक्रोधनकरे) बांसके तीनदंड औरकमंडलुधारणकरे किसीकासंगनरक्खे वैरप्रीतिआदि संसारकेकाम सवछोड़दे और भिक्षालेनेको गांवमेंजावे ५८ ॥

अप्रमत्तश्चरेद्भैक्ष्यंसायाह्नेनभिलक्षितः ॥ रहितेभिक्षुकैर्ग्रामेयात्रामात्रमलोलुपः ५९ यतिपात्राणिमृद्वेणुदार्वलाबुमयानिच ॥ सलिलैःशुद्धिरेतेषांगोवालैश्चावघर्षणम् ६० सन्निरुद्धेन्द्रियग्रामंरागद्वेषौप्रहायच ॥ भयंहित्वाचभूतानाममृतीभवतिद्विजः ६१ कर्त्तव्याशेषशुद्धिस्तुभिक्षुकेणविशेषतः ॥ ज्ञानोत्पत्तिनिमित्तत्वात्स्वातन्त्र्यंकरणायच ६२ अवेक्ष्यागर्भवासाश्चकर्म्मजागतयस्तथा ॥ आधयोव्याधयः क्लेशाजरारूपविपर्य्ययः ६३ भवोजातिसहस्रेषुप्रियाप्रियविपर्य्ययः॥ध्यानयोगेनसम्पश्येत्सूक्ष्मआत्मात्मनिस्थितः ६४

प्रमाद ( वाणी और चक्षु आदिकी चपलता) छोड़कर सन्ध्या समय में अनाभिलक्षित ( ज्योतिषी वा सामुद्रिकके कामसे रहित होकर जहां दूसरा भिक्षुक न होवे वहांअपने पेटही भरनेके योग्य भिक्षा मागे अधिकका लालच न करे ५९ मृत्तिका, वांस, काठ और अलावु ( लोकी ) से संन्यासियों के पात्र बनते हैं जलके साथ धोने और गोवाल के घसनेसेही उनकी शुद्धि होतीहै ६० सब इन्द्रियों का संयमकरे वैर प्रीति छोड़ दे और किसी जीवको भयदेनेहारा कामनकरे तो द्विजमुक्त होताहै ६१ संन्यासी विशेष करके अन्तःकरण की शुद्धि प्राणायामसे करे क्योंकि उससे ज्ञान बढ़ता और ध्यानकरने में स्वतन्त्रता होती है ६२ विराग होने के लिये गर्भवास (जहां मल मूत्रमें रहना होताहै उस) परध्यान दे और कुकर्मसे जो गति होतीहै उन्हें समझे आधि ( चित्तकी पीड़ा) व्याधि (शरीरका रोग) क्लेश (अविद्याआदि पांच बुढ़ापा और स्वरूप का बदलना) ६३ सैकड़ों जातों में जन्म लेनाचाही बात न होना और अनचाहीका होना इनसबकोदेख ध्यानद्वारा निश्चिन्ताई से अपनी शरीर में स्थित आत्मा को देखे ६४ ॥

नाश्रमःकारणंधर्मेक्रियमाणोभवेद्धिसः ॥ अतोयदात्म
नोपथ्यंपरेपांनतदाचरेत् ६५ सत्यमस्तेयमक्रोधोह्रीःशौचं
धीर्धृतिर्दमः ॥ संयतेन्द्रियताविद्याधर्म्मःसर्वउदाहृतः ६६
निस्सरंतियथालोहपिंडात्तप्तात्स्फुलिंगकाः ॥ सकाशादात्म
नस्तद्वदात्मनःप्रभवन्तिहि ६७ तत्रात्माहिस्वयंकिंचित्कर्म
किंचित्स्वभावतः ॥ करोतिकिंचिदभ्यासाद्धर्म्माधर्म्मोभया
त्मकम् ६८ निमित्तमक्षरःकर्त्ताबोद्धाब्रह्मगुणीवशी ॥ अजः
शरीरग्रहणात्सजातइतिकीर्त्यते ६९ सर्गादौसयथाकाशं
वायुंज्योतिर्जलम्महीम् ॥ सृजत्येकोत्तरगुणांस्तथादत्तेभव
न्नपि ७० ॥

किसीधर्मके आचरण में कोई आश्रम कारण नहींहै क्योंकि करनेसे सब आश्रमोंमें धर्महोताहीहै इसलिये जो वार्ताअपनेको भली न लगे वह दूसरेको न करे ६५ सचबोलना, चोरी न करनी, क्रोध न करना, लज्जा. पवित्रता, बुद्धिमानी, धीरज, शांति इन्द्रियों को वशमें रखना और विद्याभ्यास यहसब धर्मके लक्षण हैं ६६ इतियतिप्रकरणम् ॥ जिसप्रकार तपायेहुये लोहेसेजो छोटे छोटे कण उडतेहैं उन्हेंस्फुलिंग (चिनगारियां) कहतेहैंइसीप्रकार परमात्मासे जीवात्मा उपजते हैं यहबात कहीजाती है ६७ फिर वहां धर्म और अधर्मरूपी काम कुछ तो आत्मा आपहीकरता कुछस्वभावसे और कुछअभ्याससे करताहै ६८ यद्यपि आत्मा सब वस्तुओंकानिमित्त विनाशरहित, करनेहारा,ज्ञानरूप(जाननेवाला) ब्रह्म ( व्यापक ) गुणी, वशी ( इन्द्रियों को वशमें रखनेवाला) और अज (कभी जन्मतानहीं ) परन्तुशरीर ग्रहणकरनेसे उसको लोग कहतेहैं कि पैदाहुआहै ६९ जिसप्रकार सृष्टिके आदि में वह आकाश, वायु, तेज, जल और पृथ्वीकोजो क्रमसे एक एकगुण अधिक रखते (आ० १ वा० २ ते० ३ ज० ४ पृ० ५)इन्हें बनाता इसीप्रकार उत्पन्न होकर उन्हें धारणभी करता है ७० ॥

आहुत्याप्यायतेसूर्य्यःसूर्य्याद्वृष्टिरथौषधिः ॥ तदन्नंरस
रूपेणशुक्रत्वमधिगच्छति ७१ स्त्रीपुंसयोस्तुसंयोगेविशुद्धे
शुक्रशोणिते॥ पंचधातून्स्वयंपष्ठआदत्तेयुगपत्प्रभु ७२इन्द्रि
याणिमनःप्राणोज्ञानमायुःसुखंधृतिः॥ धारणाप्रेरणंदुःखमि
च्छाहंकारएवच ७३ प्रयत्नआकृतेर्वर्णःस्वरद्वेषौभवाभवौ ॥
तस्यैतदात्मजंसर्व्वमनादेरादिमिच्छतः ७४ प्रथमेमासिसं
छिद्भूतोधातुविमूर्च्छितः॥ मास्यर्बुदंद्वितीयेतुतृतीयेंगेन्द्रियै
र्युतः ७५ आकाशाल्लाघवंसौक्ष्म्यंशब्दंश्रोत्रंबलादिकम् ॥
वायोश्चस्पर्शनंचेष्टांव्यूहनंरौक्ष्यमेवच ७६ ॥

आहुतिदेने (होमकरने)से सूर्य्य पुष्टहोतेहैं सूर्य्यसे वृष्टि उससे सब औषधीबढ़तीहैं और उनके अन्नका रस शुक्र(वीर्य)बनता है ७१ जबस्त्रीपुरुषके संयोगसेशुक्र(वीर्य)शोणित(रज)शुद्धहोतेहैं तो पांचों धातुओंको छठांआपप्रभु (आत्मापरमात्माएकहीवारग्रहण करताहै ७२ इन्द्रिय,मन,प्राण,ज्ञान,आयु(अवस्था)सुख,धीरज,धारण (स्मरणशक्ति)प्रेरणा.दुःख इच्छा,अहंकार ७३ प्रयत्न आकृति (स्वरूप)वर्ण (रंग)स्वरद्वेष उत्पत्तिऔर नाश ये सबउसआदि रहित आत्माके सब आश्रय ( आधारहोतेहैं )जब वह उत्पन्नहोनेकी इच्छाकरताहै ७४ पहिलेमहीने(पृथ्वीआदि)धातुओंसे मूर्च्छितहोकर गर्भसंक्लेद(पानीकेसमानगीला)रहताहै,दूसरेमहीने अर्बुद(कड़ाहोताहै)तीसरेमेंअंग(हाथपांवआदिऔर इन्द्रियों(नाककानआदि)से युक्तहोताहै ७५ आकाश(रूप महाभूत)सेहरुआई,सूक्ष्मता, शब्द(ध्वनिसुननेकीशक्ति)औरबलआदि* वायुसे स्पर्श(छूना) चेष्टा(इधरउधरडोलना),और रुक्षता(रूखापन)धारणकरताहै ७६ ॥

*छिद्रओरविविक्तता ॥

पित्तात्तुदर्शनंपक्तिमौष्ण्यंरूपंप्रकाशिताम् ॥ रसात्तुरसन
शैत्यंस्नेहंक्लेदंसमार्दवम् ७७ [illegible] न्धंत : भू [illegible] ौर [illegible] ति
मेवच ॥ आत्माग्रहणात्यज्ञःसर्व्वंतृतीयेस्पन्दतेततः ७८ द्वौ
हृदस्याप्रदानेनगर्भोदोपमवाप्नुयात् ॥ वैरूप्यं [illegible]
स्मात्कार्य्यंप्रियंस्त्रियाः ७९ स्थैर्य्यंचतुर्थेत्वंगानांपंचमेशोणि
तोद्भवः ॥ षष्ठेबलस्यवर्णस्यनखरोम्णांचसम्भवः ८० मनश्चै
तन्ययुक्तोसौनाडीस्नायुशिरायुतः ॥ [illegible] मे [illegible] ८मे [illegible]
मांसस्मृतिमानपि ८१ पुनर्धात्रींपुनर्गर्भमोजस्तस्यप्रधाव
ति ॥ अष्टमेमास्यतोगर्भोजातःप्राणैर्वियुज्यते ८२ ॥

पित्तसे देखना,पचानेकी सामर्थ्य,उष्णता,रूप औरप्रकाशक रनेकी शक्तिग्रहणकरताहै रससेरसना जिससे(स्वादमालूमहोत है)शीतलता,गलापन,ढीलापन और नरमावटपाताहै ७७ भूमि से गन्ध,घ्राण(जिससे गन्धजानपड़ताहै)गौरव(गरुआई)औरमूर्ति (आकार व स्वरूप)इन सबको भी आत्मातीसरे ही मासमें ग्रहणकरताहै इसके अनन्तर कुछकुछ डोलनेलगताहै ७८ दोहद (जिसचीज़पर गर्भिणीस्त्रीकामनचले उस)के न देनेसे गर्भमें कुरूपता और मरणआदि दोषहोजातेहैं इसालिये जोस्त्रीकोप्रियलगे सो करना ७९ चौथे महीनेमें अंग(हाथपांव) आदिकी दृढ़ताहोतीहै,पांचवेंमें रुधिर उपजताहै और छठेमहीनेमेंबल,वर्ण(रंग) नख और रोमकीसंचय (बढ़ती)होतीहै ८० सातवेंमें मन,चैतन्य, नाड़ी (वायुवाहिनीजोट पकड़तीहै)स्नायु (जिससेहड्डियांबँधीरहती हैं)और शिरा (जिसमें वात पित्त और श्लेष्मावूमतेहैं)इनसे युक्त होताहै आठवेंमें त्वचा(खाल)मांस औरस्मरणशक्तिकोपाताहै८१ आठवें महीनेमें उसगर्भका ओज (बल व पिता) बारम्बार धात्री (माता)और गर्भको दौड़ताहै इसलिये यदि आठवेंमें जन्मे तो जीवनिकलजाता है ८२ ॥

नवमेदशमेवापिप्रबलैःसूतिमारुतैः॥निःसार्यतेवाणइव यंत्रच्छिद्रेणसज्वरः८३ तस्यषोढाशरीराणिषट्त्वचोधारयंतिच ॥ षडंगानितथास्थ्नांचसहषष्ट्याशतत्रयम्८४स्थालैःसहचतुःषष्टिर्दंतावैविंशतिर्नखाः॥पाणिपादशलाकाश्चतेषांस्थानचतुष्टयम् ८५ षष्ट्यंगुलीनांद्वेपार्ष्ण्योर्गुल्फेषुचचतुष्टयम् ॥ चत्वार्य्यरत्निकास्थीनिजंघयोस्तावदेवतु ८६ द्वेद्वेजानुकपोलोरुफलकांससमुद्भवे ॥ अक्षतालूपकश्रेणीफलकेचविनिर्दिशेत्८७भागास्थ्येकंतथापृष्ठेचत्वारिंशच्चपंचच ॥ ग्रीवापंचदशास्थींस्याज्जत्र्वेकैकंतथाहनुः ८८ ॥

नवें व दशवें महीनेमें बड़े प्रबलप्रसूतिमारुत(अपान वायु) से प्रेरितहोकर ज्वरसाहित उसप्रकार गर्भसे वाहर निकलताहै,जैसे यंत्रसे वाणछूटताहै ८३ उसके छःप्रकारके*शरीरछहीत्वचा और छः* अंगोंको और तीनसौ साठहड्डियां धारणकरतेहैं ८४ उन तीनसौ साठ हड्डियोंको गिनाताहै स्थाल(समगुर)समेत चौंसठ दांत,वीसनह,हाथ और पांवकी(शलाकारूप )लंवीलंवी हड्डियां भी वीसहोतीहैं और उनके चारस्थानहैं(दोहाथ दोपांव८५अंगुलियोंकी साठपार्ष्णि(एँड़ी)की दोगुल्फ(पांवकेपंजे)की चारअरत्निका (मुठहंथ)की चार और दोनों जंघोंकी भी उतनीही चारहड्डियां होतीहैं८६ जानु(टेउनी) कपोल(गाल) उरु(पट्टे) फलक अंस (कन्धे)मक्ष (कच्छा)तालूप (तालु)श्रोणी और फलक(दोनोंचूतर) में दोदो हड्डियां जानना ८७ भग (गुदा) की एकपीठकी पैंतालीसग्रीवा(गर्दन)मेंपंद्रहजत्रु(हँसुआ)औरहनु(ठुड्ढी)मेंएक२८८

*रक्त,मांस,मेदस, अस्थि, मज्जा और शुक्र इन छः धातुओं के परिपाक हेतु जो जठराग्निके स्थान हैं उनके योगसे छः प्रकार शरीर कहेजातेहैं और वेही छः त्वचा कहेजाते हैं जैसे केले भेड़की छाल सम्भादी है ३॥

तन्मूलेद्वेललाटाक्षिगण्डेनासाघनास्थिका ॥ पार्श्वका स्थालकैःसार्द्धमर्वुदेश्चद्विसप्ततिः ८९ द्वौशंखकौकपाला निचत्वारिशिरसस्तथा ॥ उरःसप्तदशास्थीनिपुरुषस्या स्थिसंग्रहः९० गन्धरूपरसस्पर्शशब्दाश्चविषयास्स्मृताः नासिकालोचनेजिह्वात्वक्श्रोत्रंचेन्द्रियाणिच ९१ हस्तौपा यूरुपस्थंचजिह्वापादौचपंचवै ॥ कर्म्मेन्द्रियाणिजानीयान्म नश्चैवोभयात्मकम् ९२ नाभिरोजोगुदंशुक्रंशोणितंशंखकौ तथा ॥मूर्द्धांसकण्ठहृदयंप्राणस्यायतनानिच९३वपावसाव हननंनाभिःक्लोमयकृत्प्लिहा॥क्षुद्रांत्रंवृक्ककौवस्तिःपुरीषाधा नमेवच ९४ ॥

उसदाढ़ के मूल (जड़) की दो हड्डियां,ललाट (मस्तक) आंख गण्ड कपोल और आंखका बीच इनमेंभी दो दो और नाक में घननामक एकहड्डी है पार्श्वक (पंशुलीकी हड्डियां) अपने स्थाल-क (रहने की जगह) और अर्वुद नाम हड्डियोंसमेत,वहत्तर होती हैं ८९ दो हड्डियां शंखक (भौंह औ कानकेबीच) की चार कपाल की हड्डियां और छाती में सत्रह इतनी हड्डियां मनुष्यके होती हैं सो मैंने दिखाई ९० गन्ध,रूप, रस,स्पर्श और शब्द इतने विषय (मनुष्यके वन्धनहैं) और नाक,आंख, जीभ,त्वचा (खाल) और कान ये उनकी ज्ञानेन्द्रिय (जाननेके द्वार)हैं ९१ हाथ,पांव,गुद व उपस्थ (जिससे रतिकासुखहो) जीभ और पांव येपाँच कर्मेन्द्रिय कहलातेहैं औरमनको (ज्ञानेन्द्रिय) (कर्मेन्द्रिय)दोनों कहते हैं९२ नाभी, ओज (पिता) गुद शुक्र(वीज ) रक्त,शंखक भौंह कान के बीच शिर, कन्धे व कण्ठ(नटी)हृदय येदश प्राणके घरहैं९३वपा (कीली)वसा(चरवी) अवहनन (फुफ्फस)*नाभिक्लोमयकृत् (दहिने कोखकी वरवट, क्लोमप्लीहा,वायेंकोखे की तापतिल्ली) क्षुद्रांत्र (हृदयकी आंतो)वृक्क (हृदयके पास दो मांसके गोलेहोते हैं ) वस्ति (पेडू) पुरीषाधान मलकी जगह ९४ ॥

आमाशयोथहृदयं स्थूलांत्रंगुदएवच ॥ उदरञ्चगुदौ कोष्ठ्यौ विस्तारोयमुदाहृतः ९५ कनीनिकेचाक्षिकूटश ष्कुलीकर्णपत्रकौ कर्णौशंखौभ्रुवौदन्त वेष्टावोष्ठौककुन्दरे ९६ वंक्षणौवृषणौवृक्कौ श्लेष्मसंघातजौस्तनौ ॥ उप जिह्वास्फिजौवाहू जंघोरुषुचपिण्डिका ९७ तालूदरंवस्ति शीर्षं चिबुकेगलशुण्डिके ॥ अवटश्चैवमेतानि स्थाना न्यत्रशरीरके ९८ अक्षिवर्णचतुष्कञ्च पद्वस्तहृद्‌यानि च ॥ नवच्छिद्राणितान्येवप्राणस्यायतनानितु ९९ शि राःशतानिसप्तैवनवस्नायुशतानिच ॥ धमनीनांशतेद्वेतुप ञ्चपंशशितानिच१०० ॥

आमाशय ( जहां अन्नपचकर इकट्ठा होताहै ) हृदय कमल वड़ी अन्तड़ी, गुद, उदर, (पेट) और गुदकी दोनो कोठियां इतने प्राणके रहनेके स्थलोंका विस्तारहै ९५ कनीनिका (आंखके तारे) अक्षिकूट (आंखऔरनाककाजोड़) शष्कुली (कानकाभीतरीखण्ड) कर्णपत्र ( कानका वाहरी खण्ड ) कान, शंखक, भौंह, दन्तवेष्ट (दतपाली) ओठ, ककुन्दर (जघनकूप) ९६ वंक्षण (जंघा और ऊ-रूकाजोड़) वृषण (अण्डकोश) वृक (हृदयकेपासमांसकेदोगोले) दोनों स्तन जो श्लेष्माकेइकट्ठेहोनेसेवनेहैं, उपजिह्वा (घंटी) स्फिज (कटिप्रोथा) वाहु, जंघा और उसकी मांसपिण्डिका ९७ तालुउदर पेडू, शिर, चिबुक, (दाढ़ी) गलशुण्डिका (दाढ़ी) और गलेकाजोड़ और जो कोई शरीरमेंगर्त (नीचीजगह) हो ९८ आंख, कान, नाक मूंह, सूत्रद्वार, मलद्वार ये नवोछिद्र और पूर्वोक्तस्थान और पांव हाथ और हृदय येसवप्राणके रहनेके स्थलहैं ९९ शिरा ( वात पित्त श्लेष्मवाहिनी) नाडी सातसौहैं स्नायुहड्डियों के वन्धन नौसौ हैं धमनी ( प्राणवाहिनी ) नाड़ी दोसौ हैं और पेशी ( मोटी मोटी नसे जो जंघा आदि की हैं वे पांचसौ होती हैं १०० ॥

एकोनत्रिंशल्लक्षाणितथानवशतानिच ॥ षट्पञ्चाशच्चजा
नीतशिराधमनिसंज्ञिताः १ त्रयोलक्षास्तुविज्ञेयाःश्मश्रुके
शाशरीरिणाम् ॥ सप्तोत्तरंमर्म्मशतंद्वेचसन्धिशतेतथा २
रोम्णांकोटयस्तुपञ्चाशच्चतस्रःकोटयएवच ॥ सप्तपष्ठिस्तथा
लक्षाःसार्द्धाःस्वेदायनैःसह ३ वायवीयैर्विगण्यन्तेविभक्ताः
परमाणवः ॥ यद्यप्येकोनुवेत्त्येषांभावानांचैवसंस्थितिम् ४
रसस्यनवविज्ञेयाजलस्यांजलयोदश ॥ सप्तैवतुपुरीषस्यरक्त
स्याष्टौप्रकीर्त्तिताः५षट्श्लेष्मापञ्चपित्तञ्चचत्वारोमूत्रमेवच॥
सात्रयोद्वौतुमेदोमज्जैकोर्ध्वंतुमस्तके६ श्लेष्मौजसस्तावदेव
रेतसस्तावदेवतु॥इत्येतदस्थिरंवर्ष्मयस्यमोक्षायकृत्यसौ७॥

हेमुनिलोग यहजानो कि शिरा और धमनीइनदोनोंनाड़ियों-
के मिलनेसेउसकी शाखाउन्तीसलाखनवसौछप्पन होजाती हैं १
मनुष्योंकेदाढ़ीमूंछऔरशिरमेंसवमिल तीनलाखवालहोतेहैं एकसौ
सातमर्मस्थल(जहांचोटलगनेसेमरजावैंऐसीजगह)हैंऔर दोसौह-
ड्डियोंके जोड़हैं २ स्वेदायन(पसीनानिकलनेकीजगह)समेतचौवन
करोड़सातलाख रोमहोते हैं ३ इनकी गिनती तव होसक्ती है कि
जव वायुकेपरमाणुमें अलगअलगकियेजावें औरहेमुनिलोग तुममें
जोकोई इनभावोंकीस्थितिजानताहो वहमान्यहै क्योंकिये वड़ेक-
ठिनहैं ४इसशरीरमेंअन्नकारसनवअंजली, जलदशअंजली, पुरीष
(अन्नमल)सातअंजली,रक्तआठअंजली,५श्लेषमा(कफ)छःअंजली
पित्तपांचअंजली,मूत्रचारअंजली,वसा(चरवी)तीन,मेद (मांसरस
दो)मज्जा(हड्डीकेभीतरकीचरवी)सारेशरीरमेंएकऔरमस्तकमेंआ
धीअंजली।मिलजुलडेढ़अंजलीहोतीहैं ६ श्लेष्मोजस (कफकेसार)
औररेत(वीर्य )भीउतनीहीडेढ़अंजलीरहता है इसप्रकारहाड़मांस
आदिअपवित्रवस्तुओंसे यहशरीरवनाहैऔरअस्थिरहै (वहुतदिन न
रहेगा)ऐसीजिसकीमतिहै सोपण्डितमोक्षपानेके योग्यहोताहै ७॥

द्वासप्ततिसहस्राणिहृदयादिभिनिःसृताः॥हिताहितानाम
नाड्यस्तासांमध्येशशिप्रभम् ८ मण्डलंतस्यमध्यस्थआत्मा
दीपइवाचलः ॥ सज्ञेयस्तंविदित्वेहपुनराजायतेनतु ९ ज्ञेयं
चारण्यकमहंयदादित्यादवाप्तवान् ॥ योगशास्त्रञ्चमत्प्रोक्तं
ज्ञेयंयोगमभीप्सता १० अनन्यविषयंकृत्वामनोबुद्धिस्मृती
न्द्रियम् ॥ ध्येयआत्मास्थितोयोसौहृदयेदीपवत्प्रभुः ११ य
थाविधानेनपठन्सामगायमविच्युतम् ॥ सावधानस्तदभ्या
सात्परंब्रह्माधिगच्छति १२ अपरान्तकमुल्लोप्यम्मद्रकम्म
करीन्तथा ॥औवेणकंसरोविन्दुमुत्तरंगीतकानिच १३ ॥

जो हृदयस्थहित और अहितनामक बहत्तरसहस्र(बहत्तरहजार)नाड़ियां निकलीहैंऔर इड़ापिंगला और सुषुम्णातीन ये इनसबोंकेमध्यमें चन्द्रमाके सदृश प्रकाशमान८एक मंडल उसकेबीच निर्वातस्थलके दीपकेसमान अचल और प्रकाशमान आत्मा है उसको जाननाचाहिये क्योंकि जो उसेजाने वह फिर इससंसारमें नहीं उत्पन्नहोता ९ याज्ञवल्क्यमुनि कहतेहैं कि योग(और विषयों को छोड़ आत्मामें स्थिरता)पानेकी अभिलाषारक्खे वह बृहदारण्यकनामग्रन्थ जो मैंने सूर्य्यदेवतासे पायाहै उसे और हमारेबनायेहुये योगशास्त्रको पढ़े १० मनबुद्धि,स्मृति और ( हाथ, पांव, आंख)(कानआदि)इन्द्रियोंको दूसरेविषयोंसे हटाकर जो हृदयमें अचल दीपकेसमान प्रभु आत्मास्थित है उसका ध्यानकरना ११ (यदि आत्माकाध्यान नहोसके तो)सामवेद का गान सावधान होकर यथाविधि पढ़े और अभ्यासकरे तो परब्रह्मको जानता है १२ ( जिसका मन उसमें भी न लगे) अपरान्तक,उल्लोप्य, मद्रक, प्रकरी, औवेणक और सरोविंदसहित उत्तरगीत इनसब गीतोंको १३ ॥

ऋग्गाथापाणिकादक्षविहिताब्रह्मगीतिका॥गेयमेतत्तद
भ्यासकरणान्मोक्षसंज्ञितम् १४वीणावादनतत्त्वज्ञःश्रुतिजा
तिविशारदः॥तालज्ञश्चाप्रयासेनमोक्षमार्गंनियच्छति १५
गीतज्ञोयदियोगेननाप्नोतिपरमम्पदम्॥रुद्रस्यानुचरोभूत्वा
तेनैवसहमोदत १६ अनादिरात्माकथितस्तस्यादिस्तुशरी
रकम् ॥ आत्मनस्तुजगत्सर्वंजगतश्चात्मसम्भवः १७ कथ
मेतद्विमुह्यामस्सदेवासुरमानवम्॥जगदुद्भूतमात्माचकथन्त
स्मिन्वदस्वनः १८ ॥

और ऋग्गाथा, पाणिका, दक्षगीतिका और ब्रह्मगीतिका इन सबोंकोगावे उनके अभ्याससे चित्त एकाग्रहोताहै इसलिये इन्हें मोक्षदेनेवाली कहतेहैं १४ जो मनुष्य वीणा(वीन)जिसके बजाने की रीति भरतआदि,मुनियोंनेकहीहै)बजानेकातत्त्व जाननेवाला हो श्रुति और जातिमें प्रवीणहो और ताल भी जाने तो वेप्रयास मुक्तिकी राहपाताहै १५ गीतजाननेवाला यदि योगकरनेसे परम पद(मुक्ति)न पावे तो रुद्र(महादेव)का अनुचर होताहै और उन्हीं के साथ क्रीड़ाकरताहै १६ (इसप्रकरणमें जितनी बातेंकहीहैं सब दिखाताहै)आत्माअनादिहै,उसकी उत्पत्ति यहीहै कि शरीरधारण करना,आत्मासे सब(पृथ्वीआदि)जगत् और जगत्(पृथ्वीआदिम-हाभूत के संग)से आत्मा(जीवों)की उत्पत्ति यह कहाहै १७ परन्तु यह बात विस्तारपूर्वक हमसे कहिये कि यह देवता, असुर और मनुष्य आदि के सहित संसार कैसे उपजा और उस जगत् में आत्मा किसप्रकार (पशुपक्षी आदि योनिमें) प्राप्तहोताहै क्योंकि इसमें हमलोगोंको बड़ा,संदेह है (ऐसाऋषियोंने याज्ञवल्क्यमुनि से पूछा) १८ ॥

मोहजालमपास्येहपुरुषोदृश्यतेहियः ॥ सहस्रकरपन्न
त्रःसूर्य्यवर्चाःसहस्रकः १९ सआत्माचैवयज्ञश्चविश्वरूपः
प्रजापतिः ॥ विराजःसोन्नरूपेणयज्ञत्वमुपगच्छति २० योद्र
व्यदेवतात्यागसम्भूतोरसउत्तमः ॥ देवान्सन्तर्प्य्यसरसोथ
जमानंफलेनच २१ संयोज्यवायुनासोमंनीयतेरश्मिभिस्त
तः ॥ ऋग्यजुःसामविहितंसौरंधामोपनीयते २२ सुमण्डला
दसौसूर्य्यःसृजत्यमृतमुत्तमम् ॥ यजन्मसर्व्वभूतानामशनान
शनात्मना २३ तस्मादन्नात्पुनर्यज्ञःपुनरन्नम्पुनःक्रतुः ॥ एव
मेतदनाद्यन्तञ्चक्रंसम्परिवर्त्तते २४ ॥

(याज्ञवल्क्यमुनि उत्तरदेतेहैं)इस संसारके मोहजाल(जो इस स्थूलशरीरमें आत्माका अभिमानकरतेहैं इस)को छोड़ जो असंख्यहाथपांव और लोचनरखनेवालाहै, सूर्य्यके समानतेजसे प्रकाशमानहै और अनेक शिरवालाहै, १९ वहीआत्मा और यज्ञकहलाताहै क्योंकि वह विराट पुरुष अन्नरूपसे यज्ञहोताहै और उस से वृष्टिआदि के द्वारा विश्वरूप(सारेसंसारका आधार)होताहै २० देवताओंके निमित्त जो वस्तुदीजातीहै उससे जोउत्तम(सकलजगत्के जन्मका बीज)(रसअदृष्ट व दैव)उत्पन्नहोताहै वह देवताओं को और फलसे यजमानको तुष्टकरके २१ वायुसे प्रेरितहोकर चन्द्रमण्डलमें प्राप्तहोताहै वहांसे किरणोंके द्वारा सूर्य्यमण्डल में प्राप्तहोकर ऋक्यजुः और साम इनतीनों वेदोंका स्वरूपहोजाता है २२ अपने मण्डलसे सूर्य्य वृष्टि रूप अमृत उत्पन्नकरता है जो चर और अचर रूप सब जगत्के जन्मका हेतुहै २३ उस वृष्टि से उत्पन्नहुये अन्नसे फिर यज्ञहोताहै और यज्ञसे फिर(पूर्वोक्त प्रकार से)अन्नहोताहै उससे फिर यज्ञ इसप्रकार यह अनादि और अविनाशी संसारघूमता रहता है २४ ॥

अनादिरात्मासम्भूतिर्विद्यतेनान्तरात्मनः॥समवायीतुपु
पोमोहेच्छाद्वेषकर्म्मजः२५सहस्रात्मामयायोवाआदिदेव
दाहृतः॥ मुखवाहोरुपज्जाःस्युस्तस्यवर्णायथाक्रमम्२६पृथि
वीपादतस्तस्यशिरसोद्यौरजायत॥ नस्तःप्राणादिशःश्रोत्र
त्स्पर्शाद्वायुर्मुखाच्छिखी २७मनसश्चन्द्रमाजातश्चक्षुषः
दिवाकरः॥जघनादन्तरिक्षंचजगच्चसचराचरम् २८यद्येव
सकथन्त्रह्मन्पापयोनिपुजायते॥ईश्वरःसकथम्भावैरनिष्टै
सम्प्रयुज्यते २९ करणान्वितस्यापिपर्व्वज्ञानंकथंचन।
वेत्तिसर्व्वगतांकस्मात्सर्व्वगोपिनवेदनाम् ३० ॥

आत्मा अनादि है इसलिये अन्तरात्माकी उत्पत्ति नहीं होती यद्यपि ऐसाहै तो भी पुरुषशरीरसे समवायी(सुखदुःख आदिभोगका सम्बन्ध रखनेवाला )होताहै और वह सम्बन्ध मोहइच्छा और द्वेष इनसे उत्पादित कर्मकेद्वारा होताहै २५ (हे मुनिलोग) जो मैंने तुमसे असंख्यरूप और सकल जगत्का कारण आदिदेवकहा है उसीके मुंह,बाहु,उर और पादसे क्रमकरके चारोंवर्णउत्पन्नहुये हैं २६ उसीके पांवसे पृथ्वी,शिरसे आकाश (देवलोक व स्वर्ग)नाकसे प्राण, कानसे दशोदिशा)स्पर्श से वायु मुंहसे अग्नि २७ मनसे चन्द्रमा,आंखसे सूर्य्य और जघनसे अंतरिक्ष (शून्य) (आकाश)और चराचर जगत् उत्पन्नहोताहै २८ (ऋषिलोगपूंछते हैं)हेब्रह्मन्(हेयोगिन्याज्ञवल्क्य)जो ऐसाही(आत्माही जीवहोता) है तो यह पापयोनि(मृगपक्षी आदि)में क्यों उत्पन्नहोताहै और वह ईश्वर है इससे अनिष्टभाव (मोह राग,द्वेष आदि दोष ) भी उसमें नहीं लगसक्ते कि जिससे वह जन्मलेवे २९ और मनआदि ज्ञान इन्द्रियों से युक्त है तो उसको पूर्वजन्मकी वातोंका ज्ञान क्यों नहीं रहता और वही सबमें है तो सबको (दुःखआदि सुख) वेनाका क्यों नहीं जानता ३० ॥

अन्त्यपक्षिस्थावरतांमनोवाक्कायकर्म्मजैः॥ दोषैःप्रयाति जीवोयम्भवंयोनिशतेषुच ३१ अनन्ताश्चयथाभावाःशरीरेषुशरीरिणाम्॥रूपाण्यपितथैवेहसर्व्वयोनिषुदेहिनाम् ३२ विपाकःकर्म्मणाम्प्रेत्यकेषांचिदिहजायते ॥ इहवामुत्रवैकेषाम्भावास्तत्रप्रयोजनम् ३३ परद्रव्याण्यभिध्यायन्स्तथानिष्टानिचिन्तयन् ॥ वितथाभिनिवेशीचजायतेन्त्यासुयोनिषु ३४ पुरुषोनृतवादीचपिशुनःपुरुषस्तथा ॥ अनिबद्धप्रलापीचमृगपक्षिषुजायते ३५ अदत्तादाननिरतःपरदारोपसेवकः ॥ हिंसकश्चाविधानेनस्थावरेष्वभिजायते ३६ ॥

(पहिलेप्रश्नका उत्तर योगीश्वर कहते हैं) कि यद्यपि यह जीव ईश्वरांश है और ईश्वरका सत्यज्ञान आदि स्वरूप है तो भी मन वाणी और शरीरसे जो कर्म्म(अविद्याके समावेश वशहोकर मोह राग आदि भावद्वारा ) किये गये हैं उनसे अत्यन्त (चाण्डाल) पक्षी और स्थावर (वृक्षआदियोगियों में) क्रमसे सैकड़ों जन्मतक प्राप्त होताहै ३१ और जीवोंकी अपने अपने शरीरमें जैसे अनन्तभाव होते हैं उसीकेअनुसार सब योनियोंमें देहियोंके स्वरूप भी होते हैं ३२ किसी कर्म का फल परलोक में किसी का यहांहीं और किसी का यहां वहां दोनों स्थल में होता है इसमें भी जैसा भाव (अभिलाषा)हो ३३(पहिले कहाहै कि मनो वाक्काय कर्मोंसे चांडाल आदि योनि मिलती हैं उसी को बढ़ाके दिखाता है )जो दूसरेके द्रव्यके रहनेकी चिन्तासदा करता रहता औ अनिष्ट (ब्रह्महत्यादि हिंसा)काचिन्तन करताऔर झूठीबातमेंबारम्बारयहसंकल्पकरता है वहचाण्डालहोताहै३४जोपुरुष झूंठबोलता,चुगुलीखाता कठोर वचनबोलाकरता औरबेप्रसंगकीबात कहाकरताहैवह मृगऔरपक्षी की योनि में उत्पन्नहोताहै३५जो बिना दियेही दूसरेका धनलेता रहताहै और दूसरेकी स्त्रीमें आसक्तरहता औरयज्ञआदिकेविनाहीं जीवोंको माराकरताहै वह स्थावर योनिमें उत्पन्न होता है ३६ ॥

आत्मज्ञःशौचवान्दान्तस्तपस्वीविजितेन्द्रियः ॥ धर्म्म
कृद्वेदविद्यात्सात्विकोदेवयोनिताम् ३७ असत्कार्यरतोधीर
आरम्भीविषयीचयः ॥ सराजसोमनुष्येषुमृतोजन्माधिग
च्छति ३८ निद्रालुःक्रूरकृल्लुब्धोनास्तिकोयाचकस्तथा ।
प्रमादवान्भिन्नवृत्तोभवतीर्यक्षुतामसः ३९ रजसातमसा
चैवंसमाविष्टोभ्रमन्निह ॥ भावैरनिष्टैःसंयुक्तःसंसारंप्रतिप
द्यते ४० मलिनोहियथादर्शोरूपालोकस्यनक्षमः ॥ तथा
विपक्ककरणंआत्मज्ञानस्यनक्षमः ४१ ॥

जो आत्मज्ञानी (विद्या और धनआदि के गर्व से रहित) होता है शौचवान् (वाह्य आभ्यन्तर की शुद्धि से युक्त) होता शान्ति रखनेवाला, तपस्वी होता, जितेन्द्रिय होता, धर्म करनेवाला और वेदों का अर्थ जानने वाला होता है वह सात्विक (सतोगुणवाला) देवयोनि को प्राप्त होता हैं ३७ जो असत्कार्य (नृत्यगीत आदि) में सदा रतरहता, व्यग्रचित्त रहता (कार्योंसे व्याकुल) और विषयों में लिपटा रहता हैं वह रजोगुणवाला मरने पर मनुष्यकी योनि में उत्पन्न होता है ३८ जो निद्रालु (अधिक सोनेवाला) जीवों को पीड़ादेनेवाला, लोभी, नास्तिक (धर्मनिन्दक) याचक (मंगन) प्रमादी (कार्य विवेक से रहित) और उलटे आचारसे युक्तहोता है वह तामस (तमोगुणवाला) तिर्यक्योनि पशुपक्षी आदियोनि, में उत्तन्न होता है ३९ इस प्रकार जो रजो और तमोगुण से युक्त, होकर यहआत्मा इस संसार भ्रमतामें हुआ अनेक प्रकारके दुःख, देनेवाले भावसे युक्तहोता और पुनःपुनः शरीरधरता है ४० अब पूर्वजन्मकी सुधि क्यों नहीं रखता इत्यादि (दूसरे प्रश्नका उत्तर देते हैं) जिसप्रकार मलीन दर्पण होतो उसमें रूपनहीं देखपड़ता इसी ढब आत्मा भी अविपक्ककरण (राग द्वेष आदि मत से आक्रान्त चित्त) होनेसे पूर्वजन्मकी बातोंके जानने में समर्थ नहीं होता ४१ ॥

कटुवेर्वारोयथापक्कंमधुरःसन्रसोपिन ॥ प्राप्यतेह्यात्म
नितथानापक्ककरणेज्ञता ४२सर्व्वाश्रयांनिजेदेहेदेहेविन्दति
वेदनाम् ॥योगीमुक्तश्चसर्व्वासांयोनप्राप्नोतिवेदनाम् ४३
आकाशमेकंहियथाघटादिपुपृथग्भवेत् ॥ तमात्मैकोह्यनेक
श्चजलाधारेष्विवांशुमान् ४४ ब्रह्मखानिलतेजांसिजलम्भू
श्चेतिधातवः ॥ इमेलोकाएपचात्मातस्माच्चसचराचरम् ४५
मृद्दण्डचक्रसंयोगात्कुम्भकारोयथाघटम्॥करोतितृणमृत्का
ष्ठैर्गृहंवागृहकारकः ४६ ॥

जिसप्रकार कडुई (तीतकी) ककड़ी में विनापके उसका मधुर रस प्रकट नहीं होता इसीतरह जवतक आत्माके करण(इन्द्रिय) (अपकरागद्वेप आदि मलसे युक्त)रहतेहैं तवतक जाननेकी शक्ति नहीं होती ४२ जिसको देहका अभिमानलगाहै वह अपनी देह में सर्वाश्रय (आध्यात्मिक आधिदैविक और आधिभौतिक)वेदना को पाताहै और जो योगी तथा अहंकार आदिसेरहितहै वहदूसरोंकी वेदनाजानताहै और आप उनको नहीं पाता४३जिसप्रकार आकाश एकहीहै परन्तु घटआदि उपाधि भेदसे घटाकाश मठाकाश ऐसे भिन्न भिन्न नामसे कहाजाता अथवा जैसे सूर्य्य एकही है परन्तु जिस जिसप्रकारके पात्र में जलरक्खोगे उसमें वैसाही दीखपड़नेसे अनेकप्रकार का मालूम होताहै इसीप्रकार आत्माएं-कहीहै परन्तु अन्तष्करण उपाधिभेदसे अनेकजानपड़ताहै४४ब्रह्म (आत्मा)आकाश वायु,अग्नि,जल और भूमि ये सबधातु कहलाते हैं क्योंकि शरीरमें व्याप्तहोकर उसका धारणकरतेहैं औरइनआकाश आदि को लोक जड़ भी कहतेहैं और यह ज्ञानमय आत्मा कहलाताहै और इन दोनोंसे चराचर जगत् उत्पन्न होताहै ४५ जिसप्रकार मिट्टी, दंड और चक्रसे कुम्हार घड़ा वनाता तृण, मृत्तिका और काठसे गृहकारक (वढ़ई) घरवनाता है ४६ ॥

हेमपात्रमुपादायरूपंवाहेमकारकः ॥ निजलालासमायोगात्कोशंवाकोशकारकः ४७ करणान्येवमादायतासुतास्विहयोनिषु ॥ सृजत्यात्मानमात्माचसंभूयकरणानिच ४८ महाभूतानिसत्यानियथात्मापितथैवहि ॥ कोन्यथैकेननेत्रेण दृष्टमन्येनपश्यति ४९ वाचंवाकोविजानातिपुनःसंश्रुत्यसंश्रुताम् ॥ अतीतार्थस्मृतिःकस्यकोवास्वप्नस्यकारकः ५० जातिरूपवयोवृत्तविद्यादिभिरहंकृतः ॥ शब्दादिविषयोद्योगंकर्म्मणामनसागिरा ५१ ससन्दिग्धमतिःकर्म्मफलमस्ति नवेत्तिवा ॥ विप्लुतःसिद्धमात्मानमसिद्धोपिहिमन्यते ५२ ॥

केवल सुवर्णसे सोनार विविधभांतिके रूपबनाताहै और जैसे अपनीलाला(लार)से मकड़ी कोश(जाला)तनतीहै ४७ इसीप्रकार इंद्रियोंको और पृथ्वी आदि महाभूतोंको लेकर आत्मा भिन्नभिन्न योनियोंमेंअपनेहीको (निजकर्मसेबँधाहुआ)उपजाताहै ४८ जिस प्रकार (पृथ्वी आदि)महाभूत सचहैं इसीढब आत्माभी सच है नहीं तो एक इन्द्रियसे जो वस्तु जानीगई उसको दूसरीसे यहवही चीजहै ऐसा कौनजानता ४९ और एकसमय सुनीहुईबातको फिरकर यहवही बातहै ऐसा कौनजानता,जो बातें बहुत दिनकी होगईहैं उनकीसुधि कौनरखता,जोबातें स्वप्नमें देखीं उनकास्मरण किसकोहोता (क्योंकिउससमय सबइन्द्रियोंका व्यापार विरुद्ध रहताहै) ५० जाति,रूप और विद्या आदिसे हमीं युक्तहैं ऐसा अहंकार किसको होता और सुनना स्पर्शकरना आदि जो विषय के भोगहैं इनकेलिये अर्थ उद्यम कौनकरता (इसलिये बुद्धि और इन्द्रियों से अलग एकआत्मा है यह सिद्ध है ) ५१ वह आत्मा अहंकार आदि से दूषितहोके सबकर्मों में फल है वा नहीं है ऐसा सन्देह बुद्धिमें लाता है और अपनेको कृतार्थ न हो तोभी कृतार्थ मानता है ५२ ॥

ममदारासुतामात्याअहमेषामितिस्थितिः ॥ हिताहिते
षुभावेषुविपरीतमतिःसदा ५३ज्ञेयज्ञ प्रकृतौचैवविकारेवाऽवि
शेषवान्॥अनाशकानलापातजलप्रपतनोद्यमी५४एवंवृत्तो
विनीतात्मावितथाभिनिवेशवान् ॥ कर्म्मणाद्वेषमोहाभ्यामि
च्छयाचैवबध्यते ५५ आचार्य्योपासनंवेदशास्त्रार्थेषुविवेकि
ता ॥ तत्कर्म्मणामनुष्ठानंसंगःसद्भिर्गिरःशुभाः ५६ स्त्र्यालो
कालम्भविगमःसर्वभूतात्मदर्शनम् ॥ त्यागःपरिग्रहाणांच
जीर्णकाषायधारणम् ५७ विषयेन्द्रियसंरोधस्तन्द्रालस्य
विवर्जनम् ॥ शरीरपरिसंख्यानंप्रवृत्तिष्वधदर्शनम् ५८ ॥

उस ( अहंकारादिदूषितआत्मा ) को यह ममताहोतीहै कि ये हमारे स्त्री,पुत्र और भृत्यहैं और मैं इनकाहूं और हित तथाअन-हित कार्योंमें सदाविपरीत मतिहोती है यहशास्त्रमर्यादाहै ५३ (ज्ञेयज्ञ)आत्माप्रकृति (आत्माके गुणकी साम्यावस्था)और विकार (अहंकारआदि)से विवेकरहितहोताहै और अनशन (अनटकरके खाना छोड़देना)अग्नि और जलमें प्रवेशकरना और ऊंचेस्थल से गिरके मरजाना इत्यादि बातोंमें उद्यमकरताहै ५४ऐसा अविनी-तात्मा होकर झूठासंकल्प करताहुआ कर्म राग, द्वेष, मोह और इच्छासे बँधाजाताहै ५५ (मुक्तिका उपाय कहतेहैं) विद्याके लिये गुरुकी उपासना वेदांत और योगशास्त्र आदिके अर्थका विवेक रखना,उनमें जो कर्म कहे हैं उन्हें करना सज्जनोंसे संगकरना प्रियवचन बोलना ५६ स्त्रियोंका देखना और स्पर्शत्यागदेना,सब जीवोंको अपने समान जानना,परिग्रह (पुत्र स्त्री आदि)का त्याग करना,पुराना वस्त्र पहिनना ५७ विषयों से इन्द्रियों को रोकना तन्द्रा(जंभाई)और आलस्य(अनुत्साह)को छोड़नादेहमें अपवित्रता आदि दोषोंको समझाकरना सब प्रवृत्तियों (गमन आदि)में अघ (पाप)को देखना ५८ ॥

नीरजस्तमतासत्त्वशुद्धिर्निःस्पृहताशमः ॥ एतैरुपायैःसं
शुद्धःसत्त्वयोग्यमृतीभवेत् ५९ तत्त्वस्मृतेरुपस्थानात्सत्त्वयो
गात्परिक्षयात् ॥ कर्म्मणांसन्निकर्षाच्चसतांयोगःप्रवर्तते ६०
शरीरसंक्षयेयस्यमनःसत्त्वस्थमीश्वरम् ॥ अविप्लुतमतिःस
म्यग्जातिसंस्मरतामियात् ६१ यथाहिभरतोवर्णैर्वर्णयत्या
त्मनस्तनुम् ॥ नानारूपाणिकुर्वाणस्तथात्माकर्म्मजास्तनूः
६२ कालकर्म्मात्मबीजानांदोषैर्म्मातुस्तथैवच ॥ गर्भस्य
वैकृतन्दृष्टमंगहीनादिजन्मनः ६३ अहंकारेणमनसागत्या
कर्म्मफलेनच ॥ शरीरेणचनात्मायम्मुक्तपूर्वःकथंचन ६४ ॥

रजोगुण और तमोगुणकापरित्याग(प्राणायाम आदिसे अन्तः
करणकी शुद्धि,विषयोंमें अभिलाप न रखना और शम (संयम)
रखना,इन सब उपायोंसे शुद्धहो केवल सतोगुण युक्त होकर ब्रह्म
की उपासना करे तो मुक्त होताहै ५९ तत्त्व(आत्मा)का सदास्मरण
होनेसे,सतोगुण (शुद्धि)के योगसे,कर्मोंके नाशहोनेसे और सज्ज-
नोंके संगसे आत्माकायोग होताहै ६० जिस अविप्लुतमति(अहं-
कार आदिसे अदूषित बुद्धि)का मन शरीरत्याग समयमें सत्त्वगुण
युक्त होकर ईश्वरमें लगताहै वह यदि परमगति न पावे तो पूर्व
जन्मोंका स्मरण तो उसे होताही है ६१ जिसप्रकार नट अनेक
रूप बनानेकेलिये भिन्न भिन्नप्रकार का वेपबनाताहै इसीप्रकार
अपने(शुभाशुभ)कर्मोंसे उत्पन्न शरीर आत्मा धारणकरताहै ६२
काल,कर्म और आत्मा बीज(अपनीउत्पत्ति का कारण पिताका
बीज)और माताके (रजके) दोप इन सब दोपोंसेभी गर्भकाविका-
रहोकर अंगहीन आदिका जन्महोताहै ६३ अहंकार,मन,संसारके
हेतु भूत जो दोपहैं धर्म अधर्मरूपी कर्मोंका फल और सूक्ष्म शरीर
इन सबसे युक्त आत्मा (मोक्षहोनेबिना)कभी नहीं छूटता है ६४ ॥

वर्त्याधारःस्नेहयोगाद्यथादीपस्यसंस्थितिः ॥ विक्रिया पिचदृष्टैवमकालेप्राणसंक्षयः६५अनन्तारश्मयस्तस्यदीपव द्यःस्थितोहृदि ॥सितासिताःकर्बुनीलाःकपिलापीतलोहिताः ६६ ऊर्ध्वमेकःस्थितस्तेषांयोभित्त्वासूर्य्यमण्डलम् ॥ ब्रह्मलो कमतिक्रम्यतेनयातिपरांगतिम् ६७ यदस्यान्यद्रश्मिशत मूर्ध्वमेवव्यवस्थितम् ॥ तेनदेवशरीराणितैजसानिप्रपद्यते ६८येनैकरूपश्चाधस्ताद्रश्मयोस्यमृदुप्रभाः॥इहकर्म्मोपभो गायतैःसंसरतिसोवशः ६९ वेदैःशास्त्रैःसविज्ञानैर्जन्मना मरणेनच ॥ आर्त्यागत्यातथागत्यासत्येनह्यनृतेनच ७० श्रेयसासुखदुःखाभ्यांकर्म्मभिश्चशुभाशुभैः ॥ निमित्तशाकु नज्ञानग्रहसंयोगजैःफलैः ७१ ॥

जैसे एकहीदीपकमेंकई बत्तियां और तेलकेयोग्यसेजलतेदीपकी प्रबलवायुएकसाथही सबकोबुझादेताहै इसीप्रकारअकाल में भी मनुष्योंका प्राणत्याग होजाताहै६५(मोक्षमार्गकहतेहैं)जो आत्मा दीपकेसदृश हृदयमेंस्थितहै उसकेश्वेत,काली,कबरी,नीली,कपि॰ ला,पीली और लालरंगकी असंख्यनाड़ियांहैं ६६ उनमें एकनाड़ी जो ऊपरकी ओर सूर्य्यमण्डलको भेदकर ब्रह्माके स्थानसे भी परे चलीगईहै उसीकेद्वारा परमगतिको प्राप्तहोताहै ६७ इस आत्माकी मुक्तिनाड़ीसे भिन्न और जो सैकड़ों ऊर्ध्वमुख नाड़ियांहैं उनसेदेव- ताओंकेधाम और शरीरप्राप्तहोतेहैं ६८ और जो उसकेनीचे कम ज्योतिवाली नाड़ियांहैं उनकेद्वारा इससंसारमें अपनेकर्म्मों का भोगकरनेके लिये जन्मपाताहै ६९ वेद,शास्त्र,अनुभव,जन्म, मरण पीड़ा,चलना,नचलना,सचाई झुठाई, ७० हितवस्तुका मिलना (परलोकके)सुख और दुःख अच्छे और बुरेकर्म,निमित्त ( भूकम्प आदि)शकुनज्ञान (पक्षीकीचेष्टा जाननी)(सूर्य्य आदि)ग्रहोंके सं॰ योगसे जो फल उत्पन्नहो ७१ ॥

